अथ त्रिविध दुःखात्यन्तनिवृत्तिरत्यन्तपुरुषार्थः।

—सां० सू० १-१

तीनों तरह के दुखों का अत्यन्त छूटना ही असली पुरुषार्थ है। यह बात लोकप्रसिद्ध है कि वैराग्य होने से मनुष्य की मोक्षशास्त्र के अध्ययन में प्रवृत्ति होती है। वैराग्य क्यों होता है, इस के दो हेतु हैं; एक शोकादि और दूसरा प्राग्भवीय दुरित का क्षय। यह अपर वैराग्य कहलाता है, इस का लक्षण पातञ्जल दर्शन में यों कहा है—

दृष्टानुश्रविकविषयवितृष्णस्य
वशीकारसंज्ञा वैराग्यम्।

— समाधिपाद, सू० १५

इस का फलभूत पर वैराग्य कहलाता है और उस का लक्षण है—

तत्परं पुरुषख्यातेर्गुणवैतृष्ण्यम्।

— समाधिपाद सू० १६

इस के बाद सांसारिक दुःखों की निवृत्ति के उपायों की जिज्ञासा होती है। प्रसंगतः, दुःख के प्रकार कहे जाते हैं। दुःख त्रिविध है—आध्यात्मिक, आधिदैविक तथा आधिभौतिक। ये प्रकार कौन कौन से हैं इस बात का खुलासा सूत्रकार नहीं करते।

अतएव गीता २।४, २।५, २।६ श्लोकों में कथित त्रिविध प्रकार लेना ही ठीक जँचता है। तथा हि—

कथं भीष्ममहं सङ्ख्ये द्रोणं च मधुसूदन।
इषुभिः प्रतियोत्स्यामि पूजार्हावरिसूदन॥

यह स्पष्टतः शारीरिक दुःख है। यों तो दुःखमात्र ही मन से संवेदनीय होने के कारण एक ही प्रकार का है। तथापि—

गुरूनहत्वा हि महानुभावान्-
श्रेयो भोक्तुं भैक्ष्यमपीह लोके।
हत्वार्थकामांस्तु गुरूनिहैव
भुञ्जीय भोगान् रुधिरप्रदिग्धान्॥

और—

न चैतद् विद्मः कतरन्नो गरीयो
यद्वा जयेम यदि वा नो जयेयुः।
यानेव हत्वा न जिजीविषाम-
स्तेऽवस्थिताः प्रमुखे धार्तराष्ट्राः॥

इन तीन श्लोकों में अनुक्रम से कायिक, वाचिक, मानसिक अर्थात् अन्नमय, प्राणमय, मनोमय इन तीन कोशों से अनुभवनीय दुःखों का उल्लेख है। अब विचारना यह है कि इन दुःखों की निवृत्ति किस उपाय से हो? अस्मदादिक बद्ध जीव तो यही पूर्वपक्ष करेंगे कि औषधादि, मिष्टान्नादि, शान्त्यनुष्ठानमणिमन्त्रादिसुलभ व दृष्ट उपायों से प्रत्यक्षतः दुःखनिवृत्ति की सिद्धि होती है। तब दुःसाध्य, अनेक जन्मपरंपरायास से संपाद्य चित्त-निरोध, ज्ञानप्राप्त्यादि शास्त्रोक्त साधनों में बुद्धिमान् मनुष्यों की प्रवृत्ति क्योंकर होने लगेगी? इस का उत्तर सूत्रकार यह देते हैं—

न दृष्टात् तत्सिद्धिर्निवृत्तेऽप्यनुवृत्तिदर्शनात्।

—सां० सू० १।२

उक्त दुःखत्रय दूर होता है सही, परन्तु यह निवृत्ति आपातत: होती है। फिर से दुःख न होगा यह नियम नहीं। कथंचित् एक दुःख निवृत्त हो भी गया तो दूसरा न होगा इस का भी भरोसा नहीं। "दुःख दुःखानुबन्धि" यह रेल के डब्बों जैसा सिलसिला जारी ही रहता है। सुस्थता कहाँ है?

इस पर यदि कहा जाय कि—

मात्यहिकक्षुत्प्रतीकारवत्
तत्प्रतीकारचेष्टनात्पुरुषार्थत्वम्।

—सां० द० १।३

जैसे रोज भूख लगती है, उस की भोजन से शान्ति की जाती है। उसी तरह नित्य उपाय करने से दुःखनिवृत्ति होकर पुरुषार्थ का लाभ हो सकता है।

इस का जवाब कपिल मुनिजी यह देते हैं—

सर्वासंभवात् संभवेऽपि सत्ता
संभवाद्धेयः प्रमाणकुशलैः।

—सां० द० १।४

सर्वत्र और सर्वदा वैद्यादि नहीं भी मिल सकते हैं और प्रतीकार होने पर भी दुःख की जड़ (देहाभिमान) बनी ही रहेगी। इस लिए यह दृष्टोपायजन्य दुःखनिवृत्तिरूप पुरुषार्थ त्याज्य है। नाना उपायों से दुःख दूर करने की सामर्थ्य में कुछ बल होने पर भी, उक्त हेतुओं से वह अकिंचित्कर है। तस्मात् कपिलसिद्धान्त कहते हैं—

उत्कर्षादपि मोक्षस्य सर्वोत्कर्षश्रुतेः।

—सां० द० १।५

"न च पुनरावर्तते" छान्दोग्य उ० अ० ८ ख० १५ मं० १ सब उपायों में मोक्ष की श्रेष्ठता इस श्रुति से सिद्ध है। इसी बात को लक्ष्य करके प्रथम सूत्र में "अत्यन्त" पद का प्रयोग किया है। दृष्टोपायजन्य सुखलाभ के आधार पर जो यह आक्षेप है कि उस सुख को क्यों छोड़ दिया जाय, उस का समाधान शास्त्रकार यों करते हैं —

अविशेषश्चोभयोः।

—सां० द० १।६

जिस को लोक में सुख कहते हैं वह भी एक तरह से दुःख ही है, सुख दुःख में विशेष फर्क नहीं। गीता धीर पुरुष के बारे में कहती है कि वह—

"समदुःखसुखं"

—गी० द० २।१५

ऐसा होता है। अर्थात्—

तदपि दुःखशबलमिति
दुःखपक्षे निक्षिपन्ते विवेचकाः।

—सांख्य द० १।७

विचारशील पुरुष सुख को, दुःख से घुला मिला समझकर, दुःख के दर्जे में ही रखते हैं। फलतः—

अत्यन्तदुःखनिवृत्त्या कृतकृत्यता।

—सां० द० १।५

प्रकृत मुमुक्षु को यही मत ग्राह्य है और इसी से जन्माभावरूप मुमुक्षा का होना ठीक ही है।

# सुख

(ले०—कविराज श्री नन्दकिशोरजी जोशी 'किशोर' भिषगाचार्य)

मनपथिक! चाहता है क्या? सुख! कैसा सुख!! यहाँ है कहाँ सुख!!! इस असार संसार में कोई पा सकता है सुख और शान्ति! नहीं नहीं, कदापि नहीं! अरे! धन जन, अटूट वैभव इसी को मानता है सुख! नहीं, यह तो है एकमात्र भ्रम। यह तो है क्षणिक! इस से तो भ्रमर की भाँति पछताना ही तो पड़ता है।

जैसे संध्या समय इन्द्रियलोलुप भ्रमर मदान्ध हो, पीता है सरोजसुधा और मनाता है आनन्द, किंतु उसे पता ही क्या? कि इस क्षणिक सुधापान के अल्पलोभ के अनन्तर ही यह निष्ठुर कमल मुझे कर लेगा बंद और मदान्ध गजराज इसी कमल को तोड़ देगा। फिर सदा के लिए लुट जायगा मेरा जीवन धन और मैं इन्द्रियलोलुपता से न पा सकूँगा मुक्ति और वास्तविक सुख।

ठीक इसी प्रकार तू भी मधुर भोजनादियुक्त चाहता है रसास्वादन, संगीत सुधामयी वीणा की झंकार, सौन्दर्यमय मनोरम दृश्य, पुष्पपराग का सुगन्धित सौरभ, यौवन की फुलवारी का विहार। क्या? यही है सुख। नहीं नहीं, यह तो है क्षणिक! व्यर्थ! क्या ओस के चाटने से भी कभी किसी की बुझती है प्यास! पथिक! इसी को तो कहते हैं इन्द्रियलोलुपता या मायानदी का जाल! इसी के द्वारा तो मानव फँसता है जाल में और भूलता है परमात्मा को! मनपथिक! यह सब अनित्य है उसी प्रकार, जिस प्रकार पञ्चभूतमय नश्वर शरीर।

यह सुख हितकर और चिरस्थायी नहीं हो सकता। जिस प्रकार रोगी रुग्णावस्था में चाहता है स्वादिष्ट भोजन, किंतु वह क्षणिक स्वादिष्ट भोजन क्यों उसे होता है हितकर? क्योंकि उस को क्षणिक इन्द्रियलोलुपता ही तो बढ़ाती है व्याधि को और उसे भोगना है किये हुए पापों का फल, वह तो और भी बढ़ती जाती है। बस, उसे भोगना पड़ता है कष्ट!

पूछता है क्यों? अरे! इस रुग्णावस्था में यदि छोड़ता है थोड़ी सी इन्द्रियलोलुपता और पीता है कड़वी औषध तो होता है शीघ्र ही नीरुज, स्वस्थ। ठीक इसी प्रकार इस क्षणिक सुख को छोड़, सहेगा कष्ट, रखेगा संतोष और चला चलेगा सत्पथ तो अवश्य ही पहुँचेगा लक्ष्य पर और पायेगा वास्तविक सुख और शान्ति!



# विलक्षण उपदेश

( ले०—स्वामी श्री रामानन्दजी संन्यासी, दर्शनशास्त्री, व्याकरणाचार्य )

एक समय गङ्गाद्वार के 'सिद्धाश्रम' में नागे, परमहंस, दण्डी, ज्ञानी, ध्यानी, मानी, अवधूत, विरक्त, संत, महंत आदि सन्यासिमण्डल की गोष्ठी हो रही थी, उस में 'राम पाराशरी' नामक सन्यासी व्याख्यान दे रहे थे, वक्तृता के सिलसिले उन्होंने कहा—

एक समय मैं अवध देश में भ्रमण कर रहा था, वहाँ एक भावुक पुरुष ने मुझ से पूछा कि संतजी, हम अवतारों के चरित्र और साधु महापुरुषों की कथा सुनें, पर उस पर चल न सकें, तो इस से क्या लाभ हो सकता है? ऐसा सुनना व्यर्थ ही है। उत्तर में मैं ने कहा—भाई, इस में दो लाभ तो प्रधान हैं, पहला यह कि जिस श्रोता की ईश्वर पर साधारण श्रद्धा होगी, यानी बहुत कम भगवान् का स्मरण भजन करता होगा, वह कथा सुनने से अधिक श्रद्धालु होकर ज्यादा भजन पूजन करने लगेगा। 'इधर उधर की निन्दा स्तुति में गप हाँकने की अपेक्षा कथाश्रवण में समय व्यतीत करना अच्छा है' जो यह बात सामान्य तया समझता होगा, उस को कथा के उपदेश श्रवण करके उत्तम कार्य करने का उत्साह अधिक बढ़ेगा, इस से उस के दुर्व्यसन छूट जा सकते हैं। दूसरा लाभ यह है कि जिस श्रोता में अभिमान की मात्रा अधिक होगी उस का दर्प जाता रहेगा और वह क्रूरता आदि प्रमादों को दोष समझकर स्वयं त्यागने पर उतारू हो जायगा।

भाई! ऋषि, मुनि, साधु, संतरूप इञ्जीनियर, इस संसाररूपी घोर वन में अनेक कष्ट सहन करके, ज्ञान और सदाचार की सुन्दर सड़क बाँध गये हैं, अपने गम्भीर ज्ञान और अनुभव से दिये हुए उपदेश की अनेक स्थायी झाड़ियाँ इस सड़क पर गाड़ गये हैं, एवं साधना और स्फूर्ति प्रदान करनेवाले सम्मति और सूचनाओं के 'माइल स्टोन' खड़े कर गये हैं, और शास्त्रों, ग्रन्थों के पड़ाव बना गये हैं। जिस से जिज्ञासु यात्री मोह, लोभ आदि शत्रुओं के पाश में न पड़कर सच्चिदानन्दमय परम धाम को बेरोक टोक आनन्दपूर्वक जा सकें।

कथा श्रवण करनेवालों को यह तो मालूम हो जायगा कि हमारे ऋषि, मुनि, कैसे प्रभुप्रेमी, योगाभ्यासी, धर्मप्राण, परोपकारैकव्रत, सत्यपरायण और चरित्रसंपन्न थे। उन को वेदगायन, उपनिषदों का आदेश, दर्शनशास्त्रों का तत्त्वज्ञान, आध्यात्मिक ध्येय, अनेक प्रकार की भाष्य, टीका, व्याख्यान की योग्यता, वर्णाश्रमधर्म की मर्यादा को अक्षुण्ण रखनेवाला, धर्मशास्त्रानुमोदित मनुष्यत्व और देवत्व का प्रबोधक आचार, लोक परलोक के समझने की शिक्षा और सर्वोत्तम साधन के समझने की कृतकृत्यता का कितना गूढ़ परिचय प्राप्त था। उन्होंने कैसे कैसे अनाचारी, अस्थिरचित्त, जड़वादी तथा धनदासों को यथार्थ मार्ग पर लाने का कैसा प्रबल चरित्र, तलस्पर्शी बुद्धिवैभव, परमार्थ और व्यवहार का अनुभव और निस्पृह भाव प्रकट किया था। भला जिस श्रोता को ऐसे चरित्र नित्यप्रति सुनने को मिलेंगे, उस का जीवन अनुकूल पलटा न खावे, यह कभी हो नहीं सकता।

पहले के महात्मा गुरुपद, आचार्यपद, पुरोहितपद, महंतपद, मण्डलेश्वरपद और अध्यक्षपद को अलङ्कृत

करते थे, उन में राजा, महाराजा, वीर, महावीर, ग्रन्थकार, भाष्यकार, समर्थ व्याख्याता, प्रेरक, कथाकार, निस्पृह राजगुरु, महान् स्मृतिकार, निष्पक्ष न्यायाधीश, ऋषि, मुनि और सच्चे साधु ब्राह्मणों का आविर्भाव होता था। उस समय सब राजा प्रजा उन का शिष्यत्व ग्रहण करते थे, उस समय भारतवर्ष की चतुरस्र उन्नति का समय था। देश में जब से यथार्थ गुरुत्व और श्रेष्ठ शिष्यत्व घटने लगा, तभी से सच्चा ज्ञान और चरित्र मिट गया, इस से मनोबल, शरीरबल और अन्त में धन जनबल भी क्षीण हो गया।

ये सब बातें पूर्वजों के चरित्र और भगवत्कथा श्रवण करने पर ही मालूम हो सकती हैं। 'हम क्या थे, 'क्या हो गये?' इस का पता उसे कैसे लग सकता है जो कथानक नहीं श्रवण करता? जो सुनेगा वह कभी मनन भी करेगा, मनन के अनन्तर निदिध्यासन का नंबर है, ऐसा करनेवाला श्रोता अवश्य लाभ उठावेगा। 'हम से इस पर चला नहीं जाता' ऐसा समझकर जो अवतार या संतचरित सुनते ही नहीं, उन को कुछ लाभ तो होगा नहीं, उलटे वे पूर्वजों की महा महिमा से अनभिज्ञ रह जायंगे; जिस का जानना राष्ट्रीयता के लिए नितान्त आवश्यक है।

भाइयो! वेद, शास्त्र, स्मृति आदि के गहन तत्त्व को विद्वान् ही जान सकते हैं, ये सब तथा उन में होनेवाले खण्डन मण्डन तो पण्डितों के लिए हैं। सर्वसाधारण के लिए साधु संतों की उपदेशकथा ही लाभप्रद हो सकती है क्योंकि वे शास्त्रों के कठिन से कठिन भाव को सरल दृष्टान्त युक्तियों द्वारा समझाने की कृपा किया करते हैं। दुनियाँ में मामूली लोगों की ही संख्या अधिक है, उन के उपकार के लिए संतों ने सब शास्त्रों से मथकर जो तत्त्व निकाला है वही सब के काम की चीज है। संतों का उपदेश सब लोगों को इस लिए मान्य हो जाता है कि वे विषयलोलुपता, चमत्कार, सिद्धि और लोकप्रतिष्ठा त्याग कर शुद्ध ज्ञान, पवित्र चरित्र, साधु स्वभाव, प्रभुपरायणता, अप्रसिद्धि और आसुरी संपत्ति के त्याग को अपनाये रहते हैं। ऐसे श्रेयःसाधक, प्रभुप्रेमी महापुरुष देशधर्मोद्धारक होते हुए जगद्गुरु के गौरवपूर्ण पद को सुशोभित करते हैं। भाई भक्त, ऐसे महापुरुष के मुखारविन्द से सुनी हुई कथा की कभी भी निष्फलता नहीं है। क्योंकि ब्रह्मनिष्ठ और ब्रह्मश्रोत्रियों के मुखकमल से उच्चरित भगवद्गुणानुवादश्रुति अवश्य सफल होती है। पहले सब बातें सुनी ही जाती हैं, फिर उन के करने का अवसर आता है। तुम इस बात की पर्वाह मत करो कि हम जो कथा में सुनते हैं उस के अनुसार बरता नहीं जाता। तुम तो 'हम सत्संग में अवश्य जाया करेंगे' इसी बात में डटे रहो, फिर तो काम बना बनाया है।

इस के बाद महात्माजी कहने लगे—मैं घर से निकलकर एक समय पढ़ने के लिए काशीजी गया। वहाँ एक वैभवपूर्ण मठ देखा, जो एक महंत के अधीन था, मठ में किसी भी उपभोगसामग्री की कमी नहीं थी, महंतजी को बहुत लोग मानते थे। उस स्थान और मन्दिर के अध्यक्ष वृद्ध होने के कारण उसे त्याग देना चाहते थे। मुझे उस मन्दिर की अध्यक्षता प्राप्त करने का लोभ हुआ। इस कारण मैं वहाँ नित्य जाकर बहुत देर तक व्रत, साधन, भजन, उपासना आदि करने लगा। एक दिन मुझे आकाशवाणी हुई कि देवदत्त! यह क्या? तू यह सब व्रत उपासना क्षुद्र लालसा की पूर्ति के लिए कर रहा है? ऐसा मत कर (उपासना करने से, चाहे वह स्वार्थ के कारण ही थी, हृदय में कुछ पवित्रता

आ गई, अतः हृदयरूप आकाश में यह प्रेरणा हुई, यही आकाशवाणी या देवप्रेरणा थी जो दम्भ के निषेध की आज्ञा दे रही थी)। मैं इस प्रकार की देववाणी सुनकर अपने दम्भपूर्ण व्यवहार पर सपश्चात्ताप सोचने लगा—'मैं ने एक वर्ष तक सकपट सकामभाव से ईश्वर की उपासना की, प्रभु के ऊपर सच्चा प्रेम और विश्वास छोड़कर लालच में फँसा रहा। यह कितनी शर्म की बात है, पवित्र अन्तःकरण से मैंने भगवान् की उपासना नहीं की। महन्ती की लालसा से स्वार्थी बना रहा।'

दूसरे दिन उस नगर के कुछ भद्र पुरुष, जो महन्तजी के सेवक और मठ के भक्त थे, मन्दिर में दर्शन करने आये और कहने लगे कि इस धर्मालय की उन्नति और प्रबन्ध के लिए किसी योग्य पुरुष को अध्यक्षरूप से नियुक्त करके उपदेशक चुनने की आवश्यकता है। ऐसा विचारकर सब लोगों की दृष्टि मेरे ऊपर पड़ी, उन्हें उस समय मैं ही सब से योग्य दृष्टिगोचर हुआ। इस कारण उपासक भक्तों ने मेरे पास आकर उस मन्दिर और मठ के अध्यक्ष-पद ग्रहण करने की प्रार्थना की। मैं अपने मन में सोचने लगा—हे प्रभो, मैं ने कपटभाव से एक वर्ष पर्यन्त आप की उपासना की किंतु उस समय किसी ने मेरी तरफ आँख उठाकर नहीं देखा, आज आप को हृदय अर्पण किया और यथार्थ विश्वास धारण किया, तब इन भलेमानुसों को आप ने मेरे पास भेजकर अध्यक्षपद अर्पण करने की कृपा की, किंतु अब मैं आप की महिमा की शपथ खाकर कहता हूँ, मेरे मन में अध्यक्षता की अभिलाषा नहीं रही। मुझे तो तुम्हारी चाह है, तुम सब जगह हो, यह विचारकर मैं मन्दिर और मठ के बाहर निकल गया।

उस के बाद मैं अवन्तिकापुरी चला गया, वहाँ पड़ोस में एक महापाखण्डी और उपद्रवी युवक रहता था, उस की हरकतों से दुःखित कुछ भले आदमियों के साथ मैं उसे शान्ति तथा प्रेम से समझाने गया। वह अकड़ कर बोला—जानते नहीं हो, मैं राजा का प्रेमपात्र हूँ। मुझे कुछ भी कहने की किसी में सामर्थ्य नहीं है। हम में से एक आदमी के यह कहने पर कि हम राजा के पास जाकर फर्याद करेंगे, वह बोला—ठीक है, जाओ, राजा मेरा ही पक्ष लेगा, मैं जो कहूँगा उसी में वह भी सहमत होगा। इस से निराश होकर सब लौट आये। तदनन्तर उस युवक के उपद्रव से त्रस्त लोगों को लेकर एक दिन मैं फिर उसे समझाने चला तो सबने रास्ते में यह आकाशवाणी सुनी कि खबरदार! तुम मेरे भक्त के ऊपर हस्तक्षेप नहीं करना, यह सुन सब चकित हो गये और कहने लगे—यह दुष्ट प्रभु का प्यारा कब से? मैं ने कहा—मैं अकेला जाकर देखता हूँ कि बात क्या है? मेरे जाने पर उस नौजवान ने पूछा, फिर कैसे आना हुआ? मैं ने कहा—मैं तुम को एक उत्तम संवाद सुनाने आया हूँ, तुम प्रभु के प्यारे हो, ऐसी दैवी वाणी सुनी है। युवक ने कहा—महोदय, मुझे अपने कर्तव्य पर पश्चात्ताप है, कल के गत दिन से मेरे मन में परिवर्तन हो गया है, मैं सब से क्षमा याचना करूँगा, मेरे पास जो कुछ है, उसे प्रभु के नाम पर छोड़ दूँगा। ऐसा कहकर वह अपनी कुछ सम्पत्ति गरीबों को दान करके कहीं चला गया, इस के बाद किसी नगरवासी ने उसे वहाँ नहीं देखा। बहुत वर्षों बाद मैं ने उसे काशी में देखा, वह तृणवत् दुर्बल था और मरणोन्मुख था। मुझे देखकर उस ने कहा—मैं अपने बन्धु प्रभु के पास जा रहा हूँ, उस के बिना मन नहीं लगता, अपने कृत्यों पर पूरा पूरा पश्चात्ताप करता हूँ। मैं अपने अपराधों का फल

भोगने को तैयार हूँ, और यह प्रतिज्ञा करता हूँ कि फिर कभी ऐसे कृत्य नहीं करूँगा।

इस के अनन्तर मैं ने यहाँ (काशी में) नियमपूर्वक संन्यास धारण कर लिया, अब मैं बहुत दिनों से मिष्टान्न और खटाई नहीं खाता, जूता और सिला हुआ वस्त्र भी नहीं पहनता। तमाल, ताम्बूल प्रभृति पदार्थों को छूता तक नहीं। घर घर से मधुकरी माँगकर खाता हूँ। अब मेरा शरीर पुष्ट और मन तुष्ट है, मुझे प्रभु ही इष्ट है और सब दुष्ट है, यह स्पष्ट कहता हूँ।

एक दिन अस्वस्थ दशा में मेरी इच्छा मिठाई खाने की हुई। कुछ छिन धैर्य धारण करते रहने पर भी मैं इस लालच को नहीं रोक सका। एक दिन कहने पर किसी भक्त ने मिठाई लाकर दी, मैं ने उसे तीन बार सूँघ कर कहा कि—अरे मनड़े, तेरे लिए यही भोग काफी है, इस से अधिक उपयोग करना ठीक नहीं, इतना कहकर मैं ने वह मिष्ट पदार्थ एक भिखारी को दे दिया और कहा—अरे मेरे दुर्बल मन, नियम से रखने के लिए मैं तुझे क्लेश देना चाहता हूँ, किसी वैरभाव के लिए नहीं किंतु मित्र-*भाव से ऐसा करता हूँ ऐसा समझना*, तू कुछ दिन धैर्य धारण कर, एक दिन दुःख का अन्त आयेगा, जो कभी मिट न सकेगा।

लोग कहते हैं कि जो मनुष्य चालीस दिन तक पौष्टिक आहार नहीं करते, उन की बुद्धि भ्रष्ट हो जाती है। पर मैं नहीं समझता, यह उक्ति कहाँ तक सत्य है, बीस वर्ष तक मैं ने ऐसा आहार किया है जिस में घृत दुग्ध जैसे पुष्ट पदार्थों का नाम भी नहीं था, फिर सूखा भोजन भी एक समय ही खाने को मिलता था। मैं नमक खाकर बारह वर्ष सायं-काल का जलपान करता रहा, किंतु मेरी बुद्धि जरा भी अवनत नहीं, प्रत्युत उन्नत होती रही। खाने पीने की कोई बात नहीं है। निश्चिन्त जीवन और उत्तम विचारों से शरीर पुष्ट और तेजस्वी होता है। जिन के विचार उत्तम होंगे वे ही दूसरों की अपेक्षा अधिक चिन्तारहित हो सकते हैं। 'चिता चिन्ता द्वयोर्मध्ये चिन्ता तु प्राणघातिनी' की कहावत सत्य है। कहा है—

**एके मुर्गे दीदम्, न पावो न पर।**
**न अज सिकमे मादर, न पुस्ते पिदर॥**
**न बर आशमां, न जेरे जमीं।**
**हमेशः खुर्दे गोस्ते, आदमी॥**

अर्थात् हम ने एक ऐसा मुर्गा देखा है जिस के पाँव और पंख नहीं, न माता पिता से ही पैदा हुआ है, न वह आकाश के नीचे रहता है और न पृथ्वी पर, मगर उस में यह सामर्थ्य है कि प्रतिदिन मनुष्य का मांस खाया करता है। इस रूपक में जिस मुर्गे का वर्णन है वह 'चिन्ता' है।

संन्यासीजी ने अपनी स्पीच जारी रखते हुए कहा—एक समय नैमिषारण्य में मेरे लिए एक वृद्धा *स्त्री ने 'कपटी, शब्द का प्रयोग किया।' मैं सुनकर* सोचने लगा—ठीक है, बीस वर्ष से मुझे इस यथार्थ नाम से किसी ने नहीं बुलाया, आज इस बूढ़ी दादी ने सच्चे नाम से पुकारा है। मैं जैसा आदमी हूँ, यह बराबर पहचान गई। मेरा आह्वान तो इस ने ठीक नाम से किया है, इस में कोई संदेह नहीं, यह कैसे जाना, यही आश्चर्य की बातें हैं? इस के बाद मैं ने बूढ़ी दादी से पूछा—आप ने मेरा नाम तो यथार्थ लिया, पर यह कैसे जाना कि यह नाम ठीक है? उस ने कहा—तू संन्यास धारण करके भी आत्म-चिन्तन नहीं करता, इधर उधर मारा मारा फिरता है।

उत्तमा सहजावस्था, मध्यमा ध्यानधारणा।
कनिष्ठा प्रतिमापूजा, तीर्थयात्राऽधमाऽधमा ॥

क्या तू नहीं जानता कि आत्मचिन्तनपरायण सन्यासी के लिए उपासना, ध्यान, पूजा और तीर्थादि बहुत पहले की बात हो जाती है, ये तो मन्द, कनिष्ठ अधिकारियों की चित्तशुद्धि के साधन हैं, तुझे तो इन सब से आगे बढ़ना था, पर नहीं बढ़ा, किंतु बाना बढ़नेवालों का धारण कर रखा है, अतः तू 'कपटी' नहीं तो क्या है? बुढ़िया के कथन का प्रभाव मेरे ऊपर बहुत पड़ा, इसी से अब निश्चल होकर भगवती भागीरथी के तटवर्ती 'सिद्धाश्रम' में कुछ काल निवास करने का विचार कर लिया है।

यदि कोई कहे कि इस आश्रम से जो तुम सब में अधिक अधम हो, उस को बाहर निकाल दो, तो मुझे ही बाहर निकलना पड़े, क्योंकि मैं ही ऐसा गया गुजरा हूँ।

महात्माजी भ्रमणवृत्तान्तपुरःसर, शिक्षापूर्ण विलक्षण उपदेश देकर चुप हो गये। 'कल से आश्रम में इसी समय 'गीताधर्म' के रहस्य का विवेकसमन्वित विवेचन नित्य हुआ करेगा' ऐसा निश्चय करके सत सभा समाप्त हुई।

---

# पृथ्वी का मूल तत्त्व

( ले०—स्वामी श्री रामविलासजी महाराज राजवैद्य )

देश, काल तथा प्रकृति के अनुकूल संसार के समस्त प्राणियों को हर्ष, शोक एवं व्याधि आदि में ग्रस्त होना पड़ता है। यह व्याधिचक्र किसी को भी नहीं छोड़ता, छोटे बड़े सब को अपने पथ का अनुसरण करा देता है।

## अग्नितत्त्व की प्रधानता

सब प्राणियों की रचना पञ्चमहाभूत और सप्तधातुओं से निर्मित हुई है। उस में भी विशेष कार्य करने के लिए अग्नितत्त्व प्रधान माना गया है। पर्थिव शरीर में यदि अन्य तत्त्व घट अथवा बढ़ जायँ, तो शरीर बना रह सकता है, परंतु अग्नितत्त्व में विशेष अन्तर आ जाय, तो शरीर नष्ट हो जाता है। अग्नितत्त्व से ही अन्य तत्त्वों के स्थायी बने रहने की संभावना रहती है। अतएव समस्त तत्त्वों में अग्नितत्त्व ही प्रधान है। अग्नितत्त्व विशेष रूप से लोहे में ही रहता है। यद्यपि लोहा सप्त धातुओं में से एक सामान्य धातु माना गया है और मूल्य में भी अन्य धातुओं से अत्यन्त कम है तथापि जब अग्नितत्त्व को स्थापित करने की आवश्यकता पड़ती है, तो उस समय मूल्यवान् धातुओं को गौणरूप से उस के साथ कार्य करना पड़ता है। प्रधान कार्य तो लोहे का ही रहता है।

शरीर में जब अग्नितत्त्व कम हो जाता है तब यकृत (लीवर) बराबर कार्य नहीं करता है। उस समय अग्नितत्त्व को स्थायी बनाने के लिए लोहमय औषध को देते हैं। यह तुरंत अग्नितत्त्व को स्थायी बनाता है और अन्य धातुओं को अपने कार्यों में जुटा देता है। इस प्रकार प्रकृति स्वयं बलवान् बन जाती है।

शरीर में जितना यकृत ( लीवर ) कार्य करता है उतना और कोई यन्त्र नहीं। यकृत ही जीवन है और यही सब यन्त्रों का पोषक है। यही पाचन-क्रिया करता है। यही रक्त बनाता और रंजक क्रिया भी करता है। यह एक ऐसा यन्त्र है जिस के कमजोर होने से सभी यन्त्र असफल होने लगते हैं अतएव सभी यन्त्रों में जिस प्रकार प्रधान यकृत है उसी प्रकार सप्त धातुओं में लोह प्रधान है।

## मुख्य विषय

संसार को महान् बल तथा अपूर्व सत्ता प्रदान करनेवाली धातु केवल लोहा ही है। लोहा के बिना निश्चित रूप से प्रत्येक प्राणी जड़ अथवा चेतन के कार्य में बाधा अवश्यमेव उपस्थित होनो चाहिए। चेतन शरीर के विषय में पहले बहुत कुछ लिख गये हैं, अब जड़ वस्तुओं की ओर हम पाठकों का ध्यान आकर्षित करते हैं।

जगत् में जितने आविष्कार आज दृष्टिगोचर हो रहे हैं, उन सब में लोहा का ही विशेष रूप से प्रयोग किया गया है। जहाँ अन्य मूल्यवान् वस्तुएँ नहीं ठहर सकतीं वहाँ यही लोहा अपने आत्मबल से अपनी सत्ता को कायम रखते हुए विजय प्राप्त करता है। इस समय भौतिक तत्त्ववेत्ताओं ने जितना अधिक कार्य लोहा से लिया है, उतना किसी अन्य धातु से नहीं लिया है यदि लिया भी है, तो गौण रूप से उस के साथ। पञ्चमहाभूत और सप्तधातु ही शरीररचना में सहायक हैं और इन सप्त धातुओं का न्यूनाधिक होना ही रुग्णावस्था का मूल कारण है, और उन को स्वाभाविक अवस्था में स्थापित करना ही नैरोग्यावस्था है।

## गौरूपी पृथ्वी अस्वस्थ

धर्मशास्त्र में पृथ्वी को गौरूपी कहा गया है। अतएव उस के पार्थिव शरीर में पञ्चमहाभूत और सप्तधातुओं की स्थापना अवश्य की गई है। इस प्रकार उस में सभी यन्त्रों का भी होना आवश्यक है, तब उस में यकृत भी अवश्य है। वर्तमान् समय में गौरूपी पृथ्वी में अग्नितत्त्व की विषमता है। वह अपना कार्य सुचारु रूप से संपन्न करने में सर्वथा असमर्थ सिद्ध हो रहा है। अतः प्रकृति गौरूपी पृथ्वी की रोगनिवारक क्रिया करना चाहती है। संभव है कि गौरूपी पृथ्वी को निरोग बनाने के लिए ही इस प्रकृति ने महासमर की रचना की हो? प्रायः यह देखा जाता है कि पृथ्वी से जितना लोहा निकलना चाहिए था उस से कई लाख गुना अधिक लोहा निकल जाने से गौरूपी पृथ्वी का लोहात्मक यकृत कमजोर बन गया। अब प्रकृति इस को बलवान् बनाना चाहती है, इसी लिए अपरिमित संख्या में बने हुए लोहे के यन्त्र व जहाज आदि समुद्रदेव में विलीन हो रहे हैं। समुद्रदेव भी बड़वानल द्वारा इस लोहे को द्रवीभूत बनाकर अपने स्रोतों द्वारा लोह की खदानों को पुनः भरने का प्रयत्न करेंगे। इस प्रकार इस निःस्सार पृथ्वी के अन्तर्गत पुनः लोहे को उपयुक्त मात्रा में पहुँचाकर उस के यकृत को ठीक किया जायगा, और तभी वह निरोग होकर अपना कार्य सुचारु रूप से संचालन करने में सफल हो सकेगी। यकृत की प्रकृति विशुद्ध लोहा के परमाणुओं से ही बनाती है। यह समान-शील और परस्पर प्रभाव प्रेम का उत्पादक है। इसी

लिए असंख्यात मनुष्यों के लोहात्मक यकृतरूपी गोलियों का भोग देकर प्रकृति पूर्ण रूप से गौरूपी पृथ्वी का उपचार करने में निमग्न है। इस प्रकार जब इस पृथ्वी का उपचार हो जायगा, तब युद्धादि समस्त विप्लव क्षण भर में शान्त हो जायँगे।

यकृत का स्थान

गौरूपी पृथ्वी के यकृत का स्थान आगे दोनों पैरों के नीचे तलभाग में मान लिया जाय, तो हिमालय आदि उच्च प्रदेश उस का मस्तक ही होना चाहिए। तलभाग में जो यकृत का स्थान माना गया है संभवत वह पाश्चात्य जगत् और भूमध्य रेखा के देश ही हों। क्योंकि ये ही भूभाग युद्ध स्थल के केन्द्र हैं। यह सब खराबी यकृत के बिगड़ने के कारण ही हुई है। जब जब ऐसी विषम समस्याएँ उपस्थित होती हैं तब तब प्रकृति अनेक रूप से सहयोग देकर जगत् का कल्याण किया करती है। यही शाश्वत है।

श्री गीता भगवती भी प्राणीमात्र को विश्वास दिलाती है कि जब जब धर्म की हानि होती है और अधर्म बढ़ता है तब तब श्री कृष्णजी महाराज प्रति युग में अवतार धारण कर धर्म की स्थापना करते हैं। अधर्म बढ़ जाने से धर्म में विकार उत्पन्न हो जाता है, तब धर्म समय पाकर पुन: अपने स्वरूप में आने का प्रयत्न करता है। तब प्रकृति के योग से श्री भगवान् संरक्षक बनकर धर्म को पुन उस के पूर्ण स्वरूप में लाते हैं।

इसी प्रकार पञ्चमहाभूत और सप्तधातु परस्पर विकारी बन गये। आविष्कारनिर्माताओं ने उन को परस्पर इतना विकारी बना दिया कि वे अब सम अवस्था में रह नहीं सकते। अतएव पञ्चमहाभूत और सप्तधातु अब समय पाकर प्रभुप्रेरणा से निमित्त कारणों द्वारा पुन अपने शुद्ध स्वरूप को ग्रहण कर रहे हैं। प्रकृति भी उन की सहायक बन रही है। अब किसी की ताकत नहीं जो इन के मार्ग में बाधक बन सके। यही सच्ची घटना है—आगे भगवान् जानें।

---

# साक्षात्कार

( र०—स्वामी श्री गोविन्दानन्दजी महाराज, परिव्राजक )



यह तन कुरुक्षेत्र कहलावे ॥ टेर ॥
धर्मक्षेत्र क्षेत्रज्ञ युधिष्ठिर, सत्य ज्ञान छवि छावे।
साधन चार बन्धु सुरसपत, पाण्डवभेष सुहावे ॥ १ ॥
अज्ञानान्ध भूप दुर्योधन, हठ अधरम मद भावे।
सत भ्राता कौरव आसुरि मत, असत पथ अपनावे ॥ २ ॥
सप्त अक्षौहिणी सात भूमिका, धर्मध्वजा फहरावे।
मन इन्द्रिय ग्यारह अक्षौहिणी, निर्बल सैन्य लखावे ॥ ३ ॥
श्री कृष्ण पूरण परमात्मन्, गीताशास्त्र सुनावे।
भारत भक्त सारथी 'गोविन्द', युद्ध विजय श्री पावे ॥ ४ ॥



# कलिकाल का उपयोग

( ले०—स्वामी श्री शिवानन्दजी योगिराज, वैद्य, धन्वन्तरिगुरु )

हम ने इस पत्र के गत अङ्क में हेय बुद्धि से कलिकाल के दोषों का कुछ दिग्दर्शन कराया था। उस में हम ने आधुनिक जनसमुदाय की अनिष्ट मनोवृत्तियों का खाका खींचा था। यह तो आप जानते ही हैं कि ईश्वर की सृष्टि गुणदोषमय है। पहले हम ने जैसे कलियुग के दोष बताये थे, आज हम उस के गुणों का अनुसंधान कराते हैं। जैसे दोष मालूम होने पर बुद्धिमानों को उन से बचने में सौकर्य हो जाता है, इसी प्रकार किसी के गुणों के प्रतीत होने पर उन से जिज्ञासु लाभान्वित हो जाते हैं। इस अवाञ्छनीय समय में भी मनुष्यों के उद्धार का उपाय हमारे ऋषि, मुनि, आचार्य संतो ने बताया है, जो इस प्रकार है—

**कलेर्दोषनिधेः राजन्। अस्ति ह्येको महान् गुणः।**
**कीर्तनादेव कृष्णस्य मुक्तबन्धः परिव्रजेत्॥**
**कृते यद् ध्यायतो विष्णुं त्रेतायां यजतो मखैः।**
**द्वापरे परिचर्य्यायां कलौ तद्धरिकीर्तनात्॥**

कलियुग दोषों से भरा पड़ा है, पर उस में एक यह गुण भारी है कि उस काल में भगवान् के नामकीर्तनमात्र से पुरुष का उद्धार हो जाता है। सत्ययुग में जो भगवान् के ध्यान से प्राप्त होता है और त्रेता में यज्ञ करने से तथा द्वापर में परिचर्या से जो गति प्राप्त होती है वह कलिकाल में रामनाम लेनेमात्र से हो जाती है। विष्णुपुराण और अग्निपुराण में लिखा है—'मैं कलियुग से इस लिए खुश हूँ कि उस में थोड़े ही परिश्रम से धर्म प्राप्त हो जाता है।' ब्रह्माण्ड, विष्णु और ब्रह्मपुराण में लिखा है—'जो काम सत्ययुग में दश वर्ष में, त्रेता में एक संवत् में और द्वापर में एक मास में होता है, वह काम कलियुग में एक रात दिन में सिद्ध हो जाता है।' जो फल और युगों में अर्थात् सत्ययुग में तपश्चर्या से, त्रेता में ब्रह्मचर्य से और द्वापर में जप से प्राप्त होता है, वह कलियुग में सत्य बोलनेमात्र से मिल जाता है। स्कन्दपुराण के काशीखण्ड में लिखा है—'कलियुग में विश्वेश्वर ही एक देवता हैं, काशी ही एक पुरी है, भागीरथी ही एक गङ्गा है।' कलियुग में एक दान ही सब से विशेष स्थान रखता है। सत्ययुग का देवता ब्रह्मा माना गया है, त्रेता का सूर्य, द्वापर के विष्णु और कलियुग में महादेव ही एक देव माने गये हैं। मत्स्य और स्कन्दपुराण में लिखा है—'जहाँ तहाँ सर्वत्र हाहाकार से पूर्ण घोर कलियुग की भयानकता को जानकर जो मनुष्य काशीपुरी को नहीं त्यागते, वे ही कृतार्थ माने गये हैं, क्योंकि सब पापों का प्रायश्चित्त काशी नगरी में ही हो सकता है। भविष्यपुराण का कथन है—'सत्ययुग में सभी तीर्थ हैं, यानी सत्ययुग में अपनी अपनी जगह सभी तीर्थ मान्य हैं, किंतु त्रेता में पुष्कर, द्वापर में कुरुक्षेत्र और कलियुग में गङ्गा ही तीर्थ मानी गई है। यथा—

**कृते सर्वाणि तीर्थानि, त्रेतायां पुष्करं स्मृतम्।**
**द्वापरे तु कुरुक्षेत्रं, कलौ गङ्गैव केवलम्॥**

समझदार आदमी यदि अल्प आयास में भुक्ति, मुक्ति फल प्राप्त करना चाहे, तो उसे तीर्थों का आश्रयण करना चाहिए, विशेष रूप से कलिकाल में तो गङ्गा की शरण में जाना ही श्रेयस्कर है।' एक जगह यह

भी लिखा है—'सत्ययुग में तप प्रधान है, त्रेता में ज्ञान, द्वापर में यज्ञ और कलियुग में दान की महिमा अधिक है।' सच पूछो, तो कलियुग में गोविन्द, गीता, गङ्गा, भिक्षु, कपिला गौ, पीपल, और एकादशी ये ही सात पदार्थ मुख्य हैं। यथा—

हरिर्गीता तथा गङ्गा कपिलाश्वत्थभिक्षवः।
वासरं पद्मनाभस्य सप्तमं न कलौ युगे॥

कलिदोषोपशमनार्थ नारायण का नाम सर्वोत्तम उपाय है, यथा—

प्राणप्रयाणपाथेयं संसारव्याधिभेषजम्।
दुःखशोकपरित्राणं हरिरित्यक्षरद्वयम्॥

स्कन्दपुराण में तो यहाँ तक लिखा है—

अभक्ष्यभक्षणात् पापमगम्यागमनादिजम्।
नश्यते नात्र सन्देहो गोविन्दस्य च कीर्तनात्॥
स्वर्णस्तेयं सुरापानं गुरुदाराभिमर्शनम्।
गोविन्दकीर्तनात् सद्यः पापं याति महामुने॥

पुराणों में नारायण के नाम की महिमा बहुत विस्तार से लिखी गई है, यहाँ उस का दिग्दर्शनमात्र कराया गया है।

हम ने ऊपर कलिकाल की भयानकता का वर्णन करके उस से बचने के कुछ उपायों को बताया है। जिन को कलियुग के पापों से अनायास बचना हो, याने उन से बचकर साफ निकल जाने की इच्छा हो, उन्हें शंकरजी की भक्ति, काशीपुरी का निवास और गङ्गाजी का स्नान इन तीन तत्त्व के पदार्थों को अपनाना चाहिए। क्योंकि—

कलौ रुद्रो महादेवः शङ्करो नीललोहितः।
प्रकाशते प्रतिष्ठार्थं धर्मस्य विकृताकृतिः॥
शिवपूजापरा ये तु शिवनामपरायणाः।
ते एव शिवतुल्याश्च घोरे कलियुगे द्विजाः॥

शिवपुराण में लिखा है—

ध्यानं परं कृतयुगे त्रेतायां यजनं परम्।
द्वापरे प्रतिमापूजा कलौ शङ्करकीर्तनम्॥

स्कन्दपुराण में काशीवास के माहात्म्य का उल्लेख इस प्रकार मिलता है—

'महादेवजी कहते हैं कि हे पाण्डुपुत्र! अब घोर कलियुग आ गया, अब मैं काशीपुरी में जाकर रहूँगा। *इस युग में सभी मनुष्य वर्णाश्रममर्यादारहित हो जायँगे,* उन के उद्धार का उपाय केवल काशीपुरी का निवास ही है। जो विप्र उस नगरी को छोड़कर कहीं पर नहीं जाता, वह कलियुग के दोषों को जीत सकता है—

कलिकालकृतं कर्म त्रिकण्टकमितीरितम्।
एतत् भयं न भवतेदानन्दवनवासिनाम्॥

कहाँ तक कहें, आकरग्रन्थों में काशीनिवासफल के बड़े बड़े प्रकरण लिखे मिलते हैं।

कलियुग के भयानक पापों से बचने का प्रधान उपाय गङ्गातटनिवास है, जो काशीवासी को अनायास प्राप्त हो जाता है—

अनाश्रित्य तु गङ्गां हि मुक्तिमिच्छति यः कलौ।
सूर्यं द्रष्टुमिहोद्युक्तो जात्यन्धसदृशस्तु सः॥
वृथा कुलं वृथा विद्या वृथा यज्ञा वृथा तपः।
वृथा दानानि तस्येह कलौ गङ्गां न याति यः॥

कूर्मे—

गङ्गामेव निषेवेत प्रयागे तु विशेषतः।
नान्यत् कलियुगोद्भूतं मलं हन्ति सुदुस्तरम्॥
कलौ कलुषचित्तानां पापद्रव्यरतात्मनाम्।
विधिहीनक्रियाणाञ्च गतिर्गङ्गां विना नहि॥

( १ ) यदि कलिकाल में कोई तीर्थ है, तो वह 'गङ्गा' ही है, क्योंकि चाहे आस्तिक हों, चाहे नास्तिक इस में स्नान करनेवालों के वाह्याभ्यन्तरीण, जन्म जन्मान्तरीय 'मल' दूर हो जाते हैं। कहने का अभिप्राय यह है कि नित्य गङ्गास्नायी कदापि मलयुक्त नहीं रह सकता। गङ्गा के अमृत में स्नान करनेवाला दृष्ट तथा अदृष्ट दोनों फलों को पा जाता है।

( २ ) इसी तरह कलियुग में जो कुछ करने योग्य काम, व्यापार या क्रिया है तो वह 'दान' ही है, क्योंकि इस से *न मालूम, कब तक का दृढ़* 'विक्षेप' नष्ट हो जाता है। जब कि धन का सत्पात्र में विनियोग हो गया तो फिर 'विक्षेप' किस बात का रह गया ? जगत् के सब युद्धादि विवाद धनहेतुक हैं, जबकि धन का अर्थी के प्रति उचित प्रयोग हो गया, यानी आवश्यतावाले को दान दे दिया गया तो फिर 'विक्षेप' अर्थात् वाद विवाद का प्रसङ्ग ही नहीं रह गया।

३—ऐसे ही कलियुग में कहीं रहने योग्य स्थान है तो वह 'काशी धाम' ही है। क्योंकि यहाँ विद्वान् महापुरुषों के नित्य के समागम से कठोर हृदय का भी, अनादिकाल से संञ्चित 'आवरण' दूर हो जाता है। 'आवरण' यानी परदे के हट जाने से हमारी शक्ति अप्रतिबद्ध हो जाती है।

तात्पर्य यह है कि मनुष्य को अभ्युदय और निःश्रेयस की सिद्धि के लिए; मल, विक्षेप, आवरण रूप दोषों का निराकरण करना सर्वप्रथम अत्यावश्यक है, इनकी निष्कृति गङ्गास्नान, दान और काशीवास है।

समय बहुत बुरा आ गया है, या मनुष्यों की बुद्धियों ने समय को अत्यधिक दूषित कर दिया है। *जो भी हो, पर जो हो रहा है वह ठीक नहीं हो* रहा है। जहाँ देखो, जिस स्थान और स्थिति को ले लो सब जगह विनाश होता ही अधिक नजर आ रहा है। कहीं भी रचना होती नहीं दिखाई देती। किससे कहें, कौन सुनता है ? सुनकर भी कोई क्या करने की सामर्थ्य रखता है ? यह ईश्वर का नियतिचक्र कभी स्थिर नहीं रहता। जिस काल का हम ऊपर वर्णन कर आये हैं उसे सद्ग्रन्थों में ऋषि, मुनि, ज्ञानी तथा संतों ने 'कलिकाल—महाकराल' बताया है। उससे उबरने का उपाय······स्नान, दान और ·····वास है, बस।

# समय खराब है

( ले०—श्रीमती विभूतिदेवी, अध्यापिका )

अब समय नाजुक आ गया है, सभी अपनी अपनी रक्षा का उपाय सोच रहे हैं और उस में लगे भी हैं। स्त्रीजाति को भी अब बैठे नहीं रहना चाहिए, तुम यह मत समझो कि चहारदीवारी के परदे में हम उसी चैन से स्थिर बैठी रहेंगी, जैसी आज तक बैठी रही हैं। समझ लो, प्रकृति किसी को सदा एकरस नहीं रहने देती या तो आगे बढ़ना होगा, या पीछे हटकर गिरना होगा। जब देश में शान्ति थी उस समय पुरुष बाहर के काम में लगे थे और स्त्रियाँ गृहकार्य में तल्लीन थीं, अब देश अशान्त है, शत्रु मुल्क का दरवाजा खटखटा रहा है। ऐसे समय अन्यान्य कामों के साथ 'स्त्रीरक्षा' का कार्य

भी सामने आ गया है, इसे हल करना होगा, पुरुषों को भी और स्त्रियों को भी। 'स्त्रियों की रक्षा कैसे होगी?' यह प्रश्न देशरक्षा के सवाल से किसी तरह कम महत्त्व का नहीं है, स्त्रियों को बमगोलों का उतना भय नहीं है जितना अपनी इज़्ज़त आबरू की रक्षा का है। जब अपने ही देशवासी अपने देश की ललनाओं पर आक्रमण करने लग जायँगे, उस समय इन की रक्षा कैसे होगी, कौन करेगा?

रूस, चीन आदि स्वतन्त्र देश हैं, वे संगठित हैं। वहाँ की नारियों ने इन अत्याचारों से किसी प्रकार अपनी रक्षा कर ली होगी। स्वदेश की प्रतिष्ठा व स्वतन्त्रताप्रेम से उन में भाईचारे का भाव अधिक होगा, जिस से वहाँ के पुरुषों ने उन को साहाय्य प्रदान किया होगा। किंतु भारत की इस के विपरीत दशा है, यहाँ क्या होगा? यह सोचकर बुद्धि चकरा जाती है। क्योंकि यहाँ के लोग दूसरे की विपत्ति को अपनी मुसीबत नहीं समझते। विदेशवासी दूसरे की विपत्ति को अपनी विपत्ति समझते हैं और अपनी विपत्ति का सामना करके उसे मिटाने का यत्न करते हैं, उस के सामने सिर नहीं झुका देते। किंतु यहाँ के लोग अपने को कुछ नहीं समझते, यह सब परतन्त्रता का प्रसाद है जो आपत्ति के समय हमें कुचल डाल सकता है और शान्ति के समय आगे या ऊँचा नहीं होने देता।

पहले स्वतन्त्रता तथा परतन्त्रता का प्रश्न सब से अधिक महत्त्व का था, किंतु 'हम अपनी रक्षा कैसे कर सकेंगे, विशेषतः अङ्गनागण की आबरू कैसे बचा सकेंगे?' ये सवाल हैं जो स्त्रीजाति को खुद हल करने होंगे। इस में पुरुषों का सहयोग प्राप्त हो सके, तो अच्छा ही है, नहीं तो खुद स्त्रियों को अपना काम आप करना होगा। यदि नारीजाति अपनी रक्षा, उन्नति आदि का काम आप अपने ज़िम्मे ले ले, तो पुरुषों के सिर से ज़िम्मेदारी का बहुत बड़ा बोझ उतर जाय, जिस से वे देश का कार्य करने में और भी सशक्त हो जायँ।

मैं स्त्रीजाति से कुछ निवेदन करना चाहती हूँ, देखिए—स्त्रियों को गृहकार्य ही अधिक करने पड़ते हैं, हमारे देश में पारिवारिक ढंग से रहने की प्रथा है, कौटुम्बिक प्रणाली में एक प्रधान होता है, सभी घरों में कोई न कोई स्त्री प्रधान होती है। जो प्रधान हो उस को चाहिए कि वह अप्रधान और कुटुम्ब के अङ्गस्वरूप दूसरे लोगों का अपने बराबर पूरा ध्यान रखे, उन्हें भरसक कोई कष्ट न होने दे, साथ ही एक दूसरे की निन्दा, शिकायत न करने पावे, और कोई भी ऐसी बात न होने पावे जो शक्ति की विरोधी हो।

मैं स्त्रीजाति में प्रायः इस बात का अधिक अभाव देखती हूँ कि उन की बातों में और व्यवहार में दूसरे की तीव्र तथा कटु समालोचना और ईर्ष्या का भाव भरा होता है। वे किसी स्त्री की ज़रा सी भूल को बरदाश्त नहीं कर सकतीं। वे किसी की हलकी सी गलती की बात सुन पावें फिर तो इन की हज़ारों ज़बान कैंची की तरह दूसरे के कलेजेरूप वस्त्र को कतरने पर आमादा हो जाती हैं। इन का यह स्वजातिद्वेष हानिकर है। इसी दोष के कारण पुरुषों ने इन्हें पाँव की जूती तक की उपमा दे डाली है और इसी से नित्य अपमान सहन करने पड़ते हैं। ईर्ष्या द्वेष पुरुषों में भी होते हैं, पर वे संगठित हैं, सभी तरह की शक्ति के एकमात्र अधिपति हैं और उन्नति के सब साधन उन के हाथ में हैं। उन के ईर्ष्या द्वेष उन्हें इतनी हानि नहीं पहुँचा सकते, यदि कुछ हानि हो भी जाती है, तो वे उसे बरदाश्त करने

की ताकत रखते हैं। पर तुम में इतना दम नहीं है, जिस भार को हाथी वहन कर सकता है उसे बकरी नहीं उठा सकती। कुटुम्ब का अन्तरङ्गभार तथा प्रबन्ध तुम्हारे जिम्मे है, उस में तुम्हें उदारता से बरतना चाहिए। ऐसा न हो कि जैसे—

एक स्त्री का स्वभाव अच्छा नहीं था, वह अपनी बूढ़ी सास के साथ अच्छा सलूक नहीं करती थी सास को मड़े गले चोकर की कच्ची जली रोटी और दाल का बेस्वाद पानी देती थी, वह भी मिट्टी के पात्र में। उस स्त्री के बेटे की बहू आई। वह स्त्री बहू से नई होने के कारण प्यार करती थी, तथा बहू के हाथ से सास को भोजन पहुँचवाया करती थी। बहू जब बड़ी सास को भोजन करा चुकती, तो जो मिट्टी के पात्र होते, उन का घर के एकान्त कोने में जमा कर देती थी। थोड़े दिनों में मिट्टी के बर्तनों का ढेर लग गया। एक दिन उस तेजमिजाज स्त्री ने पूछा—ये मिट्टी के जूठे पात्र क्यों इकट्ठे करती है, ये हमारे किस काम के? पुत्रवधू ने उत्तर दिया—माताजी, जब आप बुढ़िया हो जायँगी, आप का पौरुष थक जायगा और घर की मालिक मैं बनूँगी, तब मैं आप को किस में खाना दूँगी या भेजूँगी, रोज रोज के लिए इतने मिट्टी के बर्तन कहाँ से आवेंगे? आगे भी तो दाम खर्चने पड़ेंगे, ये सब आप के लिए इकट्ठे कर रही हूँ। यह सुनकर उस स्त्री को होश आ गया, नशा सा उतर गया। उस दिन से बूढ़ी अतएव लाचार सास को देवी की तरह पूजने लगी।

इसी तरह अपनी औरत की शिकायत सुनकर एक आदमी ने अपने पुत्र से कहा—'हमारे बाप को याने अपने दादा को एक कम्बल देकर घर से बाहर निकाल दो, इन की आदत घर में रहने लायक नहीं है।' लड़के ने आधा ही कम्बल दिया। लड़के की किफायतसारी देखकर पिता खुश हो, हँसकर बोला—बेटा, कम्बल आधा फाड़कर अपने पास क्यों रख लिया? पुत्र ने जवाब दिया—आप के लिए रख छोड़ा है आप को बुढ़ापे में घर से निकालने के समय पूरा कम्बल खराब करना पड़ता, यह सुनकर पिताजी की आँखें खुल गईं।

बहनो! कहने का मतलब यह है कि तुम लोग अधिकार पाकर उस का दुरुपयोग मत करो, किसी की बुराई मत किया करो, जब कभी इकट्ठी हुआ करो, कुछ अच्छी बात कहा सुना करो, जो इधर उधर की बातें करती हों, उन को मना कर दो यदि बस न चले तो वहाँ से उठ जाओ। जब तुम किसी की निन्दा सुनोगी नहीं, तो कोई तुम्हारे सामने ऐसा किया भी नहीं करेगा।

दूसरी बात यह है कि अपने अमूल्य समय को बनाव शृङ्गार में ही मत बिता दिया करो। रुपया फूँककर कृत्रिम उपायों से सुन्दर बनने की कोशिश करनी छोड़ दो। असली सुन्दरता योग्यता से है। अब आवश्यकता वीराङ्गना बनने की है। विलासी जीवन मनुष्यत्व को नष्ट कर देता है। फ्रांस देश जो कभी योद्धाओं में अग्रसर माना जाता था, विलास में पड़कर बरबाद हो गया। इंगलेंड को भी विलास ने पहले जैसा त्यागी और तेजस्वी नहीं रहने दिया। चटकीली रंगीली पोशाक तुम्हारा शृङ्गार नहीं है, विद्या शृङ्गार है, जितना अधिक हो सके पढ़ो, संगठित होओ, घमंड मत करो, घर के छोटे बड़े सब काम निस्संकोच और बिना आलस्य खुशी से कर लिया करो, सेवाधर्म से मत चूको, ऐसे शब्द बोलो, मानो फूल बरस रहे हों, गुड़ियों से मत खेलो, गंदी मत रहो, कम बोलो, अधिक सोचो, काम मे

मन मत चुराओ, अपने स्वास्थ्य पर पूरा ध्यान रखो। पहले आर्यनारियाँ पुरुषों के बराबर समर्थ होती थीं, लड़ाइयों में उन की सहायक होती थीं, अब भी भीलनियाँ और ब्रज की गुजरियाँ थप्पड़ मार दें, तो पुरुषों के दाँत बाहर आ जाँय। यह मत समझो कि हम दुर्बल हैं, मूर्ख हैं, नासमझ और दीन हैं। 'आत्मानं नावमन्येत' आदि वचनों से शास्त्र में आत्मलाघव को पाप बताया है। तुम ही सब कुछ हो, यह बात नहीं है, तो इस में भी संदेह नहीं है कि तुम भी बहुत कुछ हो।

सदा यह बात मत भूलो कि पुरुष और स्त्री ये दोनों समाज के एक अङ्ग हैं और इन की उत्पत्ति का स्रोत भी एक जैसा ही है, पर इन की जीवन की सफलता और उद्देश्य भिन्न भिन्न हैं। इस में संदेह नहीं कि नारीजाति के दौर्बल्य से समाज कभी बलवान नहीं हो सकता। स्त्रियों को अपने नाजुक होने का बड़ा फक्र है, पर नाजुकपना तो कमजोरी का ही नाम है। तुम्हारी सुकुमारता के कारण ही लोग तुम्हें अबला कहने लगे हैं। इतिहासविज्ञ जानते हैं कि पहले नारीजाति दुर्बल नहीं थी। समस्त संसार में जब प्रेमी और प्रेम देवता की आराधना पर उदाहरण दिये जाते हैं, तो सर्वोत्कृष्ट उपमा दीपक और पतङ्ग की दी जाती है। किंतु यह प्रकट सत्य है कि पतङ्ग दीपक पर उसी समय तक आकर्षित होता है, प्रभावित होता है, जब तक दीपक में ज्योति रहती है—वह प्रकाशित है, यानी जब तक वह बुझता नहीं है। किंतु विश्व में आर्य्यावर्त्त की महिलायें ही ऐसी हैं, जिन्होंने बुझे दीपक पर यानी मृत पतियों की चिताओं पर एक नहीं बाईस बाईस सहस्र के समूह के साथ जौहररूप नरमेधयज्ञ में अपने को होम दिया, स्वाहा कर दिया। जिस नारीजाति ने मरे हुए पतियों के लिए अपना जीवनसर्वस्व खुशी खुशी निछावर कर दिया वह अपने व्रतपालन में अत्यधिक मनोबल प्रकट करने के कारण 'अबला' नहीं कही जा सकती।

अब भी वही समय आ रहा है, न मालूम ईश्वर को क्या कबूल है? वह जो करेगा, अच्छा ही करेगा। उस की आज्ञा पालने के लिए तुम तय्यार रहो।

अन्त में मैं आप लोगों से यही कहूँगी—आप रंग-बिरंगी पोशाक पहनकर मनचलों की दृष्टि में तितली न बनें। वेश भूषा, रहन सहन साधारण और विचार ऊँचे होने चाहिएँ। भाव गंभीर और सगठित होने की जरूरत है। यदि ऐसा न किया जायगा, तो इस भयानक समय में हम लोग अपनी जाति की रक्षा नहीं कर सकेंगी। समय खराब आ गया। आता जाता है। वख्त पड़ने पर सब आपा-धापी में पड़ जायँगे, उस समय कोई किसी की खोज खबर न ले सकेगा। इस लिए तुम सेवक बनो, ताकि आपत्काल में अपनी रक्षा कर सको, शान्तिसमय में दूसरों की सहायक हो सको। इस लिए शृङ्गारसामग्री का बिल्कुल त्याग कर दो। क्योंकि समय खराब है।



# ईश्वर है ? हाँ है

( ले०—महात्मा मो० क० गांधी )

इस जगत् में कोई अवर्णनीय छिपी शक्ति घट घट, कण कण में भरी हुई है। वह मुझे इन आँखों से तो नहीं दिखाई देती है, फिर भी यह प्रतीति जरूर होती है कि वह है। यह अदृष्ट शक्ति हम पर किसी न किसी तरह अवश्य प्रभाव डालती है, उस के वर्णन के लिए कोई विशेषण काफी नहीं हो सकता। क्योंकि वह इन्द्रियातीत है, अपनी इन्द्रियों से हम जो कुछ भी जान सकते हैं उस से वह भिन्न है। फिर भी थोड़े अंश में ईश्वर की हस्ती को सिद्ध करने के लिए बुद्धि, तर्क का प्रयोग हो सकता है। सामान्यतः प्राकृत जगत् में भी हम जानते हैं कि अनेक आदमी अपने राजा को न तो पहचानते ही हैं, न उस के विषय में उन्हें कुछ ज्ञान ही होता है कि वह राजा कैसे और क्यों राज करता है ? ऐसा होते हुए भी ये लोग इतना निश्चित जानते हैं कि कोई न कोई राजा अवश्य है। कई बार देशयात्रा में मुझे ऐसे अबोध लोग मिले हैं, जिन को पता न था कि यहाँ कौन राज्य करता है ? पूछने पर यही जवाब मिलता था कि कोई देव राज्य करता होगा। इस से यह नतीजा निकलता है कि जब इन लोगों का ज्ञान अपने राजा के बारे में इतना कम है, तो मेरा ज्ञान ईश्वर के बारे में और भी कितना कम होना चाहिए। क्योंकि जितना अन्तर उन लोगों के और उन के राजा के बीच में है उस से बहुत अधिक अन्तर मेरे और ईश्वर के बीच है। ऐसी दशा में यदि मैं उस राजराजेश्वर परमात्मा का साक्षात्कार नहीं कर सकता हूँ तो इस में कौन सा आश्चर्य हो सकता है ? किंतु इस प्रकार अनजान गरीब लोग अपने राजा को न जानते हुए भी यह जानते हैं कि हमारे देश में कुछ न कुछ व्यवस्था जरूर है, ठीक उसी तरह मैं भी जानता हूँ कि इस जगत् में एक बड़ी व्यवस्था कायम है। मैं अनुभव करता हूँ कि इस विश्व की प्रत्येक वस्तु और प्रत्येक जीवधारी एक अविचल नियन्त्रण के मातहत कार्य कर रहे हैं। यह जड़ नहीं हो सकता। क्योंकि कोई जड़ नियन्त्रण चैतन्यमय मनुष्य पर शासन नहीं कर सकता। श्री जगदीशचन्द्र वसु ने सिद्ध कर दिखाया है कि इस जगत् में सब चीजें चैतन्यमय हैं। इस लिए हम यह क्यों न कहें कि जो शक्ति जीवमात्र को नियमबद्ध रखती है वही ईश्वर है। इस में शक्ति, उस का संचालक नियम और नियन्ता एक ही है। परंतु इस लिए कि मैं उस नियम और नियन्ता से अनजान हूँ, कोई अधिकार नहीं है कि मैं उस की सत्ता से ही इन्कार कर दूँ। जिस तरह प्राकृत राजा की हस्ती से इन्कार करने पर उस की हस्ती मिट नहीं सकती, न कोई लाभ ही हासिल हो सकता है, उसी तरह ईश्वर की हस्ती से इन्कार या अज्ञान से कुछ हासिल नहीं हो सकता है। मैं ईश्वरी कानून की पाबंदी से किसी प्रकार छूट नहीं सकता। बल्कि जैसे प्राकृत राजा की हस्ती और उस के नियमों को मानने से उल्टा उस के शासन में रहना सरल हो जाता है, उसी तरह ईश्वर और उस के नियमों के ज्ञान और स्वीकार से इस संसार में जीवन सरल बन जाता है।

मुझे यह निरन्तर अनुभव होता है कि मेरे इर्द गिर्द सब वस्तुओं में परिवर्तन होता ही रहता है और इस परिवर्तन के अंदर कोई अपरिवर्तनीय तत्त्व

समाया हुआ है,वह अपरिवर्तनीय अविचल शक्ति सब को धारण कर रही है। वही सब को पैदा करती और नाश करती है तथा फिर से रचना करती है। इसी शक्ति को ईश्वर कहना चाहिए। क्योंकि दृष्ट पदार्थमात्र का नाश होता रहता है इस से मैं इस परिणाम पर पहुँचा हूँ कि एक अदृष्ट ईश्वर ही कायम है।

अब प्रश्न यह है कि यह शक्ति पोषक है या नाशक? दैवी है या राक्षसी? मैं उसे दैवी और पोषक स्वीकार करता हूँ। क्योंकि इस मृत्युमय संसार में जीवनप्रवाह अविच्छिन्न रूप से चल रहा है। असत्य नाशवान् है, एक सत्य ही स्थिर है। अँधेरे में भी प्रकाश भरा ही है। इस से यह सिद्ध होता है कि ईश्वर चेतन है, सत्य है, प्रकाशित है। ईश्वर प्रेम की मूर्ति है, वही शुभातम शुभ है।

परन्तु जो केवल बुद्धि को ही, तर्क को ही संतुष्ट करके रह जाय वह ईश्वर कहाँ से हो सकता है, फिर बुद्धि को तो निश्चित रूप से संतुष्ट करना असंभव सा है। इस लिए ईश्वर तो वही है जो हृदय का स्वामी बन सकता हो, जो उस को हिला सकता हो। अपने भक्त के प्रत्येक कार्य में उस प्रभु की प्रतीति होनी चाहिए और यह प्रतीति तो साक्षात्कार से ही हो सकती है। यह साक्षात्कार इन्द्रियों द्वारा होनेवाले अनुभव से परे होता है। इन्द्रियों का अनुभव मिथ्या हो सकता है, परंतु इन्द्रियों से परे जो अनुभव होता है उस में भ्रम या गलती नहीं हो सकती। यह बाहरी प्रमाणों से सिद्ध नहीं होता, बल्कि मनुष्य के परिवर्तित जीवन 'कायापलट' से होता है। यह प्रमाण हमें ऋषि मुनि और पैगंबरों के जीवन से, उन के अनुभवों से मिलता है। उन के वचनों को न मानना अपने अस्तित्व को न मानने के समान है।

परन्तु इस साक्षात्कार के पहले अचल श्रद्धा होती है। जो मनुष्य ईश्वर का दर्शन करना चाहता है, वह ऐसी श्रद्धा रखकर ही कर सकता है। क्योंकि श्रद्धा का प्रमाण बाहरी चीजों से नहीं मिल सकता, इस लिए हमें चाहिए कि जगत् के न्याय शासन को स्वीकार करें और विश्वास करें कि जगत् सत्य और अहिंसा पर निर्भर है। यह प्रतीति सत्य और अहिंसा के अभ्यास से आ सकती है। मुझे स्वीकार करना होगा कि श्रद्धा का प्रमाण मैं बुद्धि के द्वारा नहीं दे सकता, श्रद्धा बुद्धि से परे है। इस लिए किसी को असंभव को संभव बनाने की चेष्टा न करनी चाहिए। पापवृत्ति के अस्तित्व के लिए तर्क द्वारा कोई कारण नहीं बताया जा सकता। ऐसा करने की इच्छा करना ईश्वर के साथ मुकाबला करने जैसा होगा। इस लिए मैं नम्रतापूर्वक उस के अस्तित्व को स्वीकार करके ही रह जाता हूँ। ईश्वर को मैं बहुत सहनशील और धैर्यवान् कहता हूँ, क्योंकि वह जगत् में पाशविक पापवृत्ति को रहने देता है। मैं यह भी जानता हूँ कि ईश्वर सर्वथा निष्पाप है। मैं यह भी जानता हूँ कि जिंदगी का सौदा करके भी अगर मैं पापवृत्ति से मुकाबला न करूँ, तो कभी ईश्वर की पहचान न कर सकूँगा। नम्र और मर्यादित अनुभव से मेरा यह मन्तव्य दृढ हुआ है। जितना मैं शुद्ध होने की कोशिश करता हूँ उतना ही ईश्वर के निकट जा रहा हूँ, ऐसी प्रतीति होती है। आज तो मेरी श्रद्धा किंचित् ही कही जा सकती है, लेकिन जब वह हिमालय जैसी अचल और उस की चोटी पर बसनेवाले हिम की तरह शुद्ध और स्वर्णमय बन जायगी, तब मैं उस के बिलकुल नजदीक पहुँच जाऊँगा।

( संकलित )



# मेरी परमार्थचर्चा

( ले०—स्वामी श्री ब्रह्मानन्दजी महाराज )

प्रश्न—गुरु कौन हो सकता है ?

उत्तर—जो श्रोत्रिय ब्रह्मनिष्ठ अर्थात् सकल श्रुति शास्त्रों के अर्थ, क्रम, पद, पदार्थ, प्रसंग का ठीक ठीक जानने और बतानेवाल है तथा एक अद्वितीय परब्रह्म परमेश्वर मे सदा श्रद्धा, भक्ति, ध्यान तथा योग के द्वारा निष्ठ है, वही सद्गुरु हो सकता है।

प्रश्न—कई लोग तो कहते हैं कि गुरु चाहे कैसा भी हो, उस के गुण दोष देखने से हमें क्या मतलब। गुरु से गुरुमन्तर ले लेने, कान फुँका लेने-मात्र से ही शिष्य कृतकृत्य अर्थात् कल्याण का भागी हो जाता है। शिष्य को तो गुरु की तन, मन, धन से सेवा करना और शरण होकर रहना चाहिए, क्योंकि कहा भी है—

**गुरु गूँगा गुरु बावला गुरु देवों का देव।**
**तन मन धन सब अरपकर गुरुचरणों को सेव॥**

ऐसे वचन भी तो साधु महात्माओं के हैं।

उत्तर—नहीं, ऐसी मान्यता बुद्धिहीन मूर्खों की होती है, किंतु बुद्धिमान् लोग तो उपरोक्त ज्ञानादि गुण देखे बिना कभी किसी को गुरु बना बैठते नहीं, चाहे उन्हें भले ही यावज्जीवन गुरुदीक्षा लिए बिना ही रहना पड़े। और जो दोहा आप ने कहा सो ठीक नहीं, यह तो किसी स्वार्थसिन्धु, मिथ्यावादी मूर्ख का है।

उस बिचारे को यदि कम से कम इस ( गुरु ) शब्द के अर्थ का भी बोध होता या सुना होता, तो वह ऐसा अनर्थक दोहा कभी न गढ़ता। भला कहिए, जो गुरु गूँगा याने बोलना न जाने, वह क्या किसी को उपदेश कर सकता या समझा सकता है ? तथा जो गुरु बावला याने पागल या भोला भाला, ज्ञान विज्ञान से हीन है, तो ऐसे नामधारी गुरु से क्या किसी समाज, देश वा व्यक्ति का उपकार हो सकता है ? और जो ऐसे नामधारी गुरु को देव या देवों का देव मान लेते हैं वे लोग अपना तन, मन, धन, धरम, विद्या, बुद्धि सब कुछ खो बैठते हैं। उन के पल्ले कुछ नहीं पड़ता, बल्कि ऐसे—'अन्धे गुरु बहरे चेला दोनो खेलें दाँव। भवसागर में डूबते बैठ पत्थर की नाँव।' अज्ञान की नाव में बैठ दुःख चिन्ता, हानि ग्लानि, भय शोक, संताप अशान्ति आदि रूप गोते सदा खाया करते हैं।

प्रश्न—गुरु शब्द का क्या अर्थ होता है, सो कृपया हमें आप समझाइए।

उत्तर—सुनिए—

**'गु' शब्दो ह्यन्धकारार्थो 'रु' शब्द स्तन्निरोधकः।**
**अन्धकारनिरोधित्वाद् गुरुरित्यभिधीयते॥**

याने गुरु शब्द का भावार्थ यह है कि इस में जो 'गु' शब्द है वह अन्धकाररूप अज्ञान का बोधक है और 'रु' शब्द यह प्रकाशरूप ज्ञान का बोधक है, याने अज्ञानरूप अन्धकार के हटाने तथा ज्ञानरूप प्रकाश के फैलाने का जिस व्यक्ति में गुण होता है उसे ही 'गुरु' शब्द से संबोधित और संमानित किया जाता है।

प्रश्न—क्या ये माला, कंठी, तिलक, चन्दन, दण्ड, कमण्डलु, काषाय ( गेरुवा ) वस्त्र आदि जो ऊपर से धारण करने के चिन्ह हैं, इन के धारण करने से कोई विशेष लाभ होता है या नहीं ?

उत्तर—विशेष लाभ तो इन चिन्हों के धारण करने से कोई नहीं देखा जाता।

प्रश्न—तो इन्हें लोग किस लिए धारण करने लगे?

उत्तर—भारतवर्ष के प्राचीन इतिहास के देखने से पता चलता है कि ये सब चिन्ह वैदिक काल में ना थे ही नहीं, किंतु पीछे से साम्प्रदायिक आचार्यों, मज़हबी महात्माओं ने अपने अपने भक्त शिष्यों को तिलक छाप, माला, कंठी, बाना ( भेष ) पृथक पृथक् दिया। वह इस लिए कि अनेक देशों में और अनेक समयों में अनेक शिष्य भक्त होने के कारण कौन अपने सम्प्रदाय का और कौन दूसरे सम्प्रदाय का शिष्य है, इस की पहिचान रहे। इस लिए जो जो बातें गुरुओं को प्रिय थीं और जिन चीज़ों को वे लोग धारण करते थे, उन्हीं चीज़ों और बातों का नियम अपने शिष्य भक्तों पर धर्म का रूप देकर लागू किया।

प्रश्न—बड़े सतों से हम ने सुना है कि—

माला बड़ा दयाल का तिलक छाप अरु माल।
यम डर पै काल् कहै भय मानै भूपाल॥

ये सब बातें सत्य और कल्याणकारी हैं या नहीं?

उत्तर—भाई सत्य और कल्याणकारी केवल शास्त्रोक्त यज्ञ, दान, तप आदि कर्म अथवा शम दमादि साधन ही कहे हैं कि जिन के धारण करने से सत्य ज्ञान और मोक्ष मिलता है। और देखिए, ये ही साधन मनुष्यमात्र को पवित्रता और मोक्षरूप कल्याण के करनेवाले शास्त्रों में कहे हैं। यथा—

यज्ञदानतपः कर्म न त्याज्यं कार्यमेव तत्।
यज्ञो दानं तपश्चैव पावनानि मनीषिणाम्॥
—गी० १८।५

तदर्थं कर्म कौन्तेय मुक्तसङ्गः समाचर।
—गी० ३।९

कुरु कर्मैव तस्मात्त्वं पूर्वैः पूर्वतरं कृतम्।
—गी० ४।१५

कुर्वन्नेवेह कर्माणि जिजीविषेच्छतं समाः।
एवं त्वयि नान्यथेतोऽस्ति न कर्म लिप्यते नरे॥
यजुर्वेद अ० ४०

यज्ञ, दान, तप इन कर्मों को कभी नहीं त्यागना चाहिए, यज्ञ करने, दान करने तथा तप करने से विचारशील व्यक्ति पवित्र होते हैं।

भगवान् की प्रसन्नता के लिए कामनारहित कर्मों का अवश्य करना चाहिए।

साधारण पुरुषों को अन्तःकरण शुद्धि और ज्ञानियों को लोकसंग्रहार्थ कर्म करने चाहिएँ। अन्त समय तक कर्मों को करते हुए ही जीने की इच्छा करो। इन सब शास्त्रवचनों का आशय यही है कि मनुष्य को केवल निष्काम यज्ञ, दान, तपादि कर्म करने से अन्तःकरण की शुद्धि तथा पापदोषों की निवृत्ति होती है। अन्त में ज्ञान की प्राप्ति द्वारा सत्य स्वरूप की प्राप्तिरूप पवित्रता और मोक्षरूप आनन्द की प्राप्ति होती है। किंतु आप ने जो माला, चन्दन, काषाय आदि मोक्ष का साधन कहा, सो ठीक नहीं। उन सब से कभी मोक्ष नहीं मिल सकता है।

मुक्तिमिच्छसि चेत्तात विषयान्विषवत्त्यज।
क्षमार्जवं दयाशौचसत्यं पीयूषवत्पिब॥

हे भाई! परम कल्याणमय प्रभुप्राप्ति की इच्छा हो, तो बाहरी विषयों, प्रपञ्चों को विष की तरह त्याग दो। क्षमा, सरलता, दया, शुचिता और सत्यरूपी अमृत का पान भगवत्परायण सद्गुरु द्वारा करते रहो।

ॐ शान्तिः! शान्तिः!! शान्तिः!!!

# जीवन का छोर

( र०—श्री सुरेन्द्रनाथ "आजाद" विशारद )

( १ )

जीवनसन्ध्या में उजियाली ;
अम्बरतल के झाँकी पार !
अपने नव सुकुमार करों से ;
बुला रही है ज्योति प्रसार !

( २ )

चिन्ह उठे ! तूफान सिन्धु में ;
किये भयानक रूप अनेक !
ग्लानियुक्त होना मत निर्मम ;
आलिङ्गन कर मृत्युविवेक ॥

( ३ )

है अनन्त अविचल वह माया ;
भुवन मोहिनी का उपहार !
अमर आत्मा अचल अलौकिक ;
रहता है अनन्त के पार !!

( ४ )

तन्त्री नश्वर की बज जाये ;
चलने वाले हो तैयार !
जागृत जीवन आज निशा है,
नश्वरता से सीखो प्यार ॥

( ५ )

क्षणभङ्गुर की अभिलाषा तज ;
निकलो जगती तल के पार !
मञ्जुल मुग्धा के अधरों में ;
कभी न पाओगे वह प्यार ॥

( ६ )

किंकर्त्तव्यविमूढ विश्व है ;
इस में भरा हास उल्लास !
क्षण में परिवर्तन सब होगा ;
अब से चेतो दिव्य प्रकाश ॥

( ७ )

कर्णधारगुरु ज्ञानपोत पर ;
भवनिधि पर अभिमानी जीव !
चपल युगल जग में कर देगी ;
होकर माया एक अजीव ॥

इति शुभम्।



अर्थात्—संन्यासी को स्त्रियाँ स्पर्श के योग्य नहीं हैं, फिर उन के साथ रहने की तो बात ही क्या ? ऐसा बड़े लोग कह गये हैं।

**जिताहारोऽथवा वृद्धो, विरक्तो व्याधितोऽथवा।**
**यतिर्न गच्छेत्तं देशं, यत्र स्यात् प्रतिमा स्त्रियः॥**

अर्थात्—जिताहार* बूढ़े, विरक्त और रोगी चाहे जैसी स्थिति के संन्यासी को भी स्त्री के चित्र के स्थान में भी न जाना चाहिए। जिस प्रकार विन्ध्याचल पर फैली जहरीली बेल सब प्राणियों को पीड़ित करती है, उसी प्रकार स्त्री के स्पर्श से दूषित जल-वायु भी संन्यासी को पतित करता है। स्त्रियों के साथ वार्तालाप और उन्हें देखना आदि तो दूर रहा उन की स्मृति भी सर्प के डसने की तरह मृत्यु को देनेवाली है। ब्रह्मा, इन्द्र, चन्द्र आदि दिव्य शरीरधारियों के भी सब अनर्थ स्त्रियों के कारण हुए हैं, फिर तुच्छ मनुष्यों की गणना ही क्या है ? ऐसा संन्यासी दुर्लभ है—जो राज्य को नरक के समान, सुवर्ण को मिट्टी के ढेले के सदृश और स्त्रियों को मृतक शरीर के तुल्य समझे। अस्तु;

यह स्त्री हम यतियों का मठ छीनना चाहती है। यह बहुत दोषोंवाली होने के कारण संभाषण करने योग्य नहीं है। दूसरा ऐसा कोई मनुष्य यहाँ नहीं है जो इस से पूछे कि यह यहाँ क्या करना चाहती है ? क्या यह यहाँ से चली जायगी ? या सदा यहीं रहना चाहती है ? अथवा मैं ही इस से इस का मनोरथ पूछूँ ? जिस का मन प्रत्यक् आत्मा में लगा है उस का यह विचारी क्या कर सकती है ? आत्मदृढ को स्त्री आदि विषय बाधा नहीं पहुँचा सकते। जैसे स्त्री में प्रेम उत्पन्न होने से कामियों का मातृप्रेम नष्ट हो जाता है उसी प्रकार आत्मप्रेमियों का विषय-स्नेह जाता रहता है। जैसे प्रकाश से रज्जू में सर्प का भ्रम जाता रहता है उसी प्रकार स्त्री आदि के कल्पित शरीर से ज्ञानियों को कोई भय नहीं रहता। जैसे भेड़ बकरियों का व्याघ्र पर कुछ बल नहीं चलता, उसी प्रकार वैराग्यतीथ जैसे साथी के सहायक होने पर मुझ विवेकाश्रम पर स्त्रियाँ क्या जोर आजमाई करेंगी ? इस प्रकार वह अनूचान* सत्तम संन्यासी उस स्त्री को दासी के समान समझता हुआ बोला—

**काऽसि ? कस्याऽसि ? ललने !**
**कुतस्त्या ? किञ्च वाञ्छसि ?**
**नोचिताऽस्मिन्मठे भाति,**
**स्थितिस्तव वरानने॥**

अर्थात्—हे ललने ! तू कौन है ? किस की स्त्री है ? कहाँ की रहनेवाली है ? और क्या चाहती है ? हे वरानने ! इस मठ में तेरा रहना उचित नहीं जान पड़ता। जहाँ शान्त, दान्त, उपरत, तितिक्षु और समाधिस्थ संन्यासी, अपने आत्मा ( संस्कृत मन ) से आत्मा का साक्षात्कार कर रहे हैं, जहाँ मुमुक्षु श्रेष्ठ यति लोग प्रत्यगात्मा को देह, इन्द्रिय, प्राण, मन और बुद्धि से पृथक् जानकर उस का दर्शन कर रहे हैं, जहाँ विद्वान् लोग, वेदाध्ययन, यज्ञ, दान, अनेक प्रकार के तप और उपवास आदि से आत्मज्ञानानुसन्धान कर रहे हैं, और पण्डितजन इस-लोक तथा परलोक के भोगों से विरक्त होकर जिस मठ में निवास करके असङ्ग ब्रह्म के विषय में श्रुति के तात्पर्यों का निर्णय करने में व्यस्त हैं, ऐसे सज्जनों

* जो पेट के दो भाग अन्न से तथा एक जल से भरता हो और एक भाग को वायु के लिए रखता हो, उसे 'जिताहार' कहते हैं।

*जिस ने अङ्गोंसहित वेद पढ़ा हो वह अनूचान कहाता है।

के निवास के योग्य इस पाश्चजन्य मठ में तेरा ठहरना उचित नहीं है। किंतु तू इस मठ को छोड़कर अन्य संसार के मन्दिरों ( शरीरों ) में ही रहने योग्य है, क्योंकि वे ही तेरे उपयोगी होंगे।

सुविशाल नेत्रोंवाली वह नारी विवेकाश्रम के उक्त वाक्यों को सुनकर क्रमशः उत्तर देने लगी—

हे भद्र ! मैं तेरी बड़ी बहन 'चित्तवृत्ति' हूँ, तू मुझे नहीं जानता, क्योंकि—तू अभी उत्पन्न हुआ है।* हे वत्स ! जो जो मठ तू ने त्याग दिये हैं और अब जिस मठ में तू विद्यमान है, उन सब की पालना करनेवाली अधिष्ठातृ देवता मुझे ही जान। मैं मन को हरनेवाले शब्द, रूप, रस आदि समस्त विषयों को चाहती हूँ, और उन शब्द आदि को संपादन करनेवाले शुभ कर्मों को भी चाहती हूँ। मैं कर्मों के त्याग की इच्छा नहीं रखती और न उन के फलों को ही छोड़ना चाहती हूँ। जैसे तू मूर्ख संन्यासी बनकर कर्म और उन के फलों को छोड़ना चाहता है। "अरे ! पुत्रैषणा, वित्तैषणा तथा लोकैषणा को त्यागकर घर घर भीख माँगनी चाहिए" ऐसी मति सर्वथा विचारशून्य है। 'आरम्भ में होनेवाले जातकर्म आदि संस्कारों का जिस वेद में विधान है तथा जिस वेद का अध्ययन भी प्रथमावस्था में ही होता है, और रमणीय घरों में अनेकविध धन धान्यादिकों से यज्ञ का अनुष्ठान करना जिस वेद में लिखा है, वह 'कर्मोपासना काण्डरूप वेद' तो त्याज्य है ? और वृद्धावस्था में ( लाचारी में ) किये जाने योग्य संन्यास का जिस में विधान है, तथा जंगल में जिस का अध्ययन किया जाता है और भिक्षारूप अर्थ का ही जिस में विधान किया गया है वह 'ज्ञानकाण्ड' रूप श्रुतिसमूह ग्राह्य है' इत्यादि मूर्खों की विपरीत मति है। "ज्योतिष्टोम याग से स्वर्ग होता है" यह वेद तो "गुडजिह्विका"† कहकर उपेक्षणीय है ? और "मूँड मुँडाकर तथा नंग धड़ंग होकर भीख माँगते फिरना" यह वेदवचन तत्त्वार्थ ( मुक्ति ) देनेवाला है, इस प्रकार की यानी भीख माँगने की कल्पना वे निर्भाग्य, दरिद्र, अनाथ और मूर्ख लोग ही किया करते हैं जिन्होंने कि पूर्व जन्म में सत्कर्म नहीं किये। अहो ! इन सिरमुंडों को भिक्षा आदि से इतना महान् सौभाग्य प्राप्त हुआ है कि इन के कहने से बहकावे में आकर राजा लोग राज्यों को छोड़कर जंगलों में चले गये। यदि संन्यासी लोग ऐसा कहें कि—'अथ भिक्षाचर्यं चरन्ति' इत्यादि श्रुतियों से भिक्षावृत्ति का विधान किया जाने के कारण वह अवश्यमेव इष्ट का साधन है, तो 'श्येन* सदंश' आदि यागों ने क्या अपराध किया

* यों समझना चाहिए कि—'विवेक' की उत्पत्ति से पहले ही विषयाकार 'चित्तवृत्ति' अनादि काल से चली आती है, अतः 'विवेक' की अपेक्षा वह बड़ी है। और 'विवेक' तथा विषयाकार 'चित्तवृत्ति' दोनों अन्तःकरण के परिणाम हैं, अतः एक अन्तःकरणरूप पिता से उत्पन्न होने के कारण दोनों भाई-बहन के समान हैं।

†—जैसे बालक को कड़वी औषध गुड़ में मिलाकर दी जाती है वह गुड़ के लोभ से दवा खा जावे इसी तरह ज्योतिष्टोम आदि यागों से स्वर्ग प्राप्ति का प्रलोभन दिया गया है।

*—'श्येनेनाभिचरन् यजेत' 'सदंशेनेनाभिचरन् यजेत' और 'गवाभिचर्यमाणो यजेत' इत्यादि श्रुतियाँ उत्कट क्रोधाक्रान्त पुरुषों के लिए 'श्येन' 'सदंश' 'गो' आदि नाम के अनेक यागों का विधान करती हैं। इन यागों को करने से शत्रु की मृत्यु अवश्य हो जाती है। परन्तु करनेवाले को मरणानन्तर नरक की प्राप्ति होती है। अतः ये मारणकर्म पुरुष के इष्ट ( स्वर्गादि सुख ) के जनक नहीं हैं। यदि उत्कट क्रोध के वशीभूत होकर कोई पुरुष अपने

है ? वे भी तो श्रुति से विधान किये गये हैं। इन्हें इष्ट का साधन क्यों नहीं मानते? आप इन का भी अनुष्ठान क्यों नहीं करते ? फिर व्यवहारतः भीख माँगना कोई अच्छा थोड़े ही है ? इस से पुरुष का तेज नष्ट हो जाता है। जब कि मनुष्य में बुद्धि है और वह साङ्गोपाङ्ग है, फिर किसी से भिक्षा क्यों माँगे ?

'आत्मा वा अरे द्रष्टव्यः' इत्यादि वेदान्त, जिस आत्मा को द्रष्टव्य कहते हैं क्या उस को हम प्रत्यक्ष नहीं देख रहे हैं ? यह शरीररूप आत्मा तो साफ दीख रहा है, जो हाथ पैर आदि अङ्गों की विशेष रचनावाला है। फिर इस के विषय में वेद का यह कहना व्यर्थ है कि—'आत्मा का साक्षात् करना चाहिए।' यदि उपनिषद् प्रतिपाद्य आत्मा, देहेन्द्रियादिकों से भिन्न है, कोई वस्तु है और सब को प्यारा है तो ऐसा आत्मा स्त्री पुत्र आदि प्रिय पदार्थ ही हो सकता है। कहने का प्रयोजन यह है कि देह से भिन्न यदि कोई आत्मा मानोगे तो वह पुत्र दारा आदि रूप ही होगा और उसी पुत्रादिरूप आत्मा के लिए शरीरेन्द्रियादि जगत् भी प्यारा होगा, फिर उस के त्याग का विधान क्यों करते हो ? पुत्र दारा आदि रूप आत्मा को इन्द्रियों से अनुभव किये गये विषयों द्वारा तृप्त करो। स्नान, मिट्टी से शौच, शिरोमुण्डन, भूमि-शयन, वन में वास, ब्रह्मचर्य और शम दमादि कठोर साधनों से आत्मा को क्यों क्लेश देते हो ? वीणा और नारी के मुख से गाये गये मनोहारी शब्दों—गीतों को सुनो। कोमल कोमल शय्या, मृदु मृदु मृगनयनी स्त्रियों का स्पर्श करो, सुवर्ण के समान कान्तिवाली स्त्रियों के रूप लावण्य का सदा अवलोकन करो, भक्ष्य भोज्य चोष्य आदि उत्तमोत्तम स्वादिष्ठ पदार्थों का रात दिन सेवन करो। मस्तक पर कस्तूरी लगाओ, गले में फूलों के हार पहनो और सदा यही चिन्तन करो कि—

"ये मेरे सुख वार वार होवें।"

कहाँ तक कहें 'चित्तवृत्ति' ने ऐसी बहुत सी वाहियात बातें कहते हुए बहुत देर तक बकवाद की। ये सब बातें सुनकर स्वामी विवेकाश्रम हँसता हुआ 'चित्तवृत्ति' से बोला—

तू विपरीत बुद्धिवाली है, तेरे अज्ञानान्धकार को करोड़ों सूर्य भी नहीं हटा सकते, अज्ञान में डूबे हुए व्यक्ति को अविद्या ही अच्छी लगती है, क्या विष्ठा का कीड़ा खाँड को मिठास को पसन्द कर सकता है ? यदि वज्रमूर्ख तत्त्वार्थ को जान सकता है, तो बहरा पुरुष भी वीणा और कण्ठोत्थ शब्द को सुन सकता है। यदि अत्यन्त विषयासक्त पुरुष ब्रह्म के स्वरूप का साक्षात्कार कर सकता है तो कछुए का बच्चा भी अपनी माता के दूध के रस का आस्वाद ले सकता है। अविद्या के कार्य इन शरीरादिकों में

---

†शत्रु को खड्ग आदि से मारेगा तो वह राजा द्वारा प्राण-दण्ड का भागी होगा। और उस के आश्रित प्राणधारण करनेवाले स्त्री पुत्र आदि अन्नादि विना कष्ट माँगेंगे—इत्यादि दृष्ट दुःखों से बचाने के लिए दयापरायण होकर श्रुति ऐसा जानती हुई कि—'यह नरक तो अवश्य ही जायगा' अतः यदि हो सके तो दृष्ट दुःखों से इस की और इस के परिवार की, बन्धुओं की रक्षा करनी चाहिए, इस अभिप्राय से उत्कट क्रोधाभिभूत पुरुष के लिए 'श्येन' 'संदंश' गो आदि यागों का विधान करती है। अतः 'चित्तवृत्ति' कहती है कि—श्येन आदि यागों के समान भिक्षाचरण भी इष्टसाधन नहीं है। यह केवल उन के पूर्व जन्मों के अन्यथाचरणों का परमेश्वरदत्त दण्ड है। अर्थात्—जो भीख माँग रहे हैं वे अपने पूर्वजन्मकृत कुकर्मों का ईश्वर द्वारा फल भोग रहे हैं। क्या श्रौत स्मार्त कर्म त्यागकर घर घर भीख माँगना पुण्यों का फल है ?

आत्मबुद्धिवाले पुरुष को तत्त्व का गन्ध भी दुष्प्राप्य है, लहसुन खानेवाले भील कपूर की सुगन्ध को क्या महत्त्व दे सकते हैं? आध्यात्मिक, आधिदैविक और आधिभौतिक रूप तापत्रय* के संताप से तपे पुरुष को तत्त्वच्छाया का सुख कहाँ?

हे चित्तवृत्ते! तू विषय सम्बन्धी आग्रह का परित्याग करके प्रिय–चित्–सुखरूप ईश्वर का आलिङ्गन कर। जहाँ जहाँ तुझ को आनन्द प्रतीत होता है वह सब आत्मा का है। विषयों में सुख नहीं है, इन के प्रेमी रोया करते हैं। क्षीरसागर की मछली जैसे क्षीरसागर के जल से तृप्त नहीं हो सकती उसी प्रकार आत्मानन्दानुभव करने के बाद विषयसुख तुच्छ और हेय प्रतीत हुआ करते हैं।

हे चित्तवृत्ते! तू समझ कि वाञ्छित विषयों की प्राप्ति से शान्त हुए मन में आत्मा के सुखांश का जो आभास पड़ता है, वह यद्यपि आत्मसुख ही है, तथापि अज्ञान से लोग उसे विषयजन्य मान लेते हैं, वस्तुतः वह सुख विषयजन्य नहीं है। यदि अन्य सुख को छोड़कर किसी अन्य महासुख को प्राप्त करने की तेरी इच्छा है और यदि तू विनाश-रहित सुख की अभिलाषिणी है तो देहत्रयरूप उपाधि को नाश करके अक्षय आत्मसुख को स्वीकार कर। जैसे पशु गुड़ को छोड़कर भूसे को ही उत्कण्ठापूर्वक चाहता है इसी प्रकार तू आत्मसुख को त्यागकर विषयों को क्यों चाहती है? विषयसुख की नीरसता और अनित्यता देखकर भी जो फिर उसी को चाहता है वह नर नहीं, खर है। जैसे ऊँट आम के सुन्दर, कोमल, मधुर और नूतन पत्तों को छोड़कर पीलु, नीम, करीर, शमी और कीकर आदि काँटेदार तथा कड़वे पत्तों की इच्छा करता है, उसी प्रकार तू विषयों की इच्छा से आत्मा को त्याग रही है, और कुतिया की तरह विषयों के टुकड़े के लिए भटकती है।

हे चित्तवृत्ते! अधिक क्या कहूँ, आत्मानन्द से परिपूर्ण होकर तू शान्तिलाभ कर। विषय नियमपूर्वक सुख देनेवाले नहीं हैं, क्योंकि–प्राप्ति या अप्राप्ति में प्रायः ये दुःख ही देते हैं, फिर टिकाऊ भी नहीं हैं, न एकरस रहते हैं। और आपातत: आज जिस को कुछ काल के लिए हँसाते हैं, उसी को कुछ दिन बाद सदा के लिए रुलाते हैं। विषय की आशा में नष्ट होते हुए भ्रमर, हरिण, हस्ती, पतंग और मछली को क्या तू नहीं देखती? जब ये एक एक विषय के भोग करने की इच्छा से नष्ट होते देखे गये हैं तो उस प्रमादी के सत्यानाश होने में क्या संदेह है जो पाँचों विषयों का पञ्चेन्द्रियों से सेवन करता है। कोयल के शब्द के समान यदि शब्द ही सुख का कारण हो तो विषयासक्त लोग, गधे के रेंकने के शब्द को सुनकर प्रसन्न क्यों नहीं होते? स्त्रियों के आलिङ्गन की तरह यदि स्पर्श ही सुख का हेतु है तो विषयी जन जलते हुए अङ्गार के स्पर्श को क्यों नहीं पसन्द करते? यदि सुवर्ण के रूप के समान रूप ही सुख का देनेवाला है तो विषयलम्पट मनुष्य काक के रूप से क्यों नहीं प्रसन्न होते? यदि आम्रफल के रस के सदृश सेवन किया गया रस ही आनन्द का देनेवाला है तो इन्द्रायण के रस का सेवन भी क्यों नहीं किया जाता? सुगन्धित धूप के धुएँ के समान मन्द मन्द वायु से लाया हुआ पुष्प आदि का गन्ध ही यदि आनन्द को देता

* शारीरिक और मानसिक भेद से 'आध्यात्मिक' ताप दो प्रकार का है, यथा—ज्वर, रक्तपित्त, अतिसार, प्रमेह, कुष्ठ, आदि शारीरिक और राग, द्वेष, मोह आदि मानसिक ताप हैं। अतिवृष्टि, अनावृष्टि, भूकम्प, वज्रपात, आँधी आदि आधिदैव और व्याघ्र, सर्प, चोर आततायी राजा आदि आधिभौतिक दुःख हैं।

है तो चिता का धूआँ भी प्रीतिकर होना चाहिए? समझ लो, जिस विषय से सुख होता है उसी से दुःख भी होता है, जैसे कि न पची हुई मीठी खीर रोग या मृत्यु का कारण होती है।

हे चित्तवृत्ते! इस लिए संसारदुःख की ओषधि जो अनन्त तथा सर्वोत्तम आत्मसुख है उस को पान करके तू स्वस्थ हो जा। संसार का त्याग और कर्मों का छोड़ना तो विषयों के लपेटे से बचने के लिए परमावश्यक है। और भिक्षाचर्या, अपने अभिमान को विनष्ट करते हुए यथासंभव आवश्यकताएँ कम करने के लिए है। यों तो राज्य और खजाना पाने पर भी किसी को संतोष नहीं होता, और भीख माँगने पर भी वह हो जाता है। वैदिक कर्मकाण्ड तो बहुत पहले की बात हो जाती हैं। कर्मोपासना में संतोष नहीं है। संतोष नहीं तो शान्ति नहीं। "फिर तो कुछ भी नहीं।"

# अध्यात्म योग

( श्री अरविन्द )

जिस योग की साधना हम करते हैं वह केवल हमारे लिए ही नहीं है, बल्कि मानवजाति के लिए है। इस का उद्देश्य व्यक्तिगत मुक्ति नहीं है, यद्यपि मुक्ति योग की एक आवश्यक अवस्था है। बल्कि इस का उद्देश्य है मनुष्यजाति की मुक्ति। हमारा उद्देश्य व्यक्तिगत रूप से आनन्द को प्राप्त करना नहीं है, बल्कि यह है कि भागवत आनन्द या सत्ययुग को पृथ्वी पर उतार लाया जाय। मोक्ष की हमें व्यक्तिगत रूप से कोई आवश्यकता नहीं है, कारण कि आत्मा नित्यमुक्त है और बन्धन तो केवल भ्रम ही है। वास्तव में हम किसी बन्धन में नहीं हैं, बल्कि हम बन्धन में पड़ने का अभिनय करते हैं। ईश्वर जब संकल्प करे तभी हम मुक्त हो सकते हैं, कारण कि वह हमारा परम आत्मा, इस नाटक का सूत्रधार है और उस के प्रसाद व आज्ञा के बिना कोई भी आत्मा इस रंगभूमि को नहीं छोड़ सकता। बहुधा हम में यह ईश्वर का संकल्प ही होता है जिस से प्रेरित होकर हम मन के द्वारा अज्ञान का तथा हर्ष और शोक, सुख और दुःख, पाप और पुण्य, भोग और त्याग के द्वन्द्वों का उपभोग करते हैं। बहुत से देशों में तो वह इस लीला को एक बहुत दीर्घ काल तक चलाये चलता है, शताब्दियो पर शताब्दियाँ बीत जाती हैं और योग के संबन्ध में वह विचार तक नहीं करता। इस में कोई बुराई नहीं है, ऐसी कोई बात नहीं जिस को हम दोष दें या जिस से हम मुँह मोड़ें, यह भगवान् की लीला है। बुद्धिमान् मनुष्य वही है जो इस सत्य को स्वीकार करता है और अपनी स्वतन्त्रता का ज्ञान रखते हुए भगवान् की इस लीला मे अपना अभिनय करता रहता है तथा इस लीला की पद्धति में फेर फार करने के लिए उस के आदेश की प्रतीक्षा करता है।

यह आदेश अब हो चुका है। ईश्वर सदा अपने लिए एक ऐसे देश को चुनकर रखता है जहाँ समस्त संभावनाओं और खतरों का अतिक्रमण कर, चाहे थोड़े से लोगों में हो या बहुतों में, उच्चतर ज्ञान की निरन्तर रक्षा की जाती है। और वर्तमान काल में

कम से कम इस चतुर्युगी के लिए यह देश भारतवर्ष है। जब कभी वह अज्ञान का, द्वन्द्वों का, आपसी झगड़े, क्रोध, विलाप, दुर्बलता, स्वार्थ; यानी संक्षेप में कलियुग की लीला का पूर्ण सुख लेना चाहता है, तब वह भारत के ज्ञान को धुँधला कर देता है और भारत को दुर्बलता व अवनति के गड्ढे में डाल देता है, जिस से कि वह अपने ही झमेलों में फँसा रहे और उस की लीला की इस गति में किसी तरह का हस्तक्षेप न कर सके। जब वह इस कीचड़ से बाहर निकलना चाहता है और यह चाहता है कि नर में जो नारायण है, वह एक बार फिर शक्तिशाली, ज्ञानवान्, आनन्दमय हो, तब वह भारतवर्ष पर पुन ज्ञान की वर्षा करता है और उसे ऊपर उठाता है। जिस से कि वह समस्त संसार को ज्ञान दे सके और इस ज्ञान के फलस्वरूप अवश्यम्भावी रूप से आनेवाली शक्ति, प्रज्ञा और आनन्द को प्राप्त करा सके। जब ज्ञान की गति संकुचित हो जाती है, तब इस देश के योगी संसार से उदासीन हो जाते हैं और स्वयं अपनी ही मुक्ति या आनन्द के लिए अथवा अपने कुछ शिष्यों की मुक्ति के लिए योगाभ्यास किया करते हैं। किंतु ज्ञान की गति जब पुन विस्तृत होती है और उस के साथ ही साथ भारत का अन्तरात्मा विस्तार को प्राप्त होता है, तब वे एक बार फिर प्रकाश में आते हैं और जगत् के हित के लिए कर्म करते हैं। तब जनक, अजातशत्रु और कार्तवीर्य जैसे योगी एक बार फिर संसार के सिंहासनों पर आरूढ होते हैं तथा विभिन्न राष्ट्रों का शासन करते हैं।

मनुष्यों में जो भगवान् की लीला होती है वह सदा चक्राकार घूमती रहती है, सत्ययुग से कलियुग की ओर और कलियुग से फिर सत्ययुग की ओर। आजकल की भाषा में सत्ययुग जगत् का वह काल है जिस में स्थिर और पर्याप्त सामञ्जस्य की सृष्टि रहती है और मनुष्य कुछ काल के लिए कतिपय अवस्थाओं और सीमाओं के अंदर अपनी सत्ता की पूर्णता को अनुभव करता रहता है। यह सामञ्जस्य इस युग की प्रकृति में ही एक सुप्रतिष्ठित पवित्रता की शक्ति द्वारा निहित रहता है, परंतु बाद में यह मेल टूटने लगता है और त्रेता में मनुष्य इस को व्यक्तिगत तथा सामूहिक इच्छाशक्ति से सँभाले रहता है। आगे चलकर यह और भी असमानता को प्राप्त होता है और द्वापर में मनुष्य इसको बौद्धिक विधान, सार्वजनिक सहमति तथा शासन द्वारा सँभालने की चेष्टा करता है, और भी आगे चलकर अर्थात् कलियुग में यह पूर्ण रूप से ध्वंस होकर नष्ट हो जाता है। परंतु कलियुग केवल अशुभ ही नहीं है, इस में एक नवीन सत्ययुग, एक नवीन सामञ्जस्य, एक अधिक उन्नत सिद्धि के लिए आवश्यक अवस्थाओं का उत्तरोत्तर निर्माण होता रहता है। इस कलिकाल में, जो बीत चुका है, पर जिस का असर अभी तक चल रहा है और अब समाप्ति पर है, प्राचीन ज्ञान और संस्कृति की पूरी हानि हुई है। उस ज्ञान और संस्कृति के कुछ टूटे फूटे अंश ही अनेक धर्मग्रन्थों में तथा जगत् की उलझी हुई परंपराओं के रूप में हमारे सामने रह गये हैं। परंतु अब समय आ गया है कि ऊपर की ओर गति करने के लिए पहला कदम उठाया जाय, अर्थात् एक नवीन सामञ्जस्य और नवीन सिद्धि की प्राप्ति के लिए प्रथम प्रयास किया जाय। यही कारण है कि मनुष्यसमाज में ज्ञान, धर्म और सदाचार की पूर्णता के लिए आजकल इतनी तरह के विचार फैल रहे हैं। किंतु सच्चे सामञ्जस्य का पता अभी तक अज्ञात ही है।

केवल भारतवर्ष ही इस सामञ्जस्य का आवि-

स्कार कर सकता है, कारण कि यह सामञ्जस्य मनुष्य की वर्तमान प्रकृति का रूपान्तर करके ही, उस के पुनर्व्यवस्थापन द्वारा विकसित किया जा सकता है। और इस रूपान्तर का होना योग के बिना संभव नहीं है। मनुष्य तथा वस्तुओं की प्रकृति इस समय बेमेल हो गई है, इन का सामञ्जस्य बेसुरा हो गया है। इस को पुनः सामञ्जस्यपूर्ण, सुरीली बनाने के लिए मनुष्य के हृदय, कर्म तथा मन के समग्र रूप से परिवर्तित होने की आवश्यकता है। यह परिवर्तन आन्तरिक होगा, बाह्य नहीं। न तो यह राजनीतिक और सामाजिक संस्थाओं द्वारा होगा न धार्मिक संप्रदायों और दर्शनशास्त्रों द्वारा ही, बल्कि यह होगा हम में और इस जगत् में भगवान् की उपलब्धि द्वारा जीवन को एक नये ही साँचे में ढालने से। यह बात केवल पूर्ण योग द्वारा ही हो सकती है, जो एक ऐसा योग है जिस की साधना किसी विशेष प्रयोजन को लक्ष्य करके नहीं की जाती। चाहे वह प्रयोजन मुक्ति और आनन्द ही क्यों न हो, उस का ध्येय है दिव्य मानवता का अपने में तथा दूसरों में सिद्ध करना।

हठयोग और राजयोग की साधना भी इस काम के लिए पर्याप्त न होगी तथा त्रिमार्ग (ज्ञानयोग, भक्तियोग, कर्मयोग) से भी काम न चलेगा, इस के लिए हमें और भी ऊपर चढ़ना होगा और अध्यात्मयोग का आश्रय लेना पड़ेगा। अध्यात्मयोग का सिद्धान्त है कि ज्ञानरूप से तो उन समस्त वस्तुओं को, जिन्हें हम देखते हैं या न देखकर भी परिचित हैं, मनुष्य, वस्तुएँ, हम स्वयं, घटनाएँ, देवता और असुर सभी को एक परब्रह्म के रूप में अनुभव करना। जो एक ही संग वैयक्तिक और वैर्व्यक्तिक है, सान्त और अनन्त है, स्वात्मसीमित और असीम है, एक और बहु है और जो ऊपर में रहनेवाले देवताओं को ही नहीं, बल्कि नीचे के लोकों के मनुष्य, कीड़े और मिट्टी के ढेले तक को अपनी सत्ता से अनुप्राणित करता है, ऐसे कर्म तथा भावरूपमय उस परात्पर पुरुष को पूर्णतया आत्मसमर्पण करना ही मुख्य साधन इस योग का है। अपने लिए कुछ भी बचाकर नहीं रखना चाहिए, कोई इच्छा नहीं, कोई माँग नहीं, ऐसी कोई भावना नहीं कि यह होना ही चाहिए, यानी सब कुछ अर्पण कर देना होगा, हृदय को समस्त इच्छाओं से तथा बुद्धि को समस्त निज संकल्पों से मुक्त कर लेना होगा, प्रत्येक द्वन्द्व का त्याग करना होगा। अखिल दृश्य और अदृश्य जगत् को इस तरह अनुभव करना होगा कि यह एक छिपे हुए दिव्य ज्ञान, शक्ति और आनन्द की ही अभिन्न परम अभिव्यक्ति है। अपनी समस्त सत्ता को इस तरह सौंप देना होगा जैसे एक इंजन ड्राइवर के हाथों में स्वयं निष्क्रिय रहता है, जिस से कि भागवतप्रेम, सामर्थ्य और निर्विकार बुद्धि अपना कार्य कर सकें तथा अपनी भागवतलीला को चरितार्थ कर सकें।

( क्रमशः )



# सुखी जीवन

( ले०—प० श्री वासुदेवशास्त्री 'तैलङ्ग' शु० हे० वे० विशारद )

शिष्य—गुरुवर्य, वर्तमान शिक्षा का अन्तिम परिणाम सुखकारी होता है या दुःखकारी ?

गुरु—प्रिय वत्स, आजकल पूर्व जैसे गुरुकुल नहीं हैं, किंतु आज एक से एक बढ़कर कालेज, यूनीवर्सिटियाँ खोली जा रही हैं। किंतु वे सच्ची शिक्षा और कला का अध्ययन करानेवाली नहीं हैं। उन का काम परीक्षा लेने का है।

शिष्य—प्रायः सुना जाता है कि इस शिक्षा से लाभ होना तो कठिन ही है, किंतु शारीरिक सम्पत्ति नष्ट हो जाती है। क्या यह सत्य है गुरुदेव ?

गुरु—इस शिक्षा के भयंकर रूप द्वारा भारतवासियों की समस्त शारीरिक सम्पत्ति नष्ट कर दी जाती है। छः छः घण्टे बालक विद्यार्थियों को स्कूल में बन्द रखने से उन का शरीर रक्तहीन, निर्जीव, अस्थि पंजर हो जाता है। प्राचीन समय में आजन्म अन्त तक चश्मे की आवश्यकता नहीं होती थी—किंतु बलिहारी है इस वर्तमान शिक्षा की, जिस के प्रभाव से शीघ्र ही चश्मा खरीदा जाता है। यदि आँखों में विकार नहीं हुआ तो भी बाबूजी बनने के लिए तो चश्मा आ ही जाता है जिस के फलस्वरूप आँखें नष्ट हो जाती हैं। मिडिल बालकों की पाचन शक्ति नष्ट कर देता है, एन्ट्रेंस दिल खराब कर देता है, एफ० ए० पेट और अँतड़ियों को खा लेता है, बी० ए० पराक्रमहीन बना देता है, इस प्रकार बचे बचाये अधमरे शरीर को एम० ए० के अर्पण कर दिया जाता है।

शिष्य—गुरुवर्य, इस को जरा दृष्टान्त से समझाइए।

गुरु—अकबर के समय की एक बात प्रसिद्ध है कि एक समय बादशाह ने चार वजीरों का उन की बुद्धि के परीक्षार्थ चार बकरे तोलकर देते हुए कहा कि एक महीने बाद बकरों का तोल यही होना चाहिए, अन्यथा सजा मिलेगी। सबों ने इस के लिए अनेक उपाय किये, किंतु बीरबल ने एक अनोखा उपाय विचारा। बीरबल दिन में बकरे को खूब खिलाता और रात में शेर के पिंजड़े के पास बाँध देता था। इस से क्या होता था कि बकरा दिन में जितना खाता था, उतना ही शेर के भय से रात्रि में घट जाता था। यही विकट परिस्थिति आजकल अपने देश के विद्यार्थियों की है, इधर विद्यार्थी खा पीकर तैयार हुए कि उधर परीक्षारूपी बाघ ने उन का खून ऊपर ही ऊपर चूस लिया।

शिष्य—गुरुवर्य, क्या यह भी सत्य है कि हम ने अपनी संतानों को अपने ही हाथों गहरे गड्ढे में पटक दिया है ?

गुरु—आज हम ऐसी मायामरीचिका में फँसे हुए हैं कि अपनी संस्कृति, अपनी वेषभूषा, अपनी जाति सब कुछ विस्मृत कर चुके हैं। मुस्लिम राज्य काल में हम ने अपना अस्तित्व नहीं मिटाया, किंतु डेढ़ सौ वर्षों में ही हम ने अपनापन सब तरह से खो दिया। जब छोटे बच्चों को स्कूल में भेजा और उन को 'ए० बी० सी०' ये शब्द याद हुए तब हम ने समझा कि हमारा बच्चा भी नई भाषा पढ़ रहा है, किंतु कुछ दिनों में इङ्गलिश का अच्छा ज्ञाता होकर और नवीन सभ्यता का उपासी होकर

माता पिता को डाटने लगा, हिंदुधर्म की तथा वेद की निन्दा करने लगा और सबों को झूठा पाखण्ड बताने लगा। उस के मत में कोट, पतलून, बूट, हैट ही सब देवता हैं और ये ही सब ईश्वर के पास पहुँचानेवाले साधन हैं। फिर चाहे वे बेकारसखा के मित्र भले ही हों, किंतु अपने धर्म को तिलाञ्जलि देना उन का पहला काम होता है, जो इस शिक्षा का जन्मसिद्ध अधिकार है। साथ ही और भी कुछ विशेष फूल खिलने लगते हैं, वे कौन हैं सुनिए—

अभी कुछ दिन पूर्व की बात है, मैं ने एक मासिक पत्र में ऐसा लेख देखा कि आश्चर्य होने लगा। एक तेली का लड़का था जिसे पिता ने अपना घर का धन्धा छुड़वाकर 'ए० बी० सी० डी०' पढ़ने भेजा। उस ने सोचा था कि अपने काम में क्या रखा है? अगर बाबू बन गया तो सौ, दो सौ रुपयों का महीना कमा लेगा। जब उस ने किसी तरह मेट्रिक पास किया और आगे पढ़ने के लिए खर्चा न मिला तो किसी नौकरी की तलाश में घूमने लगा। जब नौकरी नदारद हो गई तो विवश होकर पिता ने कहा कि घर का काम ही ठीक है। बस, पुत्रजी बोले कि मैं इस काम को तो नहीं करता, चाहे मर जाऊँ। अब कहिए, यह नवीन सभ्यता का उदाहरण है कि नहीं? आजकल वर्तमान शिक्षा का भूत सवार है, सगाई और विवाह भी परीक्षा के सार्टिफिकेट पर निर्भर हैं। प्राचीन काल में जन्मपत्रियाँ देखी जाती थीं, अब सार्टिफिकेट।

परीक्षकों की तो गति ही निराली है, वे लोग कठिन से कठिन प्रश्नों को आजकल के विद्यार्थियों के समक्ष रखना ही अपनी विद्वत्ता की महत्ता समझते हैं। परीक्षकों का कर्तव्य है विद्यार्थियों का ज्ञान जानना, किन्तु वे तो यही देखते हैं कि इन को क्या नहीं आता? जहाँ तक हो विद्यार्थी फेल हों और चौरासी लाख योनियों की तरह भटका करें। आजकल की शिक्षा ने कितने कालिदास, भवभूति, धन्वन्तरि, व्यास, वाल्मीकि, सूरदास तथा तुलसीदास पैदा किये हैं? और कितनों की शारीरिक संपत्ति का महत्त्व सुना गया है? भीम की गदा, हनुमान् की हुंकार, अर्जुन के गाण्डीव आदि को चाहे आप पुराणों की गप्पें ही समझें, किंतु जिन्होंने वीरवर राणा प्रताप का बलिष्ठ चरित्र, शिवाजी की वीरता और पृथ्वीराज की धनुर्विद्या सुनी हैं, उन में क्या कोई कहेगा कि ऐसे वीरों ने देशोद्धारार्थ कमर नहीं कसी? अवध के नवाब के बारे में यह प्रसिद्ध है कि जब वह हाथी की पूँछ पकड़ लेता था तो हाथी तिल भर भी नहीं हट सकता था।

शिष्य—श्रद्धेय, एक प्रश्न और है, भारतियों की इस में क्या त्रुटि है, जिस से अपना अधःपतन करा रहे हैं?

गुरु—भारतवासियों के अनेक दोष हैं, अन्य देशीय विदेश से हुनर, कला सीखकर अपने देशी बन्धुओं को सिखाते हैं पर भारतीय जो सीखते हैं उस का प्रचार नहीं करते। विदेशी अपने देशोद्धार के लिए परदेश जाते हैं पर भारतवासी मौज, शौक के लिए परदेश जाते हैं। विदेशी परदेशों से नम्रता सीखते हैं और भारतीय अपनी बड़ाई सीखकर आते हैं। अन्य देशीय विदेश में स्वदेश को नहीं भूलते, किंतु भारतीय विलायत जाने पर स्वदेश की कुछ भी परवाह नहीं करते। विदेशी अपने पूर्वजों को भक्ति से देखते हैं, किंतु भारतीय पूर्वजों को हीन दृष्टि से देखते हैं। इस तरह के अनेक दोषों से हम भी हमारा पतन कर रहे हैं।

शिष्य—गुरुदेव, क्या उन्नत होने का कोई सरल तरीका है? यदि है तो कहने की कृपा कीजिए।

गुरु—हमें उन्नत होने में रोक लगानेवाली है देश की फूट, समाज की कुप्रथा और हमारी मूर्खता। हमें औरों ने इतना पराजित नहीं किया, किंतु अधिकतर हम ही पराजित हुए, अपनी पारस्परिक कलह और कुत्सित आचार विचार के कारण। विदेशियों को लाखों रुपये देने में किसी को हिचकिचाहट नहीं होती, किंतु अपने पड़ोस में एक आदमी को भूखे मरते हुए देखकर भी कोई उसे एक मुट्ठी अन्न और एक चुल्लू पानी तक नहीं देंगे। इस लिए जब तक भारतियों के हृदय कुसंस्कार के मन्दिर बने हुए हैं, तब तक हम आत्मोन्नति या आत्मोद्धार नहीं कर सकते और सुखी जीवन भी नहीं बना सकते।



# कर्म की प्रधानता

( ले०—स्वामी श्री शिवानन्दजी योगिराज, वैद्य, धन्वन्तरिगुरु )

किसी नगर में एक बहुत बड़ा सेठ विपुल संपत्ति छोड़कर मर गया। धनी लोगों के पुत्र प्रायः अकर्मण्य होने के कारण दुराचारी हो जाते हैं। इसी दोष के कारण उस सेठ के पुत्र ने पिता की सुमेरु परिमित सम्पत्ति थोड़े ही दिनों में नष्ट कर दी। कुल धन के बर्बाद हो जाने पर उसे भारी कष्ट होने लगा, जिन चापलूसों के कुसंग में पड़कर धन गँवाया था, अब वे मीठी मीठी बातों की जगह उस को फट कारने लगे।

पेट खाने को भी न मिलने लगा तब उस की स्त्री ने उस से कहा—'स्वामिन्! कुछ मेहनत मज़दूरी मैं करती हूँ, कुछ आप करें तो निर्वाह हो सकता है।' स्त्री ने तो सूत कातना, किसी का आटा पीसना तथा कपड़े सीना शुरू कर दिया और साहूकार का लड़का जंगल में घास तथा लकड़ी काटने को जाने लगा। हाथ कोमल थे, कभी मोटा काम किया नहीं था, जिसे फूलों की पँखड़ी चुभा करती थी, सेमल की रुई के गद्दे कड़े मालूम होते थे उस दम्पति से ऐसा काम कैसे हो सकता? सेठ के लड़के के पाँव में कुशा के काँटे चुभ जाते और लकड़ी काटने से हाथ में छाले पड़ जाते थे। किसी किसी दिन वह एकान्त स्थान पाकर इस कष्ट से विलाप करने लगता।

एक दिन उस जंगल में नदी किनारे 'कर्मदेवता' और 'लक्ष्मी' दोनों साथ विचर रहे थे। लड़के का रुदन सुनकर लक्ष्मी बोली—देखो, मेरे बिना मनुष्य का कैसा हाल हो जाता है—

'तानीन्द्रियाण्यविकलानि तदेव नाम
सा बुद्धिरप्रतिहता वचनं तदेव।
अर्थोष्मणा विरहितः पुरुषः स एव
अन्यः क्षणेन भवतीति विचित्रमेतत्॥'

'हाथ पाँव, नाम, बुद्धि और बोलचाल सब वही रहते हैं कुछ फर्क नहीं हो जाता, किंतु धन की गरमी निकल जाने से ज़रा सी देर में उस की हुलिया बदल जाती है।' इसी को देखो, जब मैं इस के साथ थी, तब यह कैसा था और अब मेरे बिना इस की क्या दशा है? ज़रा देखो तो सही। यह सुन कर्मदेवता ने कहा—

तुम्हारे बिना नहीं, मेरे बिना इस की यह गति हुई है—

'ब्रह्मा येन कुलालवन्नियमितो ब्रह्माण्डभाण्डोदरे।
विष्णुर्येन दशावतारगहने क्षिप्तो महासङ्कटे ॥
रुद्रो येन कपालपाणिपुटके भिक्षाटनं कारितः।
सूर्य्यो भ्राम्यति नित्यमेव गगने तस्मै नमः'कर्मणे'॥'

'ब्रह्मा, विष्णु, महादेव और सूर्य को जिस ने सृष्टि रचने, अवतार लेने, भीख माँगने और घूमने के वखेड़े मे डाल रखा है, वह कर्म सब से प्रबल है, उस के सामने सब को झुकना पड़ता है।' सारा संसार कर्म के वशवर्ती हो कठपुतली की तरह नाच रहा है। लक्ष्मी ने कहा—यह बात नहीं है, जब मैं साथ रहती हूँ तो सब के कर्म अच्छे हो जाते हैं तथा मेरे बिना सब के कर्म फूट जाते हैं। मेरी कृपा से ही मनुष्य पुरुषोत्तम बनता है। कर्मदेवता बोले—तुम मनुष्य का साथ तभी दे सकती हो जब मैं उस का सहायक होऊँ, मेरे बिना तुम मनुष्य के पास रह ही नहीं सकती हो। इत्यादि कथनोपकथन से दोनों में विवाद उपस्थित हो गया। कर्म ने कहा—अच्छा, लक्ष्मी! तुम इस को धन देकर देखो, यदि तुम्हारे दिये धन से यह धनी हो गया तो तुम्हारा कथन सत्य है। और जो धन पाकर भी यह ऐसे का ऐसा कोरा ही रहा तो फिर अधिकता मेरी होगी। दोनों में यह निश्चय होने पर लक्ष्मीजी ने सेठपुत्र के सामने दो लाल फेंके। सेठ तो था ही, लालों के स्वरूप से परिचित था, उन में जो सामर्थ्य होती है उसे वह जानता था, अत. उन्हें उठाकर बड़े हर्ष से घर को चला। गरमी का समय था, प्यास लगी। रास्ते में एक छोटी सी नदी मिलती थी। उस में वह झुककर पानी पीने लगा तो जेब से निकलकर लाल नदी मे गिर पड़े, गिरते ही मछली निगल गई। वह घर आकर स्त्रीसहित पश्चात्ताप करने लगा।

अगले दिन फिर वह रोज की तरह जंगल में जाकर लकड़ी काटने लगा। उस की दीन दशा देखकर लक्ष्मीजी ने एक सच्चे कीमती मोतियों का हार उस के रास्ते के बीच में फेंक दिया, सेठपुत्र हार को उठाकर और अपनी पगड़ी में बाँधकर घर को चला। रास्ते में आनेवाली नदी मे स्नान करने के लिए रुका तो पगड़ी मयहार के किनारे पर रख दी। इतने में एक चील आई और खाने की वस्तु समझकर हार को मयपगड़ी के लेकर उड़ गई। आज भी सेठ का लड़का खाली हाथों घर लौटा और स्त्री के साथ बैठकर शोक करने लगा।

अगले दिन वह फिर नित्य की तरह जंगल में पहुँचा तो लक्ष्मी देवी ने उस के रास्ते मे एक अशर्फियों की थैली रख दी, जिसे सेठपुत्र ने देखते ही तुरत उठा लिया। आज वह सीधा घर की तरफ चला। रास्ते मे दो दिन धोखा खा चुका था, इस लिए मार्ग में कहीं भी न ठहरने का दृढ निश्चय कर चुका था। घर पहुँचने पर मालूम हुआ कि स्त्री घर पर नहीं है, किसी पड़ौसिन के यहाँ गई है। सेठ का पुत्र थैली को घर के प्रधान दरवाजे के भीतर की तरफ रखकर मोहरप्राप्ति की खुशी में भूल से ताला न लगाकर अपनी स्त्री को बुलाने चला गया। इतने में उस की स्त्री से मिलने एक पड़ौसिन आई, उस ने प्रधान दरवाजा खोला तो रास्ते के पास एक थैली पड़ी है। पड़ौसिन धीरे से थैली उठाकर अपने घर ले गई। जब दोनो दम्पती घर आये तो थैली को न पाकर पूर्ववत् अफसोस करने लगे।

चौथे दिन फिर सेठपुत्र जंगल में जाकर घास तथा लकडी काटने लगा। यह दशा देखकर लक्ष्मी देवी ने कर्मदेवता से कहा—इसे मैं तो सब कुछ दे चुकी, बार बार दिया, फिर भी यह कोरा ही रहा,

अच्छा, अब तुम कुछ देकर देखो। यह सुनकर कर्म देवता ने सेठपुत्र को ताँबे का एक टका (दो पैसा) दिया। रास्ते में पड़े टके को सेठपुत्र ने उठा लिया और कहने लगा कि आज भगवान ने हमको टका दिया है, सो टका ही सही, हमारा कोई कर्जा तो किसी पर आता ही नहीं है, इस से पहले तो प्रभु ने हमें बहुत कुछ दिया था, किंतु हमारे भाग्य ने साथ ही नहीं दिया। सेठ का लड़का टके को लेकर घर आ रहा था, रास्ते में नदी में एक आदमी को मछली पकड़ते देखकर उस से उस ने एक पैसे की मछली खरीदी, दूसरा पैसा मसाले और छोंकने के तेल के वास्ते रख लिया। फिर सोचने लगा—'लकड़ी यहीं रास्ते में से चुनते चलें।' वहाँ एक वृक्ष पर सूखी डाली थी, उस को तोड़ने वृक्ष पर चढ़ा तो वहाँ एक चील का घोंसला नजर पड़ा, उस में हारसहित अपनी पगड़ी रखी थी, उसे उठाकर खुशी खुशी घर में आया और हर्ष के कारण स्त्री से जरा जोर से बोला—'सुलक्षणि! जो वस्तु खो गई थी वह मिल गई।' यह आवाज उस पड़ोसिन ने सुनी जो थैली उठाकर ले गई थी। उस ने सोचा, इस को थैली का हाल मालूम हो गया, 'चोर की दाढ़ी में तिनका' कहावत के अनुसार यह विचार करने लगी—कहीं यह राजपुरुषों से हमारे घर की तलाशी न करा दे, इस से अप्रतिष्ठा तो होगी ही, साथ में जेल भी जाना पड़ेगा। ऐसा सोचकर पड़ोसिन धीरे से अशरफीपूर्ण थैली घर के कोने में रख गई। ज्योंही सेठपुत्र उस तरफ गया तो देखा, थैली भी पड़ी है। वह विचारने लगा, मैं भी कैसा भुलक्कड़ हूँ, थैली तो यहाँ रख दी थी और खोजता फिरता था दरवाजे के पास। उधर मछली चीरी गई तो उस के पेट में से वे लाल भी निकल आये। लक्ष्मी देवी के देने पर भी जो अपने पास नहीं रहने पाया था, वह सब कर्मदेवता की कृपा से सब का सब मिल गया, ऐसा विचार करके वह आनन्दित हो गया।

भाव यह है कि मनुष्य के कर्म ही उसे सुख और दुःख देनेवाले हैं, कर्मानुसार सब सामग्री जुट जाती है। यदि कर्म अच्छे न हों तो मिली हुई वस्तु भी नष्ट हो जाती है, यदि रह भी गई तो अपने किसी काम में नहीं आने पाती। घर में अपने अधीन घृत, दुग्ध, अन्न, वस्त्र, वाहन प्रभृति सभी सामग्री प्रस्तुत है, किंतु मन्द भाग्य होने के कारण कुछ भी काम नहीं आती। कर्महीनों को तो अपनी स्त्री, जो अर्द्धाङ्गिनी, प्राणाधिका आदि सब कुछ कहाती है, वह भी पराई हो जाती है। कर्मठों को समुद्र गोष्पदीभूत (गाय के खुर जितना) हो जाता है, वे चाहें तो सुमेरु को फूँक मारकर उड़ा दें। जब कि सब कुछ कर्मानुसार होता है फिर भी मनुष्य कर्म न करे और फल की आशा करे तो उस की भारी भूल है। सुख सब चाहते हैं वह पुण्यों से मिलता है, पुण्य सत्कर्मों से उत्पन्न होते हैं। मनुष्य सत्कर्म तो करना न चाहे और सुख की इच्छा करे, यह चाहना उस की ऐसी है, जैसी कारण के बिना किसी कार्य की उत्पत्ति। 'कर्मप्रधान विश्व करि राखा' के कथनानुसार कर्म ही सब इष्टसिद्धियों का प्रधान साधन है। मनुष्य को किसी का ऐश्वर्य देखकर ईर्षालु नहीं होना चाहिए। यदि किसी को उस प्रकार के वैभव की चाहना है तो पुण्य करे, याने पुण्यजनक कर्म करे—

पुण्यं कुरुष्व यदि तेषु तवाऽस्ति वाञ्छा।
पुण्यैर्विना नहि भवन्ति समीहितार्थाः॥

इत्यादि वचनों में भर्तृहरि प्रभृति सन्तों ने हमें कथायान्तःकरण को यही उपदेश दिया है, मानो पुण्यसंपादन करने की संमति दी है।

मनुष्य संपत्ति, मान, बड़ाई आदिकों के पीछे भागा फिरता है, किंतु मृगमरीचिका या मृगजल की तरह हाथ पल्ले कुछ नहीं पड़ता। आदमी सांसारिक पदार्थों के पीछे जितना दौड़ेगा, वे उस से उतनी ही दूर भागेंगे।

**भागती फिरती थी दुनियाँ**
**जब तलब करते थे हम।**
**अब जो नफरत हम ने की**
**वह बेकरार आने को है ॥**

स्वामी रामबादशाह लोगों को कहा करते थे कि तुम लोग क्यों भोगसामग्री की तलाश में मारे मारे फिरते हो, कर्म करो फिर वह तुम्हारे पीछे भागी फिरेगी। जिस के पास जो नहीं है उसे वह तपोबल से पा सकता है, तपश्चर्या कर्मों के करने का नाम है।

क्या मनुष्य को कोई ऐसी विधि नहीं मालूम कि वह चाहे तो अष्टसिद्धि, नवनिधि उस के लिए हस्तामलकवत् हो जायँ और सब कुछ बिना बुलाये आप से आप आ जाय? हाँ, है क्यों नहीं, यह सब कर्म की महिमा से संपन्न हो सकता है। कर्म करो याने सत्कर्म संपादन करो फिर तुम अपने लिए तो नन्दनकानन की रचना कर ही लोगे, किंतु इस दुनियाँ को भी स्वर्गधाम बना दोगे।

आज संसार कर्महीन हो गया, जगत् में अकर्मण्यता फैल गई। चाहिए तो यह कि चाहे ऊँचे हों, चाहे नीचे, सब स्वशक्त्यनुसार कर्मसंपादन अवश्य करें। पर आजकल तो कोई भी कर्मानुष्ठान के कष्ट को इष्ट नहीं मानता। इसी का फल है 'दुर्भिक्षं मरणं भयम्।' लोगों ने अपने कर्म त्याग दिये। इसी से प्रकृतिदेवी ने भी अपना काम करना छोड़ दिया या उस में अस्तव्यस्तता ला दी। इसी से नाना उत्पात उठकर देश तथा जाति को तबाह कर रहे हैं। किस कर्म का क्या फल है? इस भेद को तो भगवान् ही जानता है पर मनुष्य भी कर्मफलों का कुछ कुछ अंदाजा लगा सकता है।

---

# दुःख !

( ले०—कविराज श्री नन्दकिशोरजी जोशी 'किशोर' भिषगाचार्य )

मनपथिक ! म्लान है !! क्यों? दुःख से ! कैसा दुःख !! जिसे तू दुःख कहता है, वह दुःख नहीं ! यह तो है वास्तविक सुख का संदेश ! और दुःख देखकर ही तो कर सकेगा अनुभव सुख का ! जैसे सुवर्ण सहता है ताप और बनता है पानी, तभी बन पाता है हृदय का हार ! भगवान् भास्कर की प्रचण्ड रश्मियों से संतप्त रेणुका के द्वारा विकल, थकित मानव ही अनुभव कर सकता है ठंडी छाया के सुख का ! शैत्य का जितना आनन्द घाम से विकल पथिक उठा सकता है, उतना आनन्द पेड़ के नीचे रहनेवाला व्यक्ति नहीं। किसी पदार्थ का अभाव ही तो बताता है उस का वास्तविक मूल्य !

पथिक ! दुःख ही तो है विशेष हितकर सुख से !

पूछता है कैसे? जैसे कड़वी औषध खाने के बाद ही मीठे पदार्थ खानेवाले को मिलता है आनन्द और मिटता है तन का ताप ! यदि निरन्तर दिन

प्रतिदिन मिलते रहें मीठे ही पदार्थ तो अवश्य ही होगी घृणा और अरुचि।

इसी प्रकार भूख से पीड़ित मानव ही तो कर सकता है अनुभव भोजन का, उस को ही मिलता है भोजन का स्वाद और सुख, क्योंकि उस ने उठाया है दुःख, सहकर भूख को। किंतु इस दुःख से कुछ नहीं होगी हानि! कहता है क्यों? अरे! भूख के सहने से जो होगा क्षणिक कष्ट, तो क्या न होगी आत्मशुद्धि और न कटेंगे पाप। पथिक, अवश्य ही होगी आत्मशुद्धि और कटेंगे पाप! फिर मिलेंगे परमपिता परमात्मा। तब दुःख कैसा?

पथिक! यह दुःख और सुख तो अपने पूर्व कृत्य, सञ्चित कर्मों का ही तो फल है और मान लेने से ही तो होता है अनुभव सुख और दुःख का। मनपथिक! न घबरा, यह तो उस परमपिता परमात्मा की देन है। इस के द्वारा ही तो मानव कुछ कर सकता है, यदि यह न होता तो कोई भी क्यों करता याद? जिस से मिल सके मुक्ति और छोड़ना पड़े संसार। किसी ने सच कहा है—

२ सुख के माथे सिल पड़ो,
जो नाम हृदय से जाय।
बलिहारी उस दुःख की,
जो पल पल नाम रटाय॥

वह सुख किस काम का जिस से भूल जायँ भगवान् को, इस से तो यह दुःख ही अच्छा, जिस से भगवान् का हो सके चिन्तवन और मिल सके मुक्ति। पिता मारता है अपने पुत्र को और देता है दुःख। किंतु उस का ध्येय यह थोड़े ही होता है कि वह उस को कर दे सदा के लिए दुःखित। उस के दण्ड देने का एकमात्र कारण यही तो है कि वह पुत्र अपनी अज्ञानता के कारण न बन जाय कुपथगामी। लेकिन कभी कभी पिता पुत्र को दण्ड भी तो नहीं देता। क्योंकि वह जानता है कि वह दुष्ट करेगा मेरी आज्ञा का उल्लङ्घन। तब पिता उसे छोड़ देता है उस की स्थिति पर। वह जानता है कि मेरी इस ताड़ना से वह सुधरेगा नहीं, बल्कि बनेगा ढीठ और सदा के लिए हो जायगा भ्रष्ट। ठीक यही हाल है उस परमपिता परमात्मा का, वह इसी प्रकार अपने भक्तों को देता है दुःख। जिस से वे न भूल सकें अपना कर्तव्य और आ जायँ अपने पथ पर। परंतु कभी कभी वह पिता के समान उसे दुःख भी तो नहीं देता, बल्कि अवज्ञाकारी पुत्र के समान उसे छोड़ देता है अपनी स्थिति पर और उलट देता है धन, जन और अटूट वैभव को, जिस से वह मायाजाल में फँसकर भूल जाय अपना पथ। क्योंकि वह जानता है कि वह दुष्ट करेगा मेरी अवहेलना।

मनपथिक! भूल जा दुःख सुख के झगड़े और चला चल सत् पथ पर, तभी तो पहुँच सकेगा निश्चित लक्ष्य पर और मिटा सकेगा संसार का दुःख।



# नागजाति का संकटमोचन

( सं०—श्री पुरुषोत्तमभाई भीखाभाई देसाई )

विद्याधर एक देवयोनि का नाम है। किसी समय राजा जिमूतकेतु इन विद्याधरों के चक्रवर्ती स्वामी थे। उन्होंने नीतिपूर्वक प्रजा का ऐसा शासन किया कि उन का प्रताप तीनों लोकों में झलकने लगा और बड़े बड़े राजा उन के आश्रित हो गये। उन के एकमात्र पुत्र का नाम जीमूतवाहन था। यह राजपुत्र अत्यन्त विनीत, सकल कलाकुशल, दयारसपूर्ण और परोपकाररत था। अपने माता पिता की शुश्रूषा में तो वह इतना रत रहता था कि उन की सेवा के सामने उसे राज्यसुख भी परम तुच्छ लगता था। पिता के आगे भूमि पर बैठना, उन के चरण दबाना, उन का भुक्तशेष खाना और उन के सुख की सामग्री एकत्रित करना, इसी को राजकुमार अपना परमधर्म मानता था।

चिरकाल तक राज्य करने पर जब महाराज जीमूतकेतु वृद्ध हुए, तब उन्होंने जीमूतवाहन को राज्य देने तथा रानी के साथ तपश्चर्या के लिए वन जाने का दृढ निश्चय किया। परंतु राजकुमार ने राज्यग्रहण करना स्वीकार न किया। उस ने कहा कि आप के साथ वन में रहकर मैं आप ही की सेवा करूँगा। बहुतेरा समझाने पर भी राजकुमार ने न माना, तब राजा ने राज्यभार मन्त्रियों पर रख कर वन की राह ली। राजपुत्र भी उन के पीछे चलने लगा। निदान वे सब एक वन में रहने लगे। वहाँ जीमूतवाहन को अपने माता पिता की सेवा का अधिक अवसर मिलने लगा, जिस से उसे परम संतोष हुआ।

उस स्थान पर अन्य मुनि लोग भी रहते थे, इस से कुछ दिनों के उपरान्त इन लोगों को आवश्यकतानुकूल फल, फूल, मूल मिलने में कुछ कठिनता होने लगी तो जीमूतकेतु ने दूसरे स्थान पर जाने के लिए विचार किया। पिता का यह शुभ मनोरथ जानकर जीमूतवाहन अपने साथी आत्रेय पण्डित के साथ योग्य स्थान ढूँढने निकला। मार्ग में अनेक प्रकार के विश्रम्भालाप होते जाते थे, कभी राजकुमार की अलौकिक पितृभक्ति, कभी निन्दनीय राज्यसुख की तुच्छता, कभी जीमूतकेतु के शत्रु मतङ्ग के आक्रमण की वार्ता, कभी विचित्र वन की शोभा का वर्णन, कभी शीतल, मन्द मलयमारुत की प्रशंसा, कभी महामुनियों के झोपड़ों का दृश्य; इस प्रकार देखते भालते और बातें करते वे दोनों एक ऐसे स्थान पर पहुँचे जिस की अनुपम रमणीयता ने उन के चित्त को आकर्षित कर लिया। यह स्थान मलय पर्वत का एक भाग था। यहीं कुटी बनाने का निश्चय हुआ।

राजपुत्र जीमूतवाहन का दक्षिण नेत्र पहले ही से फड़क रहा था, अतएव वह कुछ शुभ फल पाने की प्रत्याशा कर रहा था। इतने में उस ने देखा कि कतिपय हरिण चुपचाप बैठे हुए हैं, कान तक नहीं हिलाते। जो घास मुख के भीतर है, वह वैसी ही दबी है, रोमन्थ तक वे नहीं करते। अनुमान से राजकुमार तथा आत्रेय ने जाना कि वे कोई शब्द सुन रहे हैं, ध्यान देकर सुनने पर वह शब्द उन्हें भी सुनाई देने लगा, ऐसा हृदयाह्लादकारक शब्द पहले उन्होंने कभी न सुना था। अब उन्हें यह जानने की इच्छा हुई कि यह शब्द कहाँ से आता है।

जिस दिशा से यह मनोरञ्जक ध्वनि आ रही थी उसी ओर कुछ दूर चलने पर एक देवता का मन्दिर देख पड़ा, जिस के भीतर एक स्त्री वीणा बजा रही थी, पहले तो उन दोनों ने उस के भीतर प्रवेश करना चाहा; परंतु यह सोचकर रुक गये कि कदाचित् वह स्त्री हमारे देखने योग्य न हो। बाहर खड़े होकर आड़ से उन्होंने सुना कि वह स्त्री

अपने गीत में अपनी अभीष्टप्राप्ति का वरदान देवी से माँग रही है और उस की परिचारिका बारबार कहती है कि वृथा श्रम मत करो, भगवती निष्करुणा हैं, क्योंकि इतना पूजा पाठ करने पर भी अब तक प्रसन्न न हुईं। जगज्जननी की निन्दा उस स्त्री को अच्छी न लगी, इस से उस ने परिचारिका से कहा कि भगवती पार्वती स्वप्न में मुझे मेरे ही अनुकूल वर दे गई हैं।

इन बातों को सुनकर राजकुमार और आत्रेय को ज्ञात हुआ कि यह कोई कुमारिका है अतएव इस के पास जाने में कोई दोष नहीं, यह सोचकर वे दोनों मन्दिर के द्वार से भीतर झाँकने लगे। जितना उस के वीणावादन से वे हर्षित हुए थे उस से शतगुण उस का रूप सौन्दर्य देखने से प्रमुदित हुए। राजकुमार ने उस की बड़ी प्रशंसा की और उस के दर्शन से अपने को कृतकृत्य माना।

चतुर आत्रेय तत्क्षण ताड़ गया और योग्य अवसर पाकर राजकुमार को मन्दिर के भीतर कर दिया और कहा कि यही वर भगवती ने दिया है। उसे देखते ही कन्या के हृदयकपाट से खुल गये, वह चित्त से तो यह चाहती थी कि राजकुमार को दृष्टि द्वारा पी लूँ, परन्तु लज्जा के वश वहाँ वह ठहरना भी न चाहती थी। जब आत्रेय ने देखा कि रङ्ग में भङ्ग हुआ चाहता है तब उस ने कुमारिका की निन्दा करते हुए कहा कि इस ने तो अतिथि का आदर भी न किया। इस पर वह किसी तरह वहाँ ठहर गई परंतु अल्पकाल ही में दो पहर हो गया, और एक तापस उसे स्नानभोजन करने के लिए बुला ले गया। राजपुत्र और आत्रेय भी वहाँ से निकलकर उस समय के कर्तव्य, स्नानादि करने लगे।

इस कुमारिका का नाम मलयवती था, यह सिद्धों के राजा विश्वावसु की कन्या तथा मित्रावसु की बहन थी। विश्वावसु चाहते थे कि अपनी कन्या का विवाह जीमूतवाहन से करें, जब उन्होंने यह सुना कि विद्याधरराजपुत्र इसी मलय पर्वत पर है तब अपने पुत्र मित्रावसु को उसे ढूँढने के लिए भेजा।

इधर मलयवती और राजकुमार दोनों परस्पर एक दूसरे का चिन्तन करते हुए किसी तरह अपने दिन बिताने लगे। मलयवती का हृदयसंताप धीरे धीरे इतना बढ़ा कि वह चन्दनलतागृह में चन्द्रकान्तशिला पर बैठकर अपनी आत्मा को सुखी करने के लिए चल पड़ी। मार्ग में वह शिथिल सी कभी इधर जाने लगती कभी उधर, परंतु उस की परिचारिका चतुरिका ने किसी प्रकार उसे अभिलषित स्थान तक पहुँचाया। किंतु चन्द्रकान्तशिला उसे उष्ण मालूम हुई, मलयमारुत के झकोरे उसे और भी संतप्त करने लगे, चन्दनरस उसे अग्नि सा प्रतीत होने लगा।

संयोगवश राजपुत्र भी इसी लतामंडप की ओर आ रहा था कि इन कन्याओं को मालूम हो गया। उन्हें आते देख ये वहाँ से हट गईं और पास ही एक जगह छिप रहीं। इतने में वे दोनों वहाँ पहुँच गये और शिला पर बैठकर समय काटने लगे। परन्तु विरही जनों का समय भी कठिनता से कटता है इस लिए जीमूतवाहन ने पर्वत की चोटी से गेरू मँगाकर कोई चित्र खींचना आरम्भ किया।

इतने में मलयवती का भाई मित्रावसु भी जीमूतवाहन को ढूँढते हुए वहीं राजपुत्र के पास पहुँच गया। स्वागत स्वागत होने के अनन्तर उस ने कहा—' राजकुमार! मेरे पिता की यह इच्छा है कि मलयवती को आप स्वीकार कीजिए। परंतु कुमार को अभी तक यह न ज्ञात था कि मलयवती ही हमारी पूर्व परिचित कुमारिका है, इस कारण उस ने विवाह स्वीकार न किया और कह दिया कि मेरा मन किसी दूसरी स्त्री पर अनुरक्त है।

राजपुत्र के अस्वीकार का वचन सुनकर मित्रावसु अपने पिता के पास लौट गया किंतु मलयवती ने सोचा कि यदि अभिलषित वर नहीं मिलता तो जीने ही से क्या लाभ? यह सोचकर उस ने चतुरिका को किसी बहाने बाहर भेज दिया,

तथा एक वासन्ती लता तोड़ी और उस से अपने गले में फाँसी लगाने चली। परंतु चतुरिका वास्तव में चतुर थी, वह बाहर खड़ी हुई यह सब देख रही थी। उस ने झट जीमूतवाहन को पुकारा कि आप आकर इन का छुटकारा कीजिए।

चतुरिका का आर्तशब्द सुनते ही वे दोनों दौड़ पड़े। राजपुत्र ने उस तपस्विनी के गले से पाश दूर किया तथा इस बात का विश्वास दिलाने के लिए कि यथार्थ में मैं तुझ को चाहता हूँ, राजपुत्र ने शिलापट पर खींची हुई चित्ररचना मलयवती को दिखाई, जिसे देखकर राजकुमार की निपुणता को सब लोग सराहने लगे। ज्यों ही राजपुत्र ने पाशमोचन के उद्योग में मलयवती का हाथ पकड़ा त्यों ही आत्रेय ने कहा—'वर कन्या का कल्याण हो।'

ये लोग इधर हर्षमग्न हो रहे थे कि एक चेटी ने आकर संदेश दिया कि महाराज जीमूतकेतु ने मलयवती का विवाह अपने पुत्र के साथ करना स्वीकार कर लिया है।

विवाह का निश्चय हो जाने पर धूमधाम से सब प्रबन्ध होने लगा, राजभवन, वाटिका, मार्ग आदि विभूषित किये गये। वर तथा कन्या की ओर से विद्याधर और सिद्धगणों ने आनन्दपूर्वक विवाहकार्य समारोह से सुसंपन्न किया।

विवाह हो जाने पर मलयवती अपनी ससुराल भेज दी गई। मलयवती की माता ने आज्ञा दी कि दस दिन तक लाल रङ्ग के नवीन कपड़े जीमूतवाहन के लिए यहाँ से भेजे जायँ।

एक दिन दोनों राजकुमार समुद्र के किनारे ज्वारभाटा देखने गये। वहाँ जीमूतवाहन ने देखा कि पर्वतशिखरों के समान श्वेत वर्ण की ऊँची ऊँची चोटियाँ सी खड़ी हैं। उस ने सोचा कि ये मलयपर्वत के शिखर हैं, जिन पर शरद् ऋतु के स्वच्छ मेघ छाये हुए हैं। परंतु मित्रावसु ने बतलाया कि यह उन नागों की हड्डियों की ढेरियाँ हैं जिन को प्रति दिन एक एक करके पक्षिराज गरुड खा गये हैं। पहले गरुडजी नागलोक में घुसकर प्रति दिन एक नाग का भक्षण करते थे। परंतु उन के शब्द को सुनकर सहस्रों नागपत्नियों के गर्भ गिर जाते थे और छोटे छोटे नागों के बच्चे मारे भय के प्राणत्याग कर देते थे। इस लिए नागराज वासुकि ने गरुड से कहा कि हम प्रति दिन एक नाग आप की सेवा में भेट किया करेंगे, आप नागलोक में आना छोड़ दें, यह बात गरुडजी ने मान ली। तब से प्रतिदिन एक नाग, वधसूचक लाल कपड़े पहनकर बध्यस्थान में बैठा रहता है और गरुडजी आकर उसे खा जाते हैं। यह नागों की ऐसी ही हड्डियों का ढेर है जो पर्वतशिखरों के समान जान पड़ता है।

गरुडजी की निर्दयता और नागों का वृतान्त सुनकर जीमूतवाहन को बड़ा दुःख हुआ, वह सोचने लगा कि किस प्रकार इस कठिन दुःख से नागों को छुड़ाऊँ। इसी समय सिद्धराज विश्वावसु ने अपने पुत्र मित्रावसु को प्रतीहार के द्वारा बुला भेजा। उस के चले जाने पर जीमूतवाहन को अपने कर्तव्य को सोचने का अच्छा अवसर मिल गया।

वह उपाय सोच ही रहा था कि एक स्त्री के विलाप का शब्द सुनाई दिया। थोड़ी ही देर में वह स्त्री अपने पुत्र को प्रेम से चूमती हुई उस के भावी विनाश पर अत्यन्त दुःख प्रकट करती दिखाई दी। वह एक नागपत्नी थी उस का पुत्र शङ्खचूड गरुडजी की भेंट के लिए भेजा गया था। ज्यों ज्यों गरुडजी के आने का समय निकट आता जाता, त्यों त्यों वह नागपुत्र अपनी माता को संसार की अनित्यता समझाता था। परंतु उस एक पुत्रवाली वृद्धा को संतोष कैसे हो? वह बारंबार विलाप करती और शिर पटकती थी।

जीमूतवाहन पेड़ की आड़ से यह सब देख रहा था, अब उस से न रहा गया, वह झट आकर वहाँ खड़ा हो गया और उन से लाल वस्त्र माँगते हुए बोला कि मैं स्वयं अपना शरीर गरुडजी को अर्पण करूँगा और शङ्खचूड के प्राण बचाऊँगा, परंतु यह बात न तो शङ्खचूड को अच्छी लगी और न उस की माता ही को। इस लिए उनलोगा

ने लाल वस्त्र देना स्वीकार न किया। गरुडागमन का समय बहुत निकट आ गया था इस से शङ्खचूड लाल वस्त्र पहनकर दक्षिण गोकर्णजी को प्रदक्षिणा करने चला गया।

इधर कञ्चुकी नियत समय पर रानी के भेजे हुए लाल वस्त्र लेकर जीमूतवाहन के पास आया। इन वस्त्रों को पाकर वह अत्यन्त प्रसन्न हुआ और रानी को प्रणाम कहकर कञ्चुकी को शीघ्र ही लौटा दिया। फिर क्या था शीघ्र ही लाल वस्त्र पहनकर वह वध्यशिला पर पहुँच गया और एक प्राणी के प्राण बचाने के उद्योग में अपने भाग्य को सराहने लगा।

माता को समझाने बुझाने में शङ्खचूड को कुछ विलम्ब हो गया, इधर गरुडजी के आगमन से समुद्र में विशाल लहरें उठने लगीं, प्रलयकाल के समान पवन चलने लगा और सब जीव जन्तु व्याकुल होकर इधर उधर भागने लगे। निदान गरुडजी उस शिला पर पहुँच गये और जीमूतवाहन को अपनी चोंच से पकड़कर मलयशृङ्ग पर जा बैठे तब राजकुमार को विश्वास हो गया कि शङ्खचूड की प्राणरक्षा में अब कोई बाधा न होगी। अब राजपुत्र ईश्वर से यह प्रार्थना करने लगा कि दूसरे जन्म में भी उस का शरीर इसी प्रकार परमार्थ में लगे।

परोपकार की इस पराकाष्ठा को देखकर स्वर्गलोक से देवताओं ने जीमूतवाहन पर पुष्पवृष्टि की और दुन्दुभियाँ बजाईं, परंतु गरुडजी को भ्रम हुआ कि मेरे वेग से कल्पवृक्ष हिल गये हैं, इस कारण उन से फूल गिर रहे हैं। दुन्दुभियों को उन्होंने मेघध्वनि समझा।

इधर जीमूतवाहन के लौटने में देर हुई तो महाराज विश्वावसु ने सुनन्द नामक प्रतीहार को महाराज जीमूतकेतु के यहाँ यह देखने के लिए भेजा कि राजपुत्र वहाँ तो नहीं है। जीमूतकेतु का वामनेत्र पहले ही से फड़क रहा था इस से वे मदाशङ्कित थे। जब सुनन्द ने राजपुत्र के लापता हो जाने का वृत्तान्त सुनाया तब वे और भी अधीर हो उठे। उन की वृद्धा रानी तथा मलयवती को भी बड़ा शोक हुआ। अभी सुनन्द वहाँ से लौटा भी न था कि एक लाल लाल वस्त्र सा आकाश से गिरता दिखाई दिया और क्षणमात्र में महाराज के पैरों पर आ पड़ा। वह वस्तु एक मांस से लिपटी हुई एक चूडामणि थी, जिसे देखते ही सब को संदेह हुआ कि वह जीमूतवाहन की चूडामणि तो नहीं है। सुनन्द ने समझाया कि यहाँ रोज नाग मारे जाते हैं। उन्हीं में से यह किसी की चूडामणि होगी। इस लिए बिना अच्छी प्रकार जाने बूझे शोक न करना चाहिए, यह कहकर प्रतीहार तो चला गया। इतने में इधर से रक्त वस्त्र पहने हुए शङ्खचूड गोकर्णजी के दर्शन करके वध्यशिला के पास गया, तो उस ने जाना कि मेरे आने में देरी हुई इस से जीमूतवाहन ने मेरे रक्षार्थ अपना शरीर पक्षिराज को अर्पित कर दिया।

विद्याधरराजपुत्र की इस अनुपम कृपा का स्मरण कर शङ्खचूड अत्यन्त विह्वल हो उठा। उस ने चाहा कि जीमूतवाहन के शरीर से गिरे हुए रक्तबिन्दुओं को देखते देखते मैं गरुडजी के पास पहुँच जाऊँ और किसी प्रकार अपने को भी उन को अर्पण कर दूँ। शङ्खचूड को इस दशा में जाते देखकर राजा रानी और मलयवती आदि को विश्वास हो गया कि यह इसी की चूडामणि है, जिसे किसी मांस के लोभी पक्षी ने शिर से निकाल लिया है। परन्तु जब शङ्खचूड से उन लोगों ने हाल पूछा तब उस ने अपना सच्चा वृत्तान्त गद्गद स्वर से कह सुनाया।

शङ्खचूड यह नहीं जानता था कि यह महापुरुष उसी परम उदार राजपुत्र के पिता हैं तथा यह वृद्धा और युवती उस की माता और पत्नी हैं।

यह समाचार सुनते ही 'हा पुत्र हा तात, हा वत्स, हा प्राणनाथ' आदि विलाप के शब्द निकलने लगे। अब तो शङ्खचूड पर यह दूसरी आपत्ति आ पड़ी। उस ने उन दुःखित जनों को बहुत कुछ समझाया बुझाया। अन्त

में यह निश्चय हुआ कि गरुडजी को खोजते हुए साथ में अग्नि लेते चलो, यदि विद्याधरराजपुत्र जानकर गरुडजी राजपुत्र को छोड़ दें तो अच्छा है। नहीं तो इसी अग्नि से चिता जलाकर सब लोग उस में कूद पड़ो और शरीर को भस्म कर दो।

शङ्खचूड आगे दौड़ा हुआ उस स्थान पर पहुँचा जहाँ गरुडजी बैठे हुए इस बात पर विस्मय कर रहे थे कि इस पुरुष को अपना शरीर अर्पित कर देने पर इतना आनन्द क्यों है? उन्होंने पूछा कि तुम कौन हो! तो उत्तर मिला कि यह जानने का समय नहीं है; तुम अपना पेट भर लो। इसी समय शङ्खचूड ने पुकारा—"गरुडजी! इन्हें मत खाना, ये विद्याधरराजपुत्र जीमूतवाहन हैं, जिन्होंने दया से मेरे बदले अपना शरीर आप को अर्पण कर दिया है। मुझे खा लो, मैं नागपुत्र हूँ, मैं ही आप के लिए भेजा गया हूँ।" यह सुनते ही गरुडजी ने अपने इस अनुचित कर्म के प्रायश्चित्त में अपने शरीर को भस्म कर देना चाहा और जीमूतकेतु आदि को अपनी ओर आते देखकर उन से अग्नि लेने के लिए ठहर गये। जब वे लोग निकट आ गये तब जीमूतवाहन के कहने से शङ्खचूड ने उसे कपड़े से ढककर बिठा दिया। गरुडजी ने दूर ही से—"हा पुत्र, हा जीमूतवाहन"—आदि विलाप सुनकर जान लिया कि ये लोग इस राजपुत्र के माता पिता आदि हैं, उन्होंने उड़कर समुद्र के बड़वानल में जलना चाहा, परंतु जीमूतवाहन ने कहा कि आप के पाप का यह प्रायश्चित्त नहीं हो सकता।

माता पिता को देखकर परम धीर राजपुत्र जीमूतवाहन ने उठकर प्रणाम करने का उद्योग किया। परंतु शरीर में रक्त न रहने से उठने की शक्ति न थी। इस से तुरंत ही मूर्छित होकर वह गिर पड़ा, पुत्र की यह दशा देखकर राजा और रानी भी मूर्छित हो गये। परंतु गरुडजी ने अपनी पंखों के पवन से राजपुत्र को सचेत किया और राजा आदि को भी शङ्खचूड ने जगाया!

जीमूतवाहन ने गरुड से कहा कि आप के पाप का प्रायश्चित्त यह है कि आज से कदापि किसी जीव का आप वध न करें! गरुडजी ने इसे मान लिया, परंतु राजपुत्र का समय निकट आ गया, आँखें बन्द होने लगीं, गात्र अत्यन्त शिथिल हो गया, बोलने का भी सामर्थ्य न रहा, तब वह अपने माता पिता को अन्तिम प्रणाम करके निश्चेष्ट हो गया।

उस समय के शोक का वर्णन कठिन ही नहीं, वरन् असंभाव्य है। वृद्ध अवस्था में ऐसे आज्ञापालक नव-विवाहित एकमात्र पुत्र का शोक अकथनीय है! परिणाम यह हुआ कि राजा, रानी, मलयवती और शङ्खचूड ने शरीर-त्याग के विचार से चिता में अग्नि लगाकर प्रवेश करने की चेष्टा की। इतने में भगवती गौरी प्रकट हो गईं और उन सब को ऐसे साहस के कर्म से रोका। उन्होंने अपने कमण्डलु जल के सेक से जीमूतवाहन को जिला दिया।

इसी समय बिना मेघों के आकाश से वृष्टि होने लगी, सब को विस्मित देखकर गौरी ने कहा कि मारे पश्चात्ताप के गरुडजी ने देवलोक से अमृत की वर्षा की है। इस अमृत-वर्षा के प्रभाव से चिरकाल से मारे हुए नाग, जिन की हड्डियाँ पर्वत के समान एकत्र हैं, जीवित हो होकर और पहले से भी अधिक बल पाकर समुद्र में घुसने लगे।

इसी शुभ अवसर पर भगवती गौरी ने अपने कमण्डलु के पवित्र जल से जीमूतवाहन का विद्याधरों के चक्रवर्तित्व पद पर अभिषेक किया। फिर चार दाँतवाला हाथी और श्यामकर्ण घोड़ा तथा रत्नरूप मलयवती को देकर उन्होंने अधिक प्रसन्नता प्रकट की। अन्य वरदान माँगने के लिए भगवती ने आज्ञा दी तो जीमूतवाहन ने कहाः—यदि आप प्रसन्न हैं तो समय पर उत्तम वृष्टि हुआ करे; पृथ्वी धन धान्य से परिपूर्ण रहे; मनुष्य प्रतिदिन आपस में वैरभाव छोड़कर पुण्य कार्य करें और अपने बान्धवों तथा मित्रों की गोष्ठी का सुख प्राप्त करें, बस, यही वर दीजिए।

तब से नाग आनन्द से रहने लगे। जीमूतवाहन ने अपनी इच्छा के अनुसार वर पाकर चिरकाल तक विद्याधरों का चक्रवर्तित्व भोग किया। भगवान् करें कि उक्त वर-दान आज फिर से सफलीभूत हो।

दो हस्त आयुधोंवाले हैं। अष्टभुजा भगवती के अधिकांश हाथों में मुशल, चक्र, धनुष, बाण आदि देखने में आते हैं। इसी प्रकार इन्द्र, कुबेर, यम, सूर्य आदि देवताओं की भी ऐसी ही स्थिति है। वहाँ तक कहें जो प्रधान देवता हैं, वे सब लड़ा करते हैं और इसी लिए उन के पास खास खास शस्त्रास्त्र भी होते हैं। ब्रह्माणी के हाथ में शस्त्र नहीं है इसी से उन का मन्दिर कहीं कहीं भूल से बना दियागया है। इस कथन का यह अभिप्राय नहीं है कि युद्ध उपादेय है, रमणीय है, करणीय है और आवश्यकीय है। हम ने तो वस्तुस्थिति का दिग्दर्शन कराया है।

कोई सज्जन युद्ध को आवश्यक भी मानते हैं वे समझते हैं कि आपस के झगड़े का निपटारा बिना युद्ध के नहीं हो सकता। संसार में दो ही तो विद्या हैं, एक शस्त्रविद्या और दूसरी शास्त्रविद्या। उन का कहना है कि 'शस्त्रेण रक्षिते देशे शास्त्रचिन्ता प्रवर्तते' अर्थात् जो देश, राष्ट्र शस्त्र से रक्षित नहीं होगा, वहाँ कोई भी शास्त्र का विचार नहीं कर सकता। भाव यह हुआ कि जिस देश में लड़कर दुष्टों को न कुचल दिया जायगा, वहाँ कोई पोथी पत्रे कैसे बाँच सकता है? ग्रन्थाध्ययन करना और माला फेरना तो शान्त वातावरण में ही हो सकता है।

हम समझते हैं यह बात ठीक नहीं है। युद्ध से विजेता अपने प्रभाव से निज विचारों को दूसरों पर लादता है और जिस शान्ति की स्थापना करता है वह स्थायी नहीं होती। स्थायी शान्ति बिना मनोवृत्ति के परिवर्तन के नहीं हुआ करती और यह काम शिक्षा या उपदेश से जैसी अच्छी तरह हो सकता है वैसा और किसी तरह होना सम्भव नहीं। वास्तविक योग्यता का विकास, चरित्रगठन, आत्मनिर्भरता, उत्तरदायित्व का अनुभव, स्वास्थ्य की उन्नति, देशप्रेम, जातीय अनुराग आदि की भावना, यह सब शिक्षा और उपदेश से हो सकता है। उपदेश लोकसंग्रह को बनाता है, लोकसंग्रह या सदाचार की स्थिति सामाजिकता, सहृदयता, समवेदना और न्यायपरता आदि भावों पर है, युद्धवाद के साथ इन भावों की स्वाभाविक शत्रुता है। शत्रुओं को मार गिराकर उन की स्त्रियों को विधवा करना, उन के बच्चों को मातृपितृविहीन करना और उन के मुख का ग्रास छीनकर उन्हें दर दर का भिखारी बना देना ही तो युद्ध का उद्देश्य होता है। तब युद्धनीति में सहानुभूति, सहृदयता, समवेदना और न्यायपरता कहाँ रह गई? युद्ध एक बड़ा अभिशाप है जो मित्रता, जीवनगति और उन्नति का कट्टर शत्रु है तथा *निर्दयता*, *निष्ठुरता*, *क्रूरता* और स्वार्थपरता का पक्का मित्र है। प्रकृति के साम्राज्य में रहकर उस के नियम को मानने में ही कल्याण है, प्रकृति सच्चरित्र को पसन्द करती है यानी उसे कार्यक्षेत्र में काम करने के लिए चुनती है। और दुश्चरित्र को मिटाती है, यानी उसे कार्यक्षेत्र से हटा देती है। युद्ध करना दूसरों की शान्तिभङ्ग करना सच्चरित्रता में दाखिल नहीं है। "आततायियों को दण्ड देने के लिए युद्ध से बढ़कर और कोई सफल प्रयोग नहीं है" ऐसा कहनेवालों को इस ऐतिहासिक सत्य को न भूल जाना चाहिए कि 'एक युद्ध चाहे कितने ही मीठे फल के परिणाम का क्यों न जन्म दे, पर उस की कोख में एक बहुत बड़े महायुद्ध का बीज निहित है।' युद्ध के बाद की शान्ति ऐसी होती है जैसी लगी हुई आग के बुझ जाने पर चिनगारी राख में दबी रह जाती है।

यदि सचमुच कोई युद्ध के लिए लालायित ही है तो वह दारिद्र्य, व्याधि और अज्ञान के साथ लड़े। इन के साथ युद्ध करने में सच्ची शूर वीरता है। स्मरण

रहे कि युद्ध करने में अपनी बढ़ी हुई शक्ति से दूसरों को धर दबाने में, उन के घर बार, वस्तु संपत्ति को जबरदस्ती छीन लेने में कोई बीरता नहीं, किंतु यह नामर्दी, कायरता, भीरुता और कापुरुपता का ही परिचायक है। यह काम तो डाकू लुटेरे भी कर सकते हैं। इतिहास के प्रमाण से सिद्ध है कि विजयी व्यक्तियों और जातियों को भी युद्ध के द्वारा स्थायी लाभ नहीं हो सकता। आज प्राचीन समय के समुन्नत मिश्र, रोम, असीरिया और वैविलोन कहाँ हैं? आज सिकंदर के जन्मदाता यूनान की क्या हालत है? क्या महमूद गजनवी और मुहम्मद गोरी के ऊँचे अड्डे खड्डों मे परिणत नहीं हो गये हैं? सैनिक-समाज कभी उन्नतिशील नहीं हो सकता। आज्ञाधीनता के कारण सैनिकसमाज में व्यक्तित्व और स्वतन्त्रता को कोई स्थान प्राप्त नहीं है। जो युद्ध द्वारा दूसरों का शोषण करता है प्रकृति उस से दूसरे प्रकार से बदला लेकर उसे मिटा देती है। सैनिकशासन में न दलील को दखल है, न अपील का ठिकाना है और न वकील का ही पता लगता है, वहाँ तो मारो, काटो, बस यही ध्येय रहता है, लोग दुखी हो जाते हैं। पर युद्ध के बन्द होते ही हवा बदल जाती है।

युद्ध मनुष्य के भाग्याकाश का राहु है, संसार मे जितनी उन्नति हुई है, वह सब शान्ति का ही फल है। शान्ति के द्वारा ही हमें विचार और मनन करने का समय प्राप्त होता है। शान्ति ने ही हमे ज्ञान, विज्ञान सिखाया है। युद्ध दासता का जनक और स्वतन्त्रता का शत्रु है। विकास के लिए स्वतन्त्रता की आवश्यकता है। युद्ध के कारण मनुष्य को अपने स्वभाव और प्रकृत झुकाव के अनुसार बढ़ने और फलने का अवसर प्राप्त नहीं होता।

अधिक क्या कहें, इस समय युद्ध के प्राचीन इतिहासों को दुहराकर उस की विभीषिका और लाभ हानि सिद्ध करने की आवश्यकता नहीं हैं, क्योंकि यह युद्धकाल है। सारे संसार में युद्ध की आग लगी हुई है, हमारे देश के द्वार पर भी युद्ध की अग्नि सुलग रही है, न मालूम वह कब धधक उठे। इस समय जीवनोपयोगी सामग्रियाँ दुष्प्राप्य हो गई हैं, खाने पहरने की वस्तुएँ मिलनी कठिन हैं। आगे चलकर पानी तथा प्रकाश भी मिलना बंद हो जाय तो आश्चर्य नहीं है। यूरोप की पहली लड़ाई ने इस युद्ध को जन्म दिया, अब यह न मालूम किस प्रलयंकरी अशान्ति की जनक होगी?

जो भी हो, युद्ध सदा से होते आये हैं और आगे भी होते रहेंगे। यदि मनुष्य ने अपनी स्वार्थमयी मनोवृत्ति न बदली तो यह संसार स्वर्ग से नरक हो जायगा। कोई पूछे कि मनुष्यसमाज की व्यवस्था को आमूल परिवर्तित या नष्ट करनेवाला विपैला गोला कौन है? तो सारे संसार की तरफ से उत्तर मिलेगा कि 'युद्ध'।



# योगादेव तु कैवल्यम्

( ले०—स्वामी श्री शिवानन्दजी योगिराज वैद्य, धन्वन्तरिगुरु )

मन को वश में किये बिना कोई काम नहीं हो सकता, मनोनिग्रह योगाभ्यास पर निर्भर है। योगी जो काम घण्टों या मिनटों में अनायास बना लेता है, उसे अयोगी जन्म भर में भी पूरा नहीं कर सकता। हम ने ऐसे संतों को देखा है जो कुछ भी पढ़ना लिखना नहीं जानते, किन्तु वचन ऐसे बोलते हैं मानो वेद शास्त्र के वचनों का आनुपूर्वी अनुवाद हो। यह चित्तवृत्तिनिरोध का परिणाम है। जब से देश में योग की प्रणाली जाती रही तब से नई बात तो क्या, प्राचीन लोगों की आविष्कृत विद्या को समझने तक की योग्यता नहीं रही। हमारे सभी धार्मिक कृत्यों में योगाभ्यास करने की विधि है। द्विजातियों के सन्ध्यावन्दन का योग एक प्रधान कर्माङ्ग है। हम आज योग के विषय में कुछ कहना चाहते हैं। हम चाहते हैं इस अत्यन्तोपयोगी प्रणाली का फिर पुनरुज्जीवन हो। योगी की अथ से इति तक की जीवनचर्या का संक्षिप्त विभाग सप्त ज्ञानभूमिका द्वारा कहा गया है, यथा—

ज्ञानभूमिः शुभेच्छाख्या प्रथमा समुदाहृता।
विचारणा द्वितीया स्यात् तृतीया तनुमानसा॥
सत्त्वापत्तिश्चतुर्थी स्यात्ततोऽसंसक्तिनामिका।
परार्थभावनी षष्ठी सप्तमी तुर्यगा स्मृता॥

१—शम, दमादिपूर्वक विवेक वैराग्य से युक्त पुरुष को जब आत्मकल्याण की तीव्र इच्छा होती है, वह 'शुभेच्छा' नामिका ज्ञान की पहली भूमिका कही गई है।

२—जिस में श्रवण, मनन आदि हों वह 'विचारणा' नामिका ज्ञान की दूसरी भूमिका है।

३—नाना विषयों का समादृक मन सब विषयों का परित्याग करके जब एक विषय ( ब्रह्म ) में ही वृत्ति के प्रवाहवाला हो जाता है वह, तनु ( सूक्ष्म ) मन की निदिध्यासनरूप 'तनुमानसा' नाम की तीसरी ज्ञानभूमि कही गई है।

४—इन तीन भूमियों से शुद्ध हुए अन्तःकरण में 'मैं ब्रह्म हूँ' यह जो ब्रह्म की अपरोक्ष ( प्रत्यक्ष ) वृत्ति है वह 'सत्त्वापत्ति' नाम की चौथी भूमिका है। इन चारों में अगली जो तीन भूमिकाएँ कही जायँगी वे असंप्रज्ञात योग भूमिका कहाती हैं।

५—सत्त्वापत्ति के अनन्तर इस सत्त्वापत्ति भूमिका में उपस्थित हुई जो सिद्धि है उस में असंसक्त योगी की 'असंसक्ति' नाम की पाँचवीं ज्ञानभूमिका कहाती है। इस में योगी स्वयं व्युत्थित होता ( उठता ) है।

६—जिस में परब्रह्म से भिन्न की भावना ( विचारणा ) नहीं है वह 'परार्थाभाविनी' नाम की छठी भूमिका है, इस में योगी दूसरे के उठाने से व्युत्थित होता है।

७—जिस में तुरीय पद में योगी पहुँच जाय वह 'तुर्यगा' नाम की सातवीं भूमिका है, ये श्रेणियाँ ( मंजिलें ) हैं, जो योगी को क्रम से तय करनी पड़ती हैं।

सुख सब चाहते हैं, भगवान् ने गीता में सुख का साधक योग को ही बताया है, यथा—

नास्ति बुद्धिरयुक्तस्य नचाऽयुक्तस्य भावना ।
नचाभावयतः शान्तिरशान्तस्य कुतः सुखम् ॥
—गी० २।६६

जो योगी नहीं है, उसे बुद्धि नहीं है, न भावना ही है, भावना के विना शान्ति कहाँ? जब शान्ति ही नहीं फिर सुख कैसे मिल सकता है ? अतः योग ही सुख का साधन है।

वेदेषु यज्ञेषु तपः सु चैव,
दानेषु यत्पुण्यफलं प्रदिष्टम् ।
अत्येति तत्सर्वमिदं विदित्वा,
योगी परं स्थानमुपैति चाद्यम्॥
—गी० ८।२८

जिज्ञासुरपि योगस्य शब्दब्रह्मातिवर्तते ।

वेद, यज्ञ, तप, दान से जो पुण्यफल मिलता है, सब को योगी उल्लङ्घन कर देता है और परब्रह्मरूप उत्तम सनातन पद को प्राप्त होता है।

भगवान् ने योग के जिज्ञासु को भी उत्तम कहा है, फिर योगी का तो कहना ही क्या है ? यद्यपि व्यासजी ने ब्रह्मसूत्रों में योग का कुछ खण्डन किया है, पर उस का अभिप्राय यह है कि उन्होंने भेदरूप अंश की ही समालोचना की है, भावना विशेष रूप योग का प्रत्याख्यान नहीं किया है। पुराणों के अनुसार योग के अधिकारी सभी है।

यथा—

ब्राह्मणक्षत्रियविशां स्त्री शूद्राणाञ्च पावनम् ।
शान्तये कर्मणामन्यद् यद्योगान्नास्ति मुक्तये ॥

ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य, शूद्र और स्त्री, इन को पवित्र करनेवाला, कर्मों की शान्ति के लिए मुक्तिप्राप्त्यर्थ योग से बढ़कर और कोई मार्ग नहीं है।

अत्याहार, प्रयास, प्रजल्प, नियमग्रह, जनसंग और चपलता ये योग के विनाशक हैं। और उत्साह, साहस, धैर्य, तत्त्वज्ञान, निश्चय, तथा जनसंग का परित्याग ये योगाभ्यास के साधक हैं। योगी को अभ्यास के योग्य कौन स्थान उपयुक्त होगा इस का परिचय गुरु तथा आकर ग्रन्थों से करना चाहिए। योगग्रन्थों में उस मठ का वर्णन अच्छी तरह किया गया है जहाँ योगसाधन सफलता से हो सकता है। यद्यपि सद्यः चमत्कारक फलप्रद होने के कारण हठयोग की उपादेयता सर्वजन विदित है। किंतु इस में जरा भी वैगुण्य होने से साधक जन्म भर के लिए निकम्मा हो सकता है। इस में गुरु की सहायता की आवश्यकता हरदम बनी रहती है। सही तो यह है कि यह शुरू से आखिर तक गुरु के सान्निध्य के बिना संपन्न नहीं हो सकता। किंतु राजयोग के लिए प्रायः ये बातें नहीं हैं। यह हानिप्रद भी नहीं होता और जितना इस विषय का अभ्यास किया जाय उतना ही उपयोग में आ सकता है। इस में प्रत्येक क्रिया समभाव से होनी चाहिए, अतिशयता नहीं; किसी भी काम में अति करना नीतिविरुद्ध है। इस लिए गीता में कहा है—

नात्यश्नतस्तु योगोऽस्ति न चैकान्तमनश्नतः ।
न चातिस्वप्नशीलस्य जाग्रतो नैव चार्जुन ॥
—गी० ६।१६

बहुत खाने, बिल्कुल न खाने, बहुत सोने और बिल्कुल न सोने से योग नहीं होता। भाव यह हुआ कि योगसाधन के लिए अत्यन्त सात्त्विक होना आवश्यक है।

योग से ऐसी कोई सिद्धि नहीं है जो प्राप्त न हो सके। किंतु वास्तव में योग का उद्देश्य आत्मा और

परमात्मा का साक्षात् दर्शन करता है। इस में प्रवृत्त हुआ पुरुष, अपने परम उद्देश्य पर पहुँचने से पहले ही इतना शक्तिशाली हो जाता है कि उस को अध्यात्म और बाह्य, सारी शक्तियों का आधिपत्य प्राप्त हो जाता है। अगर साधक सिद्धियों के जाल में फँस गया तो उस तक ही रह जाता है, फिर आगे बढ़कर उस आस्पद को नहीं पा सकता जिस के लिए 'यद् गत्वा न निवर्तन्ते तद्धाम परमं मम' यह वचन कहा गया है। जिसे नित्य आनन्द प्राप्त करने की भूख है वह सिद्धियों की सीमा से आगे बढ़े बिना तृप्त नहीं हो सकता।

चित्त की वृत्तियाँ क्षण क्षण में बदलती रहती हैं, यद्यपि उन की एक दिन की गिनती का भी कुछ ठिकाना नहीं है तथापि वे सारी 'प्रमाण' 'विपर्यय' 'विकल्प' 'निद्रा' और 'स्मृति' इन पाँच भेदों में आ जाती हैं। चित्त की अवस्था में भी 'क्षिप्त' 'मूढ' 'विक्षिप्त' 'एकाग्र' और 'निरुद्ध' ये पाँच प्रकार की होती हैं। इन में पहली अवस्था व्यवहारियों की, दूसरी नीचों की, तीसरी जिज्ञासुओं की और चौथी तथा पाँचवी योगियों की होती हैं, अर्थात् ये दो योग की अवस्थाएँ हैं। चौथी का नाम 'सम्प्रज्ञात योग' और पाँचवी का 'असम्प्रज्ञातयोग' है। इस पाँचवीं दशा में चित्त बिल्कुल रुक जाता है, यानी वृत्तिरहित हो जाता है अतएव कहा है—

'योगश्चित्तवृत्तिनिरोधः'

निरोध के उपाय 'अभ्यास, और 'वैराग्य' हैं। चित्त को ठहराने का बार बार यत्न करना 'अभ्यास' है और चित्त का लोक परलोक की वासनाओं से रहित करना 'वैराग्य' है। अवश्य चित्त चञ्चल है, मगर उस के टिकाने का अभ्यास किया जाय तो वह स्थिर होकर ठहरना सीख जाता है। उस को न टिकने देनेवाली वासनाएँ होती हैं, ये चित्त को डुलाये रखती हैं। जब इन को छोड़ दिया जाय तो चित्त टिक जाता है। इस प्रकार अभ्यास और वैराग्य से चित्त पहले एकाग्र हो जाता है, फिर इन्हीं उपायों से निरुद्ध हो जाता है। अभ्यास और वैराग्य जितना प्रबल होता है उतना ही जल्दी योग सिद्ध हो जाता है। ईश्वर के प्रणिधान से योग के विघ्न दूर हो जाते हैं। ओंकार का जप और ईश्वर का ध्यान यही 'ईश्वर प्रणिधान' कहाता है। योग में जो विघ्न हो जाते हैं वे ये हैं—'व्याधि' 'स्त्यान' ( अयोग्यता ) 'संशय' 'प्रमाद' 'आलस्य' 'अविरति' ( विषयतृष्णा ) 'भ्रान्तिदर्शन' 'अलब्ध भूमिकत्व' ( समाधि अवस्था का न पाना ) और 'अनवस्थितत्व' ( समाधि अवस्था का पाकर भी उस में चित्त का न ठहरना ) जिस का चित्त शुद्ध है, उस के लिए अभ्यास और वैराग्य साक्षात् उपाय हैं। किंतु जिस को अभी चित्त को शुद्ध करना है। उन के लिए 'क्रियायोग' से 'अविद्या' 'अस्मिता' 'राग' 'द्वेष' और 'अभिनिवेश' ये पाँचों क्लेश दूर हो जाते हैं।

योग के यम, नियम आदि आठ अङ्ग कहे गये हैं। इन में यम पाँच प्रकार का है और नियम के भी पाँच भेद हैं सर्व्व सत्र के प्रति प्रसिद्ध होने के कारण इन के विषय में विस्तार नहीं किया गया। समाधि के दो भेद हैं—'सबीज' और 'निर्बीज'।

यद्यपि अनुमान आदि साधनों से भी पदार्थों का परिचय हुआ करता है, पर समाधि में तो उन का साक्षात्कार हो जाता है। यही नहीं, योगी में सब कुछ करने की और चाहे जैसा हो जाने की सामर्थ्य भी हो जाती है 'युक्त' योगी को सभी कुछ का सदा भान हुआ करता है और 'युञ्जान' को सोचने विचारने पर सब बातों का पता लग जाता है। योगी कई से

भी हलका हो सकता है और पहाड़ से भी ज्याद: भारी बन सकता है वह चाहे मच्छर से छोटा आकार धारण कर ले और हाथी से भी स्थूल बन जाय। सूर्यमण्डल का भेदन करके योगी परम आद्य स्थान को बेरोक टोक जा सकता है। हनुमानजी अनायास समुद्र को गोष्पद की तरह योग के बल से लाँघ गये थे। नारदजी योग की महिमा से तीनों लोकों मे विचरा करते हैं। योग की ही महिमा थी जिस के बल से संजय दूर बैठे हुए, महाभारत के युद्ध की सब घटना देखा करते थे। योग के शतांश या सहस्रांश के आधार पर लोग बड़े से बड़ा काम करने में समर्थ हो जाते हैं।

बिना चित्तवृत्ति के लगाये कोई काम नहीं हो सकता, प्रत्युत बिगड़ जाता है। यदि चित्त ठिकाने न हो तो रोटी बनाते हुए हाथ जल जाय या पदार्थ ही जल जायँ या रामरस आदि के अधिक पड़ जाने से खराब ही हो जाय। कपड़ा सीते समय असावधानी हो तो सूई ही अँगुली के आर पार हो जाय। इन सब कामों में चित्तवृत्ति का निरोध करना पड़ता है, बस, यही तो योग का अंशतः पालन है।

हमारे देश से योग की प्रक्रिया नष्ट सी हो गई है, पहले विरक्त लोगों को इस के संपादन करने का बड़ा सौकर्य था। वे योगोपयुक्त स्थानों में जाकर अभ्यास करते थे, उन के पास समय था, उन का जीवन निश्चिन्त था, वे सभी दृष्टियों से योग जैसे कठिन कार्य को आसानी से सिद्ध कर सकते थे, इस से उन के लाभ के साथ साथ देश की एक सर्वोत्तम विभूति का संरक्षण होता था। अब तो तपोमय जीवन बिताने की प्रवृत्ति जाती रही। अस्तु;

अब तक जिस योग के संबन्ध में कहा गया है उस का मोटा अर्थ है जोड़ना, अर्थात् जीवरूप चैतन्य जो अविद्या में फँसकर परमात्मा परब्रह्म से अलग हो रहा है, उस की इस भिन्नता को दूर करके उस को पहले स्वरूप में लाकर, जहाँ से निकला था वहीं पुनः पहुँचा देने का नाम 'योग' है। इस प्रकार वेद, शास्त्रों में जीव को मुक्ति पद में पहुँचा देने के जितने साधन वर्णन किये गये हैं वे सब चार विभागों में विभक्त किये जा सकते हैं यथा—मन्त्रयोग, हठयोग, लययोग और राजयोग। शास्त्रोक्त किसी मन्त्र या रूप के ध्यान से चित्तवृत्ति निरोध का नाम मन्त्रयोग है। शारीरिक क्रिया द्वारा चित्तवृत्ति का निरोध करना हठयोग है। षट्चक्रभेदन द्वारा बहिर्मुख शक्ति को ब्रह्माण्ड मे लय करना लययोग है। और केवल बुद्धि की सहायता से ब्रह्मविद्या विचार द्वारा चित्तवृत्तियो के उपराम होने का नाम राजयोग है।

योग से आत्म, अनात्म पदार्थों का ज्ञान हो जाता है। इस अवस्था मे आत्मा अपने रूप में अवस्थित हो जाता है। पहले प्रकृति के बन्धन में था, अब उस से छूट जाता है, बस, यही 'मुक्ति' है, अर्थात पहले वह प्रकृति के साथ एक हो रहा था, अब उस से अलग होकर केवल स्वरूपस्थ हुआ है, इसी को 'कैवल्य' कहते हैं।



# अध्यात्मयोग

( ले०—श्री अरविन्द )

अहंकार को जड़ से उखाड़ फेंकना होगा, जिस से अनन्त ईश्वर की जो हमारे लिए इच्छा है उस के मापिक पूर्ण आनन्द, पूर्ण शान्ति, ज्ञान तथा भागवत सत्ता की पूर्ण कर्मण्यता को प्राप्त कर सकें। पूर्ण आत्मसमर्पण का यह भाव यदि अपूर्ण रूप से भी स्थापित हो जाय तो यौगिक क्रिया की फिर कोई आवश्यकता नहीं रह जाती। कारण, तब स्वयं ईश्वर ही हम में साधक हो जाता है और वही सिद्ध, उस की भागवत शक्ति हम में कार्य करने लगती है, हमारी कृत्रिम प्रक्रियाओं द्वारा नहीं, किंतु उस प्रकृति की क्रियाओं द्वारा जो पूर्ण रूप से विज्ञ है, समस्त विषयों का अनुसंधान रखती है और अमोघ रूप से कार्यक्षम है। अत्यन्त शक्तिशाली राजयौगिक संयम, अत्यन्त उन्नत प्राणायाम, अत्यन्त अविरत ध्यान, अत्यन्त आनन्दपूर्ण भक्ति, अत्यन्त निष्काम कर्म भी भागवत शक्ति की परम क्रिया द्वारा होनेवाले लाभ की तुलना में कमजोर सिद्ध होते हैं। कारण, ये सब के सब कुछ हद तक हमारी अपनी योग्यता पर निर्भर रहते हैं, किंतु भागवत शक्ति की क्रिया का बल अपार है, क्योंकि यह ईश्वर की योग्यता है।

इस योगसाधन की सब से पहली प्रक्रिया यह है कि तुम आत्मसमर्पण का संकल्प करो, सर्वात्मना और संपूर्ण शक्ति के साथ अपने आप को भगवान् के हाथों में सौंप दो। कोई शर्त न रखो, कुछ भी न माँगो, कुछ योगसिद्धि भी मत चाहो, सिवाय इस के तुम में और तुम्हारे द्वारा भगवान् के संकल्प की ही अबाध पूर्ति होती रहे। जो मनुष्य भगवान् से कुछ माँगते हैं, उन को वे उस चाही हुई वस्तु को ही देते हैं। किंतु वे लोग जो अपने आप को दे देते हैं और कुछ नहीं माँगते उन को भगवान् उन सब चीजों को तो देते ही हैं। जिन की उन्हें आवश्यकता हुई होती, बल्कि वे स्वयं अपने आप को और अपने प्रेम के स्वतः-सिद्ध वरदान को भी प्रदान करते हैं।

इस योगसाधन की दूसरी प्रक्रिया यह है कि तुम कर्तृत्वाभिमान से विलग हो जाओ और भागवत शक्ति की तुम में जो प्रतिक्रिया हो रही है उस को तुम साक्षी रूप से देखते रहो। भागवत शक्ति की यह क्रिया जब होती है तब बहुधा देहादि में क्षोभ और कष्ट होता है, इस लिए तुम में श्रद्धा होनी चाहिए, यद्यपि पूर्ण श्रद्धा का एक बार ही हो जाना सदा संभव नहीं होता, कारण कि तुम में जो कुछ मलिनता दिखाई दे रही है या भीतर छिपकर घर किये हुए है वह ऊपर उमड़ आती है। जब तक उस को निर्मूल नहीं कर दिया जाता तब तक बराबर आक्रमण करती रहती है और इस समय में संदेह का उठना साधारण बात है। परंतु जब संदेह का आक्रमण हो तब भी उस से अलग हो जाओ और संदेह के चले जाने तक धैर्य रखो, तथा संभव हो तो उन लोगों के सत्संग का लाभ उठाओ जो इस मार्ग में कुछ आगे बढ़ चुके हैं।

किंतु इस सत्संग का अभाव हो तब भी इस योग के मूल सिद्धान्त आत्मसमर्पण को दृढ़ता से पकड़े रहो। जब अंदर व्याकुलता हो या बाहर से आक्रमण होता हो तब गीता के इन शब्दों का स्मरण करो—

मच्चित्तः सर्वदुर्गाणि मत्प्रसादात्तरिष्यसि ।

'अपने आप को सर्वात्मना मुझे दे देने पर मेरे प्रसाद से तुम समस्त कठिनाई और संकटों को पार कर जाओगे' तुम्हें परेशान होने या संघर्ष में पड़ने की आवश्यकता नहीं, तुम्हारी सफलता की जिम्मेदारी को एक शक्तिशाली सत्ता अपने हाथ में लिये हुए है। रोग, संकट, पाप और मलिनताओं का उभाड़ इन से तुम जरा भी मत घबड़ाओ, केवल भगवान् से चिपके रहो। इन से वे मुक्त कर देंगे, परंतु मुक्ति किसी अचानक चमत्कार के रूप में न होगी, वह तो पवित्री-करण की एक प्रक्रिया द्वारा ही होगी और रोग आदि का उभाड़ इस प्रक्रिया का एक अङ्ग ही है। यह ऐसा है जैसे कोई कमरा बहुत दिनों से बिना झाड़े बुहारे पड़ा हो और अन्त में उस को साफ किया जाय तो उस की धूल बुरी तरह ऊपर को उठती है। यद्यपि वह धूल तुम्हारा गला घोटती सी मालूम पड़ती है फिर भी अपना प्रयत्न जारी रखते हो, वैसे ही यहाँ समझो।

अपने कर्तृत्वाभिमान से विलग होने के लिए यह आवश्यक है कि तुम्हें यह ज्ञात हो कि हम केवल साक्षी पुरुष हैं, ईश्वर के कार्य में अनुमति देते हुए फलों का भोग करते हैं। यथार्थ में कर्मों को शक्ति के रूप में भगवती या काली करती है और श्री कृष्ण को यज्ञरूप से अर्पण करती है, तुम तो यजमान की तरह हो जो यज्ञ को संपन्न होता हुआ देखता है उस की उपस्थिति यज्ञ को प्रत्येक क्रिया में आवश्यक है। इस प्रकार अपने आप को पृथक् कर लेना, कर्तृत्वा-भिमान का त्याग कर देना तुम्हें सहज हो जायगा यदि आधार क्या है इस का ज्ञान हो जाय। अन्तःकरण का सर्वश्रेष्ठ व्यापार बुद्धि है, किंतु उस से भी ऊपर परा बुद्धि या विज्ञान है जो ज्ञान के सत्य का, भाव के सत्य का, कर्म के सत्य का धाम है और इस आदर्श तत्त्व से भी ऊपर आनन्द है जिस में तुम्हारा भागवत अंश निवास करता है। ईसा ने जब कहा था कि ईश्वर का साम्राज्य तुम्हारे अंदर है तब उस का अभिप्राय इसी विज्ञान और आनन्द से था, इस समय हम लोग निम्नतर प्रवृत्तियों में ही जाग्रत् हैं तथा विज्ञान व आनन्द में सुषुप्ति। अतः हमें चेतना के इन स्तरों को अपने अंदर जाग्रत करना है, इन का जाग्रत हो जाना और इन की विशुद्ध क्रिया का हम में होने लगना इसी का नाम योगसिद्धि है। जब ऐसा हो जाता है तब हम स्थिति को प्राप्त हो जाते हैं जिसे गीता में भगवान् में वास करना कहा गया है, 'निवसिष्यसि मय्येव' 'निश्चयपूर्वक तुम मुझ में निवास करोगे' इस भगवद्वाक्य का यही तात्पर्य है। एक बार जहाँ इस स्थिति को प्राप्त कर लिया कि हम मुक्त और धन्य हो गये, हम ने उन सभी चीजों को पा लिया जिन के लिए अब तक चेष्टा करते रहे।

इस योगसाधन की तीसरी प्रक्रिया यह है कि हम वस्तुमात्र को ईश्वर अनुभव करें। ज्ञान की रस-प्रक्रिया में पहले तो साधारणतया यह होता है कि साधक अनुभव करने लगता है कि समस्त देश और काल को व्याप्त करती हुई एक दिव्य और नैर्व्यक्तिक सत्ता है, सत् आत्मा है जिस में कोई गति नहीं, कोई भेद या आकृति नहीं, वह शान्त और अलक्षण है। उस में समस्त नाम और रूप ऐसे जान पड़ते हैं कि उन में सद्वस्तु का अस्तित्व या तो अत्यन्त संदिग्ध हैं या नगण्य। इस अनुभूति में ऐसा बोध हो सकता है कि सद्वस्तु तो वह एक है और बाकी सब कुछ माया, निरर्थक और अनिर्वचनीय भ्रम है। परंतु उपर्युक्त अवस्था के बाद तुम यहीं नहीं रुक जाओगे

और अपने आप को इस नैर्व्यक्तिक अनुभूति द्वारा परिसीमित न कर लो तो तुम्हें यह दिखाई देगा कि वही आत्मा समस्त सृष्ट वस्तुओं को न केवल धारण कर रहा है और आश्रय प्रदान कर रहा है, बल्कि इन में आविष्ट होकर इन्हें परिपूर्ण कर रहा है। अन्त में तुम इस ज्ञान को समझने के योग्य हो जाओगे कि नाम और रूप भी ब्रह्म ही हैं। तब तुम उस ज्ञान में अधिकाधिक निवास कर सकोगे जिसे उपनिषद् और गीता ने जीवन का सिद्धान्त माना है। तब तुम समस्त विद्यमान वस्तुओं में आत्मा को और आत्मा में समस्त विद्यमान वस्तुओं को देख पाओगे—

आत्मानं सर्वभूतेषु सर्वभूतानि चात्मनि।

तब तुम को सब वस्तुएँ 'सर्वं खल्विदं ब्रह्म' ही भासित होंगी। (क्रमशः)

# आधुनिक कर्तव्य

( ले०—श्रीमती विभूति देवी अध्यापिका )

हमारे शास्त्रों में त्याग पर बहुत जोर दिया गया है। जो सांसारिक वैभव को समझ बूझकर त्याग करके भीख माँगने लगता था उस के चरणों में बड़े बड़े नृपतियों के मुकुट झुक जाते थे। इसी प्रकार भक्तों की भी बड़ी महिमा थी, जो अपना सर्वस्व ही क्यों, बल्कि स्वत्व तक भूलकर भगवान् के प्रेम में निमग्न हो, पागलों की तरह नाचता फिरता था उस का दर्शन करके लोग अपना जन्म सफल मानते थे। ऐसे ही यज्ञ करनेवालों की भी बड़ी प्रतिष्ठा थी, दक्षिणा में अपना सर्वस्व देकर मिट्टी के बर्तनों से काम चलानेवाले यजमान उन दिनों स्वर्ग में जाने के अधिकारी समझे जाते थे। उस समय यह सर्वथा उपयुक्त था, शायद इस की आवश्यकता भी थी। क्योंकि हमारे पास सब कुछ था, हम सब कुछ थे, इसी लिए हमारा त्याग, भक्ति और भजन सर्वथा उपयुक्त होता था। उस समय हम चाहे जितना दे दे सकते थे, जो छोड़ना चाहें, छोड़ सकते थे।

आज भी हम त्याग ( ज्ञान ), भक्ति और यज्ञ में आहुति डालने की आवश्यकता है। सिर्फ़ करना यह होगा कि पहले जो ज्ञान, भक्ति और यज्ञ के अनुष्ठान की विधि थी आज हम उस में परिवर्तन कर देंगे, क्योंकि आज हमारी वही दशा, स्थिति नहीं है जो आर्यशास्त्र के निर्माणकाल में थी। पहले ज्ञान का पर्यवसान त्याग में था अर्थात् ज्ञानी होने की शोभा त्यागी होने में थी। और भक्ति का अर्थ अपनापन भूलकर उन्मत्त सा हो भगवान् में मिल जाना था।

अब हमें अपने स्वार्थ के संरक्षण के लिए देश-भक्ति में तन्मय हो जाना होगा। क्योंकि अब देश ही भगवान् है, क्या हुआ जो पहले भगवान ही देश था। पहले यज्ञ में सब कुछ देकर अकिञ्चन हो जाना होता था। अब देशसेवा ही हमारा यज्ञानुष्ठान है, अब देश की वेदिका पर अपने आप को सर्व-कल्याणार्थ अर्पण कर देना होगा। अब तो देशोन्नति यज्ञकुण्ड है। और प्रत्येक देशवासी को आहुति बनने से काम चलेगा, साथ ही इस प्रतिज्ञा की दीक्षा लेनी होगी—

हिन्दुस्तानं तथा हिन्दी हिन्दुजातिम् सद्व्रतम्।
स्वदेशी यानि वस्तूनि वर्तनीयानि सर्वतः॥

अर्थात् पहले जैसे आत्मानात्मवस्तुविवेक, जीव और ब्रह्म की एकता प्रभृति का मनन किया जाता था, आज उसी प्रकार हिंदुस्तान, हिंदीभाषा, हिंदूजाति, और खद्दर आदि स्वदेश की बनी-वस्तुओं को उपयोग में लाना होगा। यह काम किसी दवाव से नहीं, बल्कि अपना धर्म समझकर करना चाहिए। 'धारणाद्धर्ममित्याहुः' के अनुसार स्वदेशी वस्तु ही और हमारी सभ्यता की धारणा ( रक्षा ) कर सकती हैं।

**राजा प्रजा धनी दीनो मजूरः कृषकः सुधीः ।**
**विदेशी वा स्वदेशी वा सम्मान्या आर्य्यभावतः ॥**

भारतवर्ष अतिथिसत्कार में सब से बढ़ चढ़कर रहा है और है। अलबेरूनी के भारतभ्रमणवृत्तान्त से पता लगता है कि विदेशी लोग, हमारे अतिथि-सत्कार की कैसी प्रशंसा करते हैं। राजा, प्रजा, धनवान्, मजदूर, खेतिहर और पण्डित आदि चाहे कोई विदेशी हो या स्वदेशी, सब का संमान करना चाहिए, क्योंकि यह प्राचीन आर्यभाव यानी हिंदूसभ्यता है कि हम सब की खातिरदारी करें, जैसे देशनिकाले की आपत्ति के समय हम ने पारसियों को अपने देश का अपने समान नागरिक बना लिया था। इस विषय में उस समय के राजा चन्द्रगुप्त के फरमान देखे जा सकते हैं।

**ज्ञानं विज्ञानसहितं धनं मानं सुकौशलम् ।**
**देशतो वा विदेशाद् वै संग्राह्यं कोटियत्नतः ॥**

हम सदा से जिज्ञासु रहे हैं, इस लिए आजकल के उपयोगी कलाकौशल, सॉइंस द्रव्य, संमान (डिगरी) हुनर कारीगरी आदि सीखने में हमें खानदानी सपने के झगड़े में न पड़ना चाहिए। योग्यता संपादन करनी उचित है, वह देश में प्राप्त हो सके या परदेश में जाने से मिल सके। समुद्रपार तो क्या दूसरी दुनियाँ में भी जाना पड़े तो जाकर वह योग्यता प्राप्त करने में कभी न चूकना चाहिए, जो हमारे देश को संपन्न और प्रतिष्ठित बना सके। 'समुद्र न लाँघना चाहिए' यह हमारे धर्मशास्त्र की आज्ञा है। हम भी इस को शिरोधार्य मानते हैं क्योंकि इस से आहार विहार दूषित होते हैं। पर इस का आजकल की भाषा में यह अर्थ है कि मनोविनोद के लिए, सैर-सपाटा करने समुद्रपार जाकर अपने देश का धन और धर्म न फूँकना चाहिए। जो इस के लिए समुद्र-पार जाते हैं उन का सागरोल्लङ्घन धर्मशास्त्र की दृष्टि से निन्दनीय है। किंतु समाजशास्त्र तथा अर्थशास्त्र की दृष्टि से यह नियम आवश्यक नहीं है, अतः देश का अभ्युदय करने के लिए जाने आनेवालों को कोई रुकावट नहीं है, न होनी चाहिए।

**मा भवन्तु पराधीना निर्भयास्तु भवन्तु ते ।**
**धर्म्मज्ञाः प्रभवो विज्ञा हिन्दवः सन्तु सर्वदा ॥**

हिंदू लोग, कभी पराधीन न हों, वे निर्भय रहें, तथा वे धर्मात्मा, सामर्थ्यवाले और समझदारी से काम करनेवाले बनें। यह प्रभु से हमारी प्रार्थना है।

**रैयतैः सह जमींदाराः प्रजया भूभृतस्तथा ।**
**मजूरैः सह सेठाश्च, वर्त्तन्तां प्रेमतः सदा ॥**

जमींदार रैयत के साथ, राजा प्रजा के संग, और सेठ लोग मजूरों के साथ, सदैव प्रेम के साथ व्यवहार करें।

**दशा हि भारतीयानां हिन्दूनाञ्च विशेषतः ।**
**सञ्जाता शोचनीया वै दैवतः स्वास्थ्यतोऽर्थतः ॥**

भारतदेशनिवासियों की खासकर हिंदुओं की हालत भाग्य से, तंदुरुस्ती से और संपत्ति से भी बहुत ही शोचनीय हो गई है।

विना यात के, हर एक तेवहारों पर शहरों तथा

ग्रामों में साम्प्रदायिक झगड़ा हुआ करता है। यह बात कितनी शर्म की है कि भाई या साथी होकर भी हम उपद्रव करने से बाज नहीं आते।

यह समय बड़ा ही भयंकर और शान्तिभंग करनेवाला है, ऐसे मौके पर किसी आवेग में न आकर अपनी बुद्धि दुरुस्त रखनी चाहिए, उस की स्थिरता में फरक न पड़ने पावे। आये हुए झंझट को दूर करने के लिए 'संगठन' और 'एकता' की बड़ी आवश्यकता है। संकट सिर पर आ रहा है। यदि इस समय 'संगठन' और 'एकता' न की गई तो अनर्थ हो जायगा। इस लिए—

विवादो नैव कर्तव्यः कर्तव्यं हेलमेलकम्।
नोचेद् वैदेशिकाःश्येना हनिष्यन्तीव वर्तिकाम्॥

परस्पर कलह नहीं करो, हिल मिलकर रहने में ही भलाई है। यदि मिलजुल कर नहीं रहोगे तो दूसरे (विदेशी) लोग तुम्हें इस प्रकार नष्ट कर देंगे, जैसे बाज चिड़ियों को मार डालता है।

इस लिए आजकल के समय में उन सब कामों के करने की दृढ़ता से आवश्यकता है जो अपनी जाति और राष्ट्र को उन्नत कर सकें, जिन से धार्मिक हानि न हो और जो प्राचीनता को पुष्ट करते हुए आधुनिकता के अनुकूल हों। आजकल कुछ तो ऐसे विषय हैं जो हमारे लिए ठीक ठीक वैसे ही उपयोग में आ सकते हैं जैसे प्राचीन काल में आते थे। कुछ विषयों को रद्दो बदल के साथ बर्ता जा सकता है। कुछ बातें ऐसी हो सकती हैं जो इस काल में सुरक्षित रख छोड़नी चाहिए, अभी उन से काम ही न लिया जाय। इन बातों का निर्णय शिष्टमण्डल कर सकता है। शिष्ट वे हैं जो धर्म की उन्नति और देशोद्धार की बातें सोचें, कहें तथा करें तथा गीताशास्त्र जिन का मार्गदर्शक हो। अन्त में प्रभु से प्रार्थना है कि वे हमारी इन कामनाओं को पूरी करें।

# कृष्णं वन्दे जगद्गुरुम्

(ले०—श्री सुदर्शन)

आनन्दकन्द पूर्णतम पुरुषोत्तम भगवान् श्री कृष्ण के समान धर्ममर्यादारक्षक आज तक कोई दूसरा नहीं हुआ, यह कहना अत्युक्ति न होगी। वे साक्षात् परमात्मा के पूर्ण रूप से लोक के उद्धारार्थ और संग्रहार्थ ही अवतीर्ण हुए थे। उन के आदर्श लीलाचरित्र को पढ़ने, सुनने और स्मरण करने से हृदय में पवित्र भावों की लहरें उठने लगती हैं, मन जागृत अवस्था में रहता हुआ ही समाधि अवस्था के सुखसागर में निमग्न हो जाता है। उन के अवतार के ये दो प्रयोजन हैं—लोक का उद्धार और लोकसंग्रह, जिन्हें गीता के शब्दों में अधर्मनिवृत्तिपूर्वक धर्मसंस्थापन तथा इस मार्ग पर दुष्कृतों के विनाशपूर्वक साधुओं का परिपालन कह सकते हैं। पर इस के साथ ही अपने आनन्दमय चरित्रों द्वारा दुःखित लोगों को आप्यायित करना भी उन के अवतार का प्रधान प्रयोजन था।

यही कारण है कि भगवान् की बाललीलाएँ सर्वाधिक हृदयग्राही होकर माधुर्य की सीमा को

लाँघ गईं। इसी से जगत की उच्चतम शक्तिशाली विभूतियाँ उन के निकट खिंची चली आईं और उन के प्रेम में विभोर होकर आत्मविस्मृत हो गईं। इन में स्वर्गीय देवतावृन्द के बाद पूर्णकाम और महातपस्वी गर्गाचार्यजी पहले पहल अग्रसर हुए। भगवान् के जन्म के कुछ दिन बाद मानो अपनी तपस्या और ज्ञान को सफल करने के लिए गर्ग ऋषि नामकरण के मिष व्रज में आये। नन्दजी ने स्वागत सत्कार और आदर के साथ उन्हें टिकाया, वे जानते थे कि ये बड़े ही आचारवान् कर्मनिष्ठ महात्मा हैं इस लिए पूजा पाठ और स्थालीपाक ( रसोई ) आदि की सुविधा एकान्त में कर दी गई। उधर गर्गजी नियमानुसार वैश्वदेव की विधि से नैवेद्य अर्पण करने के लिए यज्ञपुरुष का ध्यान करने लगे तो भगवान् साक्षात् रूप से बगल के घर में विराज रहे थे, धीरे से घुटुनुओं से चलकर गर्गजी की थाली में भोग लगाने लगे। ऋषि ने नेत्र खोले तो बड़े असमञ्जस पड़े कि असंस्कृत बालक ने चौका छू दिया! खैर नन्दगृहिणी ने फिर सब सामग्री प्रस्तुत की किंतु वही हाल हुआ। यह क्रम कई बार चला, तब जाकर गर्गजी को चेत हुआ कि जिस के पीछे हम ने जीवन गँवाया वही तो यह है! अस्तु; कुछ दिन बाद भूतभावन शंकरजी काशीपुरी से व्रज में पहुँचे और नन्दपौर पर शृङ्गीनाद बजाया। नन्दरानी द्वार पर आईं और अवधूत बाबा से पूछा कि आप के खप्पर में कौन सी भिक्षा दी जाय? बाबा बोले कि सिर्फ तुम्हारे लाल की दर्शनभिक्षा का सवाल है। पर नन्दरानी ने साँप लपेटनेवाले योगी से कहा कि आप का खप्पर मोतियों से भर दूँ, पर बच्चे को न दिखाऊँगी, शायद नजर लग जाय! आखिर भोलानाथ लौट गये तो लालजी की बेचैनी बढ़ी, सचमुच नजर सी लग गई। अब यशोदा समझीं कि उस बाबा ने कोई टोना किया है, बालकों द्वारा उन्हें खोजकर बुलाया गया और बाबा को देखते ही लालजी खिलखिलाकर हँस पड़े। खैर, इसी प्रकार उन की मधुर मुस्कान पर तब से सारी दुनियाँ अपने को निछावर करती आ रही है, यहाँ तक कि कर्कश तर्क से वज्रादपि कठोर बुद्धिवाले महावेदान्ती मधुसूदन स्वामी भी व्रज में जाने पर कहने लगे—

अद्वैतवीथीपथिकैरुपास्याः
स्वाराज्यसिंहासनलब्धदीक्षाः।
शठेन केनापि वयं हठेन
दासीकृता गोपवधूविटेन॥

'अद्वितीय ब्रह्म में लीन रहनेवालों में भी सर्वश्रेष्ठ हम को ग्वालिनों के बीच में रहनेवाले एक अवारा लड़के ने जबर्दस्ती अपना दास बना लिया।' इस तरह भक्तियोग का प्रसार भी इस अवतार का मुख्य प्रयोजन था, जो वात्सल्य आदि, रसों की भावना से बखूबी हो सकता है।

जो बालक अपनी खूबियों से पत्थरदिलवालों को भी गलाकर पानी पानी कर सकता है उस आठ दस वर्ष के सुकुमार बालक पर भोली गोपियों का रीझ जाना कोई आश्चर्य नहीं। वे उन्हें पुत्र और बन्धु जैसा ही समझती रहीं, इस के अलावा आगे चलकर जिन व्रजलीलाओं का आरोप भगवान् पर

किया जाता है वे एक खास उपासनाविधि के लिए ही हैं। उस उपासनाविधि के अधिकारी सर्वसाधारण नहीं, किंतु भक्तियोग की चरमावस्था को प्राप्त, निभृत एकान्तवासी अमलात्मा संतविशेष ही हैं।

अनुभवी रसिकों ने श्री राधातत्त्व का स्पष्ट प्रकाशन भागवत में न होने का यही कारण माना है। इस लिए भगवान् की रास आदि की भावना के अधिकारी रस की उपासना करनेवाले परमहंस ही हो सकते हैं, अन्य संसारी लोग नहीं। वैसे तो भगवान् की दिव्य लीलाएँ हर तरह से निरन्तर हो रही हैं, उन के लिए किसी खास समय का बन्धन नहीं। उन्हीं में से भावुक लोग किसी एक लीला को उपासना के उपयुक्त समझकर विकसित कर लेते हैं। पर लोकसंग्रहार्थ यह मानना ही होगा कि भगवान् का पूरा चरित्र शुद्ध सात्त्विक और आदर्शभूत था। यदि यह न माना जाय तो भगवान् की अनेक गीता की उक्तियाँ अनर्थक हो जायँगी। वे अर्जुन से कहते हैं कि मैं तो पूर्णकाम हूँ, सिर्फ लोक में आदर्शस्थापन के लिए ही मेरे सब काम हो रहे हैं, मैं जैसा करूँगा उसी का अनुसरण और लोग करेंगे इस लिए मैं पूर्व परंपरा में तिल भर भी गड़बड़ी करूँ तो अनेक प्रकार का संकरतादोष मुझे लगेगा। (३-२४) अतः प्रवृत्तिमार्ग के प्रत्येक पथिक को भगवान् का निम्नलिखित चरित्र सदा अनुसरणीय है—

जब उन्होंने व्रज में बालसुलभ सभी लीलाएँ कर लीं तो ग्यारह वर्ष की वय में ही व्रज छोड़ दिया और सान्दीपनि मुनि के पाठशाला में विद्याध्ययन समाप्त किया। आगे जब वे धर्मसंस्थापन के प्रसंग में द्वारका में रहने लगे तब नित्य प्रातःकाल से राजदरबार में जाने तक शास्त्रीय मर्यादा के पालनार्थ इन विधियों को करते थे—

ब्राह्मे मुहूर्त उत्थाय वार्युपस्पृश्य माधवः।
दध्यौ प्रसन्नकरण आत्मानं तमसः परम्॥

भगवान् ब्राह्ममुहूर्त में उठकर पवित्र जल से हाथ मुँह धोकर प्रसन्नहृदय से मायातीत आत्मस्वरूप का चिन्तन करते थे।

अथाप्लुतोऽम्भस्यमले यथाविधि
क्रियाकलापं परिधाय वाससी।
चकार संध्योपगमादि सत्तमो
हुतानलो ब्रह्म जजाप वाग्यतः॥
—भा० १०।७

फिर वे विधिपूर्वक निर्मल जल में डुबकी लगाकर स्नान करते, धोती दुपट्टा पहनकर श्रद्धा से संध्या, अग्निहोत्र करते तथा फिर गायत्री आदि का जप करते थे। यह सब सूर्योदय से पहले ही समाप्त हो जाता था, उस के बाद सूर्यार्घ्य, तर्पण, वृद्धों को नमस्कार और ब्राह्मणों का पूजन होता था, सुन्दर भूषणों से भूषित गौओं का दान होता था, तब अनेक माङ्गलिक कार्यों के बाद वे दरबार में जाते थे। भगवान् ने इन आचरणों को स्वयं करके लोगों के समक्ष पूर्ण मर्यादा का मार्ग स्थापित किया है।

अत एव जगद्गुरु भगवान् के इस आदर्श पर ही सब को चलना होगा और इसी दृष्टि से उन के प्रत्येक कार्य की संगति बैठानी होगी। यद्यपि

भगवान् श्री कृष्ण की लीला तथा चरित्र अलौकिक हैं, उन का यथावत् अनुकरण क्या ज्ञान भी होना अशक्य है, पर बाललीलाओं के बाद जब वे संस्कृत होकर गुरुकुल में गये तब से लेकर उन के आचरण मनुष्यों को उस माफिक चलने के लिए ही हुए। उन्हें लोकसंग्रहार्थ इस की सब से बड़ी चिन्ता थी कि—

यद्यदाचरति श्रेष्ठस्तत्तदेवेतरो जनः।
स यत्प्रमाणं कुरुते लोकस्तदनुवर्तते ॥
—गी० ३।२१

बड़े लोगों का जैसा चाल चलन होता है, छोटे लोग उसी माफिक चलते हैं ( इस लिए ) बड़ों को अपना आचरण प्रामाणिक रखना पड़ता है कि लोग उसी का अनुसरण करें। जगत् के अखिल पदार्थों की विशिष्टता इकट्ठी हो जाय तो वह भगवान के समक्ष समुद्र में बिन्दु की तरह भी न होगी। जगत् की समग्र शक्ति, समग्र धर्म, समग्र यश, समग्र लक्ष्मी और समग्र ज्ञान वैराग्य भगवान् श्री कृष्ण में ही निवास करते हैं, इन की पूर्णता वहीं से होती है, इस लिए—

दुराराध्यं समाराध्य विष्णुं सर्वेश्वरेश्वरम्।
यो वृणीते मनोग्राह्यमसत्त्वात् कुमनीष्यसौ ॥

बड़ी कठिनता से प्रसन्न होनेवाले, सब ईश्वरों के भी ईश्वर भगवान् विष्णु की आराधना करते हुए भी जो प्राणी विषयभोगों की कुछ भी मान्यता रखता है वह बड़ा ही दुर्बुद्धि है, क्योंकि भगवान् के समक्ष विषयों की सत्ता का लेश भी नहीं रहता। आज भी वे प्रभु ज्ञान वैराग्य आदि से समुज्ज्वल, लोकाभिराम और धारणा ध्यान के लिए सर्वथा उपयुक्त अपनी दिव्य छवि की स्मृति गीता, भागवत आदि द्वारा सब के समक्ष प्रकट कर रहे हैं, उस का स्मरण और चिन्तन करके अपना जीवन सफल करना चाहिए; यही श्रीकृष्ण का आदेश है, अतः हमें इस आदेश और आदेष्टा के प्रति सिर झुका देना चाहिए।

## धन्य भाग्य

[ ले०—श्री गोविन्द स्वामी 'हरीजी' ]

जै जै धुनि सुहात सुर स्वर्ग में सिहात, हरषि नृत्य करत जात नन्दराय आँगन।
गोपाल कों गोद लैंय जसुदहिं आशीष देंय, ब्रह्मानन्द अप्रमेय उमड़त व्रज गागन ॥
पावत सुख गोपी ग्वाल रोहिणी दाऊ दयाल, मोर चंदर देत ताल गाय प्रेम पागन।
लहि दर्शन सनाथ भूमि सब टेकैं माथ, किलकि किलकि लेत हाथ 'गोविंद' धनि भागन ॥

# सुखी जीवन

(ले०—पं० श्री वासुदेव शास्त्री तैलङ्ग, शु० द्वै० वे० विशारद)

शिष्य—गुरुवर्य, क्या सुखी जीवन के अंदर मनुष्य का हर तरह का कर्तव्य आ जाता है और उस से उचित या अनुचित कर्तव्य का ज्ञान हो जाता है?

गुरु—कर्तव्य उस को कहते हैं जिस के न करने से प्रत्येक मनुष्य की समाज एवं संसार भर के साथ बुराइयाँ होती हैं, इस लिए मनुष्य को अपने माता पिता एवं गुरुओं से कैसा व्यवहार करना यह बात सीखनी चाहिए। सब से पहले यह कर्तव्य हो जाता है कि अपने पूज्यों की एकचित्त से सेवा करना आज्ञापालन करना, उन से शिक्षा ग्रहण करना एवं उन को प्रसन्न रखना, साथ ही उन की मर्यादा का भी ध्यान प्रत्येक क्षण रखना।

शिष्य—गुरु और माता पिता का अपनी संतानों के प्रति क्या कर्तव्य हो जाता है?

गुरु—अपनी संतान को बाल्यकाल में ही धर्म, ईश्वरभक्ति, सन्मार्ग पर ले जाना और सुसंगति पर लगाना चाहिए, क्योंकि नीति पुकार पुकार कर कहती है कि 'सत्संगतिः कथय किं न करोति पुंसाम्।' विभीषण सुग्रीव से कहते हैं कि—

तात स्वर्ग अपवर्गसुख धरिय तुला इक अंग।
तुलै न ताहि सकल मिलि जो सुख लव सत्संग॥

सत्संग का प्रभाव बड़ा ही उत्तम होता है। इसी से तो प्रत्येक बालक को छात्रावस्था से ही सत्संगति और सद्ग्रन्थों की ओर लगाना चाहिए।

यस्यास्ति सद्ग्रन्थविमर्शभाग्य
किं तस्य शुष्कैश्चपलाविनोदैः।

सज्जनों के सदुपदेशों में निमग्न रहनेवाले को विलाससुख फीके मालूम होते हैं। इस लिए अपनी संतान को बाल्यकाल से ही सन्मार्ग पर लगाना चाहिए।

शिष्य—सब से प्रथम गुरु के निकट पहुँचे हुए बालक का क्या कर्तव्य होता है?

गुरु—नीति में कहा है कि 'पालनीया गुरोराज्ञा' क्योंकि गुरु विद्यादान करता है। और 'सर्वेषामेव दानानां विद्यादानं महत्तरं' इस से विद्यादाता की उत्तमता सर्वोपरि होने से उस का पूरा अनुवर्ती होना उचित है।

शिष्य—प्राचीन काल में विद्यादान किस प्रकार दिया जाता था?

गुरु—गुरुकुलों में एवं ऋषिकुलों में पढ़ाने की शैली बड़ी सुखद थी, आजकल की तरह अनेक प्रतिबन्ध नहीं थे। पढ़नेवालों व पढ़ानेवालों में परस्पर पिता पुत्र का सम्बन्ध रहता था। अमीर, गरीब, देशी, विदेशी एक साथ पढ़ते हुए भ्रातृभाव से एक समान रहते थे, सब को एक समान रखा जाता था। आजकल कालेजों के लड़के जब तक पढ़ते हैं तब तक नमस्ते आदि का व्यवहार रखते हैं, जहाँ पढ़ चुके कि बस, गुरुओं तक से अभिवादन आदि का व्यवहार टूट जाता है। नीति में कहा है—

एकाक्षरप्रदातारं यो गुरुं नाभिमन्यते,
पशुर्वर्षसहस्राणि विष्ठायां जायते कृमिः।

एक अक्षर बतानेवाला भी गुरु हो जाता है जो उस को गुरु की दृष्टि से नहीं देखता है वह साठ हजार वर्ष कीट योनि में गिरता रहता है।

शिष्य—वर्तमान दृष्टि से हम को कौन कौन से नियम पालने चाहिएँ ?

गुरु—प्रत्येक मनुष्य तथा छात्र को नियमबद्धता, सत्यप्रियता तथा परिश्रमशीलता तीनों बातें पालनी चाहिएँ। इस का स्पष्ट अर्थ यह है कि नियम से पढ़ना चाहिए, सत्य बोलना चाहिए और पढ़ने में परिश्रम करना चाहिए। बालकों के लिए श्री शंकराचार्यजी कहते हैं कि—हितोपदेष्टा गुरु हैं और गुरु की आज्ञापालन करनेवाला शिष्य है। इसी से तो 'गुरुशुश्रूषया विद्या' का उपदेश मुख्य है। नीति कहती है कि—

**सुखार्थी चेत्त्यजेद्विद्यां विद्यार्थी चेत्त्यजेत्सुखम्।**

विद्यार्थी को चाहिए कि आलस्य, मद, मोह, चपलता, व्यर्थ बात करना, अभिमान करना, स्वार्थी होना, ये अपनी सात विशेषताएँ छोड़ दें।

शिष्य—कुछ शिक्षा की बातें सुनाकर कृतकृत्य करिए गुरुदेव।

गुरु—(१) ईश्वर हमारे अच्छे कर्मों का साथी है, पर बुरे का साथी नहीं है।

(२) ईश्वर सब का आधार है, पालन पोषणकर्ता है उसे कभी मत भूलो, भूलनेवाला कृतघ्न है। क्या कोई कभी माता पिता को भूलता है ? नहीं, तो फिर ईश्वर भी पिता है। (३) जिस के हृदय में अच्छे विचार हैं वह कभी दुखी नहीं होता। (४) मनुष्य उन्नत विचारों से ही अपने को उन्नत बनाता है। (५) धन और स्वास्थ्य से भी बढ़कर सदाचार का अधिक मूल्य है। (६) मानसिक वृत्तियों को निष्कलंक बनाने के लिए सतत चेष्टा करनी चाहिए। (७) गुण ही पूजा का स्थान है। (८) चरित्रगठन के लिए आदर्श पुरुषों का अनुकरण करना चाहिए। (९) धर्म और ईश्वर से डरना चाहिए। (१०) पापी मनुष्यों से कभी नहीं डरना चाहिए। (११) समय एक क्षण भी व्यर्थ नहीं खोना चाहिए। (१२) सदाचारी विद्यार्थी का शारीरिक और मानसिक वेग बढ़ जाता है। (१३) न्याय, स्नेह, उत्साह, बुद्धि, विद्या, प्रेम जिस पुरुष में हैं वह देवतुल्य है। (१४) उत्साही पुरुष कभी दरिद्री नहीं हो सकता। (१५) शत्रु से भी गुण ले लेना बुद्धिमानी की बात है। भगवान् राम ने भी लक्ष्मण को रावण से राजनीति सीखने को भेजा था।

शिष्य—विद्यार्थी के प्रति गुरु का क्या कर्तव्य है ?

गुरु—(१) 'कुशिष्यमध्यापयतः कुतो यशः।' गुरु को चाहिए कि कुशिष्य को नहीं पढ़ावे। (२) सब छात्रों पर समान दृष्टि से व्यवहार करे। (३) चित्त की अशान्ति के समय कभी शिक्षा न दे। (४) शिष्यों के भाषण एवं कार्य से योग्यता की जाँच करता रहे। (५) गुरु को क्रोधी, लोभी, असत्यभाषी, परनिन्दक, असहिष्णु, द्वेषी नहीं होना चाहिए, क्योंकि छात्रों पर इस का नाशकारी दुष्प्रभाव पड़ सकता है। (६) प्रभाव और स्नेह के बिना शिष्यों को योग्य विद्वान् नहीं बनाया जा सकता। उपरोक्त गुरु एवं शिष्यों के कर्तव्यपालन से दोनों का ही जीवन सुखी बन जाता है।

# राखी !

( ले०—श्री लक्ष्मीप्रसादजी त्रिपाठी अकिंचन )

किसे बाँधने को आई है, पुण्य दिवस बनकर यह राखी।
आज उड रही है दुनियाँ के, अब उजड़े जीवन की राखी॥

शक्ति सा आज धर्मबन्धन को, कौन मनस्वी महिमा देगा।
कौन आज बँध करके इस में, मानवेन्द्र की गरिमा लेगा॥

शासन का गौरव दर्शाती, रक्ततृषाकुल ले खर असिधारा।
न्याय दण्ड धारण हित उत्सुक, कौन आज है विश्वदुलारा॥

अपनी अपनी धान कमाए, सब अपने मुँह बहक रहे हैं।
अपने स्वार्थसिद्धि साधन का, गौरव देते चहक रहे हैं॥

पथ में कण्टक जाल बिछाकर, इस कुल कह हर्ष मनाते।
समरभूमि में दीख रहे हैं, निज उमंग रस के रणमाते॥

हा हा खाते दुखित जनों की, दुनिया का रक्षण अभिलाषी।
कौन! अरे किस के कर बाँधे, जनता मानवता की राखी॥

कौन भला पशुता की दाढ़ों से, इस की रक्षा कर लेगा।
कौन आज युग की करुणामय, राखी की लज्जा रख लेगा॥

# शङ्का

( प्रे०—एक संदिहान श्रद्धालु )

तत्रापश्यत् स्थितान् पार्थः०
पुत्रान पौत्रान सखींस्तथा।
श्वशुरान् सुहृदश्चैव०
सर्वान् बन्धूनवस्थितान् ॥
१-२६, २७

कुलक्षयकृतं दोषं मित्रद्रोहे च पातकम् ॥
१-३८

'वहाँ अर्जुन ने अपने पुत्र, पौत्र, सखा, श्वसुर, सुहृद् और सब बन्धुओं को स्थित देखा।' 'कुलक्षय करने के दोष तथा मित्रों के साथ द्रोह करने के पाप को कौरव नहीं समझते।'

इन श्लोकों में अर्जुन कौरवों का उल्लेख करते हुए चार शब्दों का प्रयोग करते हैं, यथा—सखा, सुहृद, बन्धु और मित्र। गीता के ऊपर आक्षेप है कि उस में अनावश्यक पुनरुक्ति बहुत है। जिन की गीता के भगवद्वाक्य होने में कम श्रद्धा है और उस की व्यासकृत रचना में भी संदेह है ऐसे ही पुरुष इन शङ्काओं को करते हैं। तथापि उन्हें निरुत्तर करने के लिए इतना ही कहना पर्याप्त नहीं कि उन की श्रद्धा में कमी है, क्योंकि आजकल का समय बुद्धिप्रामाण्य को मानता है। अतः मैं जानना चाहता हूँ कि व्यास-जी उपरोक्त श्लोकों में सखा आदि शब्दों का प्रयोग पर्यायवाचकरूप से करते हैं अथवा उन के अर्थ में कोई सूक्ष्म भेद है।

—o—

# समाधान

( ले०—ज्ञानतपस्वी श्री गीतानन्दजी )

गीताकार के ऊपर जो आक्षेप किया जाता है वह सर्वथा अनभिज्ञतामूलक है, गीता में कहीं भी वृथा शब्दों का प्रयोग नहीं। सच तो यह है कि गीता की यथार्थ व्याख्या अभी तक किसी ने की है या नहीं इस में संदेह है। उस में उपनिषद्, ब्रह्म-विद्या व योगशास्त्र इन तीनों प्रस्थानों का गूहन है, इस बात का परिचय किसी टीका में शायद ही मिलता हो। अधिक से अधिक टीकाकारों ने अब तक "श्री कृष्णार्जुनसंवाद" की ही व्याख्या की है तथा वह भी सदोष है यह हम ऊपर कह चुके हैं, अस्तु। प्रकृत बात यह है कि इन चारों शब्दों में सूक्ष्मभाव से ही क्यों न हो, अर्थभेद अवश्य है। तथा हि—

अवियोगसहो बन्धुः सर्वदानुगतः सुहृद्।
एककार्यं भवेन्मित्रं समप्राणः सखा मतः॥

जो साथी बेचैनी के साथ वियुक्त हो जाय उस को बन्धु कहते हैं, जो कभी साथ न छोड़े वह सुहृद् है, जो हर एक कार्य को साथ में करता हो उस को मित्र कहते हैं तथा जो अनुराग की अधिकता से प्राणों की तरह कदापि पृथक् न हो उस का नाम सखा है। इस प्रकार इन शब्दों में तारतम्य स्पष्ट प्रतीत होता है।

સંસ્થાપક—શ્રીમત્પરમહંસ, પરિવ્રાજકાચાર્ય, બ્રહ્મનિષ્ઠ, લોકસંગ્રહી, ગીતાવ્યાસ,
શ્રી ૧૦૮ જગદ્ગુરુ, મહામંડલેશ્વર, સ્વામી શ્રી વિદ્યાનન્દજી, મહારાજ




સર્વધર્માન્ પરિત્યજ્ય મામેકં શરણં વ્રજ, અહં ત્વા સર્વપાપેભ્યો મોક્ષયિષ્યામિ મા શુચ.

વર્ષ ૭ મું } કાશી સપ્ટેમ્બર ૧૯૪૨ { અંક ૯ મો

# ચરણસરોજ

બન્દૌં ચરણ સરોજ તુમ્હારે ;
સુન્દર શ્યામ કમલદલ લોચન લલિત ત્રિભંગ પ્રાણપતિ પ્યારે ;
જે પદપદ્મ સદાશિવ કે ધન સિન્ધુ સુતા ઉરતે નહિં ટારે.
જે પદપદ્મ પરસિ જગપાવન સુરસરિ દરસ કટત અઘ ભારે ;
જે પદપદ્મ પરસિ ઋષિ પત્ની બલિ નૃગ વ્યાધ પતિત બહુ તારે.
જે પદપદ્મ રમત વૃન્દાવન અહિ શિર ધરિ અગણિત રિપુ મારે,
જે પદપદ્મ પરસિ વ્રજભામિનિ સર્વસ દૈ સુત સદન વિસારે.
જે પદપદ્મ રમત પાણ્ડવદલ દૂત ભયે સબ કાજ સઁવારે,
સૂરદાસ તેઈ પદ પંકજ ત્રિવિધ તાપ દુખ હરન હમારે.

—સૂરદાસજી

# સચ્ચિદાનંદ રૂપ

( લેખકઃ—રમણલાલ લલ્લુભાઈ )

પરમાત્માની પ્રાપ્તિ થવા માટે મનોનિગ્રહની જરૂર છે. મનોનિગ્રહ કરવા સારૂ સંસાર વાસનાથી ચિત્તને અલગ રાખવું, ચિત્ત વાસનાઓથી અલગ થયું એટલે ચિત્ત વૃત્તિની સ્થિરતા થઈ એટલે અંતઃકરણની શુદ્ધિ થાય છે અને અહંતા મમતા જતી રહે છે. સર્વ કામનઓનો નાશ થાય છે અને જેમ પ્રકાશ થવાથી આપોઆપ અંધકારનો નાશ થાય છે તેમ મનુષ્યના હૃદયમાં પ્રકાશ થાય એટલે સર્વ વાસનાઓનો આપોઆપ નાશ થાય છે.

મનોનિગ્રહ થયો એટલે નિદિધ્યાસન કરવાં જોઈએ અને ત્યાર પછીની અવસ્થા અંતરાય રહીત છે. એકાગ્રતા આવતી જાય છે અને વૃત્તિઓનું વિસ્મરણ થતા બ્રહ્મદર્શન આત્મદર્શન થાય છે.

અંતઃકરણની શુદ્ધિ કરી જીવની ભેદ બુદ્ધિ શાંત પાડે છે. અને પછી સર્વત્ર અદ્વૈત ભાસ થાય છે અને આત્માભ્યાસનો અનુભવ કરી એક બ્રહ્મ, સર્વેશ્વર અચ્યુત પ્રભુ, તેજોમય દિવ્ય જ્યોતિરૂપ પરબ્રહ્મનો અદ્દભુત પરમાત્માનો સાક્ષાત્કાર અનુભવે છે. આ પરમ પુરૂષ ભેદ રહીત પરબ્રહ્મ એવા સચ્ચિદાનંદ રૂપને પ્રાપ્ત થાય છે, બ્રહ્મ તથા આત્માની એકતામાં આનંદ મગ્ન કરી બ્રહ્માકાર વૃત્તિને સ્થિર કરી સચ્ચિદાનંદ સ્વસ્વરૂપના અખંડીત આનંદમાં મસ્ત રહે છે. અને પોતે બ્રહ્મ વિચારમાં પરમાનંદ અનુભવતો પરમાત્મ સ્વરૂપના દર્શનના વિચારમાં એકાગ્ર ચિત્ત જોડી સાન ભાન વગરનો થઈ જાય છે અને સચ્ચિદાનંદ અનુભવતો શુદ્ધ અદ્વિતીય મંગળરૂપ ઓમકારરૂપ, શાન્તસ્વરૂપ, ચૈતન્ય વિવર્તમાં તલ્લીન જ્યોતિમા પરમાનંદની પ્રાપ્તિ મેળવી અચ્યુત સ્વરૂપનો સાક્ષાત્કાર અનુભવે છે. ઓમ અસ્તુ.

# ગીતાનો ઉપસંહાર

( લે૦—શ્રીમત્ પરમહંસ, પરિવ્રાજકાચાર્ય બ્રહ્મનિષ્ઠ લોકસંગ્રહી ગીતાવ્યાસ જગદ્ગુરુ
મહામંડલેશ્વર શ્રી ૧૦૮ સ્વામી શ્રી વિદ્યાનંદજી મહારાજ. )

ગીતાશાસ્ત્રનો ઉપદેશ ભગવાને અર્જુનને આપ્યો. અને તેનો ઉપસંહાર—

इति ते ज्ञानमाख्यातं गुह्याद्गुह्यतरं मया।
विमृश्यैतदशेषेण यथेच्छसि तथा कुरु॥

—ગી૦ ૧૮।૬૩

'હે અર્જુન, આ પ્રકારે મેં ગુહ્યમાં ગુહ્ય જ્ઞાન તને સંભળાવી દીધું છે તેને સારી પેઠે સમજી વિચારીને પછી તારી ઇચ્છામાં આવે તેમ કર' આ શ્લોકથી કર્યો

અહિં સ્પષ્ટ શબ્દોમાં કહેવામાં આવ્યું છે કે ગીતાનો પ્રતિપાદ્ય વિષય જ્ઞાન છે

આ શાસ્ત્રને સંજયે પણ ધૃતરાષ્ટ્રને સંભળાવ્યું અને છેવટમાં તેનો ઉપસંહાર કરતા સંજયે કહ્યું—

इत्यहं वासुदेवस्य पार्थस्य च महात्मनः।
संवादमिममश्रौषमद्भुतं रोमहर्षणम्॥

—ગી૦ ૧૮।૭૪

यत्र योगेश्वरः कृष्णो यत्र पार्थो धनुर्धरः।
तत्र श्रीर्विजयो भूतिर्ध्रुवा नीतिर्मतिर्मम॥

—ગી૦ ૧૮।૭૮

'આ પ્રકારનો મહાત્મા વાસુદેવ અને મહાત્મા અર્જુનનો આશ્ચર્યકારક અને રોમાંચકારી સંવાદ મેં સાંભળ્યો અને તે તમને હમણાં સંભળાવ્યો, એના કહેનારા યોગેશ્વર સાક્ષાત્ ભગવાન શ્રી કૃષ્ણ છે અને એનો વિષય પરમ રહસ્યમય યોગ છે. એ તો હું જે એને સાંભળવા પામ્યો તે માત્ર ભગવાન વ્યાસદેવજીનો મારા ઉપર અનુગ્રહ છે કેમકે તેમણે મને દિવ્ય દૃષ્ટિ આપી હતી હે રાજા ધૃતરાષ્ટ્ર, એનું હું વાર વાર સ્મરણ કરું છું અર્થાત્ મનન કરું છું અને તે અદ્ભુત અને પુણ્યપ્રદ હોવાથી મને વળી વળીને હર્ષજ થઈ રહ્યો છે અને સાથે સાથે જ ભગવાનના તે અદ્ભુત વિશ્વરૂપનું પણ મને સ્મરણ થયા કરે છે અને વાર વાર હર્ષનો અનુભવ કરું છું એ તો બધું જે છે તે છેજ, પણ તમારે જાણવા જેવી ખાસ મહત્વની વાત તો એજ છે કે જે પક્ષમાં યોગેશ્વર શ્રી કૃષ્ણ છે અને ધનુર્ધારી અર્જુન છે, તેજ પક્ષમાં એકાન્ત અને અત્યંત ભાવપૂર્વક ધર્મ અર્થ કામ અને મોક્ષ એ ચારેય પુરૂષાર્થ જરૂર હાજર રહે છે એવુંજ હું સમજું છું'

કહેવાની જરૂર નથી કે ઉપરના બન્ને શ્લોકોમાં "योग" અને "ज्ञान" પર્યાયવાચક છે. આ જ્ઞાનનું સ્વરૂપ શું છે? ગીતાની પુષ્પિકા જોવાથી માલુમ પડે છે કે એમાં ઉપનિષદ, વિદ્યા અને શાસ્ત્ર અર્થાત્ જેને વિદ્વાનો પ્રસ્થાનત્રયી કહે છે તેની ચર્ચા છે તેને શ્રી કૃષ્ણ અને અર્જુન એ બન્ને વચ્ચે થયેલા સંવાદનું રૂપ આપવામાં આવેલું છે, એટલા માટે પ્રથમ જોરપૂર્વક સંજય એટલુંજ કહે છે કે મેં શ્રી કૃષ્ણ અને અર્જુનનો સંવાદ સાંભળ્યો.

"अध्यात्मविद्या विद्यानाम्" तथा "वादः प्रवदतामहम्"

—ગી૦ ૧૦।૩૨

એનોજ ધ્વનિ પુષ્પિકામાં આવેલા—

"ब्रह्मविद्यायां" અને "श्री कृष्णार्जुनसंवादे" એ

શબ્દોમાં સાંભળવામાં આવે છે. અર્થાત બ્રહ્મ અને અધ્યાત્મ એકાર્થવાચી છે. અર્જુનના પ્રશ્નનો ઉત્તર આપતાં, અધ્યાત્મ શબ્દનો અર્થ શ્રી ભગવાન આ પ્રમાણેનો આપે છે—

स्वभावोऽध्यात्ममुच्यते ।

—गी० ८।३

વાંચકોને જરૂર શંકા થશે કે "गुरुमस्तीति वक्तव्यं, लेखनी पत्रादि अस्तीति लेखितव्यम्" માત્ર એજ ન્યાયે હું કંઈક લખી રહ્યો છું, બધી વાતો ધડ માથા વગરના જેવીજ છે. છતાં પણ હું તેમને વિશ્વાસ આપું છું કે મારૂં લક્ષ્ય સ્થિરજ છે. કહેવાની મતલબ એ છે કે પુષ્પિકામાં જે "ब्रह्मविद्यायां" શબ્દનો પ્રયોગ થયો છે તેમાં બ્રહ્મ શબ્દનો અર્થ સ્વભાવ છે, અર્થાત્—

स्वभावस्तु प्रवर्तते । —गी० ५।१४

એમાં જે સ્વભાવનો અર્થ છે—સગુણ બ્રહ્મ, પ્રકૃતિમાં પ્રતિબિમ્બિત પુરૂષ, પ્રકૃતિસ્થ પુરૂષ—તેજ અહિં સમજવાનો છે. મારો ઉદ્દેશ્ય એજ બતાવવાનો છે કે સંજયનો ઉપસંહાર અને વ્યાસ દેવજીનો ( અથવા ગીતાકારનો ) ઉપસંહાર એ બન્નેમાં પુરી એકતા છે.

મહાભારતના જેટલા હસ્તલિખિત ગ્રંથો મળ્યા છે તે સર્વમાં ગીતાની પુષ્પિકા મળી આવતી નથી. તેથી કેટલાએક વિદ્વાનો શંકા ઉઠાવે છે કે એ કોઇ નકલી લેખકની પોતાની કપોલકલ્પિત રચના હશે, વ્યાસજીની નહીં હોય, એટલુંજ નહીં પણ સ્વયં ગીતાજ વ્યાસ રચિત છે કે નહીં એમાં પણ ઘણાઓની શંકા છે. એટલા માટે હું એજ સિદ્ધ કરવા માગું છું કે શરૂથી અંત પર્યંત ગીતાના નિર્માતા એકજ વ્યક્તિ છે. અસ્તુ

પુષ્પિકામાં સ્પષ્ટપણે ચાર ભાગ જોવામાં આવે છે. જેવા કે—

१ श्रीमद् भगवद्गीतासु उपनिषत्सु,

२ ब्रह्मविद्यायां,

३ योगशास्त्रे,

४ श्री कृष्णार्जुनसंवादे ।

અને સંજય કૃત ઉપસંહારના પણ ચાર અંશ છે. જેવા કે—

१ यत्र योगेश्वरः कृष्णः इत्यादि ।

—१८।७८

२ तच्च संस्मृत्य" इत्यादि ।

—१८।७७

२ राजन् संस्मृत्य" इत्यादि ।

—१८।७६

३ व्यासप्रसादाच्छ्रुतवान्"' इत्यादि ।

—१८।७५

४ इत्यहं वासुदेवस्य"' इत्यादि ।

—१८।७४

ઉપસંહારના શ્લોક ઉલટા ક્રમથી શા માટે લેવામાં આવ્યા અને ૭૬, ૭૭ ને એકઠા કેમ કરવામાં આવ્યા એનું કારણ આગળ જણાઈ જશે. હવે એ બન્નેનું સારૂપ્ય બતાવવામાં આવશે.

સૌ કોઈ જાણે છે કે પ્રાણિમાત્રમાં દુઃખજીહાસા સ્વભાવ સિદ્ધ હોય છે, પુરૂષાર્થ એજ છે. જેમ કે સાંખ્યકાર કહે છે—

त्रिविधदुःखात्यन्तनिवृत्तिरत्यन्तपुरुषार्थः ।

—सांख्यदर्शन १।१

સંસારી પ્રાણીને ત્રણ પ્રકારનાં જે દુઃખ અપરિહાર્ય ભાવથી ભોગવવાં પડે છે તેનો નાશ થવો એજ સૌની એક અભિલાષા રહે છે. જ્ઞાનથી

કે અજ્ઞાનથી સર્વ હોઈ એજ ચાહે છે શાસ્ત્રકાર દુઃખના ત્રણ પ્રકારના ભાગ પાડે છે. જેવા કે—

આધિભૌતિક—

कथं भीष्ममहं सङ्ख्ये द्रोणं च मधुसूदन ।
इषुभिः प्रतियोत्स्यामि पूजार्हावरिसूदन ॥

—ગી૦ ૨।૪

'હે મધુસૂદન, પ્રત્યક્ષ પૂજા કરવાને યોગ્ય ભીષ્મ અને દ્રોણની સાથે હું બાણો વડે સામું યુદ્ધ કેવી રીતે કરીશ બાણોના મારથી તેમના શરીરને પીડા થશે આ શારીરિક દુઃખ છે '

આધિદૈવિક—

'गुरूनहत्वा हि महानुभावान्
श्रेयो भोक्तुं भैक्ष्यमपीह लोके ।
हत्वार्थकामांस्तु गुरूनिहैव
भुञ्जीय भोगान् रुधिरप्रदिग्धान् ॥

—ગી૦ ૨।૫

'મહા મહિમાવાન ગુરૂજનોને ન મારીને આ સંસારમાં ભિક્ષા દ્વારા પ્રાપ્ત થયેલું અન્ન ખાઈને ગુજરાન કરવું એ વધારે સારૂ છે આ અર્થ લાલુ ગુરુઓની હત્યા કરવાથી તો આ લોકમાંજ લોહીથી ખરડાયલા ભોગ ભોગવવા પડશે ' આ ક્ષુધા આદિ જન્ય પ્રાણોનું દુઃખ છે

આધ્યાત્મિક—

'न चैतद्विद्मः कतरन्नो गरीयो
यद्वा जयेम यदि वा नो जयेयुः ।
यानेव हत्वा न जिजीविषाम-
स्तेऽवस्थिताः प्रमुखे धार्तराष्ट्राः ॥'

—ગી૦ ૨।૬

'આ યુદ્ધમાં જો કે અમારી જીત થશે કે એ લોકોની જીત થશે અને એ બેમા કોની ઉત્તમ ગણાય તે પણ જાણવામાં આવતું નથી.'

'જેમને મારીને અમે લોકો જીવવા ચાહતા નથી તેજ ધાર્તરાષ્ટ્રના પુત્રો લડવા માટે સામે આવી ઉભેલા છે ' આ માનસ દુઃખ છે'

એ સર્વનું મુળ શરીરાદિ જન્ય કર્મ છે એટલા માટે એનું મુળ જે કર્મ છે તેનોજ નાશ કરવો જોઈએ. કર્મનું મુળ અજ્ઞાન છે. અને—"अहं कर्ता, मम कर्माणि कर्मफल संयोगश्च" ૫।૧૪ આ એ અજ્ઞાનનું સ્વરૂપ છે અને 'આત્મા અકર્તા અભોક્તા છે' એ ઉપનિષદુક્ત જ્ઞાનથી એની નિવૃત્ત થાય છે 'અમે માત્ર યંત્રારૂઢ છીએ, યોગેશ્વર અમારા હૃદયમાં સ્થિત રહીને અમને કર્મમાં પ્રવૃત્ત કરે છે, અમે તો એમા નિમિત્ત માત્ર છીએ.' આ એ જ્ઞાનનો આકાર છે. એટલા માટે કહ્યું છે કે—

यत्र योगेश्वरः कृष्णो यत्र पार्थो धनुर्धरः । ૨, ૪, ૫, ૬ મા અર્જુન પોતાને નિમિત્ત માત્ર સમજે છે કર્તા નહી, એ ઉપનિષદ જ્ઞાનનો ભગવાને અર્જુનને ગીતામાં ઉપદેશ કરેલો છે એમા કર્મ અકર્મ બની જાય છે કેમકે તે ભગવદર્પણ, બ્રહ્માર્પણ થઈ જાય છે, અને આધિભૌતિકાદિ ( વિજયાદિના લાભથી ) ત્રિવિધ દુઃખનો અત્યંત ( ધ્રુવ ) નાશ થઈ જાય છે.

આ પ્રકારે પુષ્પિકાના "श्रीमद्भगवद्गीतासु उपनिषत्सु" આ અંશની ૧૮।૭૮ ની સાથે ઐક્યતા બતાવવામા આવી.

હવે 'ब्रह्मविद्यायां' એ અંશનો વિચાર કરવામા આવશે તેના પહેલા સાંખ્ય વિષયક એક શંકાનું

સમાધાન કરી લેવું જોઇએ. કોઈ કોઈ કહે છે કે સાંખ્ય દર્શન નિરીશ્વર છે. તેના પ્રમાણમાં—

'ईश्वरासिद्धेः'।

આ સૂત્રનો આધાર આપવામાં આવે છે. એ વિષયમાં તર્ક વિતર્ક કરીને શાખા પ્રશાખા વધારવાની બીલકુલ ઇચ્છા નથી. વસ્તુતઃ તો આ સૂત્ર એટલુંજ બતાવે છે કે ઈશ્વર પ્રત્યક્ષ પ્રમાણુથી સિદ્ધ થઈ શકતો નથી. એટલુંજ નહી પણ, સાંખ્ય દર્શનમાં પરાપર બ્રહ્મ પ્રતિપાદક એક સ્વતંત્ર સૂત્ર પણ છે.

सिद्धानां कपिलो मुनिः।

—गी० १०।२६

एषा तेऽभिहिता साङ्ख्ये बुद्धिः।

—गी० २।३९

एकं साङ्ख्यं च योगं च।

—गी० ५।५

આ ગીતા વચનોથી ભગવાનની અસત્તા કેવી રીતે સિદ્ધ થશે? છતાં પણ સૃષ્ટિ નિર્માણમાં પ્રકૃતિ ઈશ્વર નિરપેક્ષ છે, એટલોજ સાંખ્ય શાસ્ત્રનો કટાક્ષ હોય તો તે જુદી વાત છે. એટલા માટે ગીતામાં સેશ્વર સાંખ્ય અને નિરીશ્વર સાંખ્ય એ બન્ને મતોનો પુરસ્કાર કરીને તેમનો સમન્વય કરવાને માટે ૧૮।૭૬ અને ૧૮।૭૫ એવા બે શ્લોક કહ્યા છે. નિરીશ્વરના અભ્યહિતત્વને કારણે તેનો સેશ્વરના પહેલાં ઉલ્લેખ કરેલો છે. કેમકે સાંખ્ય દર્શનનો મુખ્ય પ્રતિપાદ્ય વિષય સૃષ્ટિ છે.

પુષ્પિકાના 'योगशास्त्रे' એ અંશનો ગીતાના ૧૮।૭૫ સાથે આનુરૂપ્ય સુસ્પષ્ટ છે.

તેવીજ રીતે 'श्री कृष्णार्जुनसंवादे' એની સમાનતા ૧૮।૭૪ સાથે કંઠતઃ પ્રોક્તવત્ છે.

આ સાદૃશ્ય ગ્રંથકારે જાણી જોઇને બતાવ્યું નથી, કોઈ લિપિકારનું છે, એમ કહેવું તો કેવળ દુઃસાહસ માત્ર છે.

અહિ એક પ્રસંગોપાત વાત એ છે કે ગીતાના પુષ્પિકામાં ત્રણેય સ્થાનોનો ઉલ્લેખ હોવાથી જાણવું જોઇએ કે ત્રણેય શાસ્ત્રોનો સિદ્ધાંત અહિ તહીં અનુસંધેય છે અને તેથીજ ગીતોક્તિમાં વૈચિત્ર્ય આવી ગયું છે, એટલે સુધી કે કહીં કહીં તો પરસ્પર વિરોધ પણ પ્રતિત થાય છે.

અસાવધાન વાંચકોને માટે એ સૂચના આપવાની જરૂર છે. ઠીકજ કહ્યું છે—

गीता "सु" गीता कर्तव्या।



यथा दीपो निवातस्थो नेङ्गते सोपमा स्मृता।
योगिनो यतचित्तस्य युञ्जतो योगमात्मनः॥
—गी० ६।१९

निर्वात स्थान में जैसे दीप की ज्योति स्थिर रहती है, वही उपमा संयत चित्तवाले आत्मयोगी को दी गई है।

यत्रोपरमते चित्तं निरुद्धं योगसेवया।
यत्र चैवात्मनात्मानं पश्यन्नात्मनि तुष्यति॥
सुखमात्यन्तिकं यत्तद् बुद्धिग्राह्यमतीन्द्रियम्।
वेत्ति यत्र न चैवायं स्थितश्चलति तत्त्वतः॥
यं लब्ध्वा चापरं लाभं मन्यते नाधिकं ततः।
यस्मिन्स्थितो न दुःखेन गुरुणापि विचाल्यते॥
तं विद्याद् दुःखसंयोगवियोगं योगसंज्ञितम्।
स निश्चयेन योक्तव्यो योगोऽनिर्विण्णचेतसा॥
—गी० ६।२०, २१

'इस अवस्था में योगाभ्यास से निरुद्ध किया हुआ चित्त उपराम पाता है, आत्मा से ही आत्मा का दर्शन कर के योगी आत्मा में ही सन्तुष्ट रहता है। बुद्धि से ग्राह्य और इन्द्रियों से अगोचर, ऐसे अत्यन्त सुख का अनुभव होता है। इस स्थिति में पुरुष स्वरूपच्युत नहीं होता और इस से बढ़कर कोई लाभ नहीं समझता एवं भारी दुःख में भी इस स्थिति से भ्रष्ट नहीं होता। दुःख के साथ एक ही समय में संयोग और वियोग होना यही योग कहलाता है, खेदरहित तथा दृढ़ मन से ऐसा योगाभ्यास बढ़ाना चाहिए।' यहाँ पर जो परमसुख है वह योग के साथ मिश्रित ही कहा गया है। इस का स्वरूप यह है कि अपने वश में की हुई राग द्वेषशून्य इन्द्रियों से विषयोपभोग करने पर चित्त में जो प्रसन्नता होती है उस से सब दुःखों का अन्त हो जाता है। और इस प्रसन्नता से ही बुद्धि की स्थिरता या चित्तवृत्तिनिरोधरूप योग सिद्धि का लाभ समझना चाहिए।

अब देखना चाहिए कि जिस सुख के लिए चतुर्दिक् से लोग अनुधावन कर रहे हैं वह उन्हें यह मिल रहा है या नहीं और मिलता भी है तो किस कोटि का? जिस के पीछे सब लोग व्यापृत हैं उस संसार में तो सुख का लेश भी नहीं, क्योंकि उस के लिए भगवान् का कहना है—

मामुपेत्य पुनर्जन्म दुःखालयमशाश्वतम्।
नाप्नुवन्ति महात्मानः संसिद्धिं परमां गताः॥
—गी० ८।१५

मुझे प्राप्त करके परम सिद्धि को पाये हुए महात्मा लोग अनित्य और दुःखों से पूर्ण इस संसार में पुनर्जन्म को नहीं प्राप्त होते। अतएव—

अनित्यमसुखं लोकमिमं प्राप्य भजस्व माम्।

अनित्य और सुखविहीन मर्त्यलोक में आकर भगवान् का भजन करने में ही सार है। इस सब की विवेचना करने से मालूम होता है कि यहाँ कुछ भी सुख नहीं। सुख की यही तो परिभाषा है कि 'अनुकूलवेदनीयं सुखम्' मन में जिस को पाने की बराबर इच्छा रहे वह सुख है। पर इन सांसारिक वस्तुओं में—

परिणामतापसंस्कारदुःखैर्गुणवृत्ति-
विरोधाच्च दुःखमेव सर्वं विवेकिनः।
—यो० द० २।१५

विचारशील को सर्वत्र परिणाम ताप, संस्कार-दुःख और गुणों के वृत्तिविरोध से दुःख ही दुःख नजर आता है। इस का प्रतियोगी सुख यहाँ हो नहीं सकता, 'नाल्पे सुखमस्ति' अपूर्ण में सुख कहाँ?

फिर भी जो इस असुख में सुखबुद्धि रखते हैं उन के मननार्थ योगवासिष्ठ का कुछ अंश यहाँ उद्धृत किया जाता है—

यह संसार का प्रवाह क्या सुखदायक है ? यहाँ तो प्राणी मरने के लिए उत्पन्न होते और उत्पन्न होने के लिए ही मरते हैं। संसार की सभी चेष्टाएँ चञ्चल हैं और विभवकाल में प्राप्त जितने विषयभोग हैं वे आपत्ति के मूल और पापजनक हैं। यहाँ की सब संपत्तियाँ आपत्तिरूप हैं, सुख केवल दुःख के लिए है और जीवन मरण के लिए है। कोई भी भोग तब तक सुखदायी, रमणीय मालूम पड़ते हैं जब तक उन पर विचार दृष्टि नहीं पड़ती। सभी भोग भयंकर परिणामवाले, शीघ्र ही विकारयुक्त, क्षणभङ्गुर, संसार में फँसानेवाले और सिर्फ शुरू में ही रमणीय मालूम पड़नेवाले हैं। जैसे दिनमाला का अन्त कालिमा में होता है वैसे ही सुखाशाओं का अन्त दुःखमय है। जितने वर्तमान पदार्थ हैं उन सब के सिर पर नाश अवश्य स्थित है, सब रमणीयों के सिर पर अरम्यता और सुखों के ऊपर दुःख स्थित है। भोग के विषय विष के समान दुःखदायक और सभी रस सरस पुरुषों में भी विरसता उत्पन्न करनेवाले हैं, फिर इन में रमण करता हुआ कौन नष्ट नहीं होगा ? विषयभोग जहरीले साँप के फणों जैसे हैं, स्पर्शमात्र से ही काटकर देखते देखते अदृश्य हो जाते हैं। यह संसार संपूर्ण दुःखों का उद्भव स्थान है इस में रहते हुए सुख कैसे प्राप्त हो सकता है ?

अत्यन्त खेद की बात है कि मूढ बुद्धिवाले लोग झूठे सुख से इस प्रकार खिंचे जा रहे हैं जैसे कि मृगतृष्णा के जल से मूढ मृग वन में दूर खिंचे चले जाते हैं। यद्यपि इन को किसी ने बेचा नहीं तथापि इस प्रकार स्थित हैं जैसे क्रीत दास हों। बड़े अफसोस की बात है कि सब को मायामय जानकर भी लोग सुखाभास के पीछे विमूढ हो रहे हैं।

ॐ तत्सत्

# माया

( २०—कुमारी श्री सरस्वती देवी श्रीवास्तव्य )

सारी दुनियाँ में उलझन ;
उलझाती दिव्य कला से !
है मुक्ति भुक्ति की आशा ;
सौरभ की भरी घटा से ॥ १ ॥
नश्वर के शुचि प्राङ्गण में ;
क्रीड़ा लौकिक दर्शाती !
मानस की मञ्जु कली से ;
माया मुसकाती भाती ॥ २ ॥
तुम तो मनोज्ञ मृगशावक ;
छिप गई सुधाकर में हो !
अविरल अमन्द लहरी में ;
बन कर प्रसून खिलती हो ॥ ३ ॥

सपनों की सारी दुनियाँ ;
तुम उथल पुथल फैलाती !
नामद कानन के सर में ;
तुम नील कमलिनी गाती ॥ ४ ॥
ममता माया फैलाकर ;
सुषमा सौन्दर्य दिखाती !
तुम राग रागिनी काया ;
अम्बर तल में दिखलाती ॥ ५ ॥
माया मरीचिका रानी ;
कर दो मणि की उजियाली !
जीवन की काली रातें ;
बीतें, हो स्वर्णिम लाली ॥ ६ ॥

# पण्डित और मूर्ख

( ले०—स्वामी श्री रामानन्दजी सन्यासी, दर्शनशास्त्री, व्याकरणाचार्य )

बहुत से लोगों की आदत दूसरों की अनावश्यक समालोचना करने की हो जाती है। वे आप कुछ नहीं करते, पर करनेवालों के काम में पख लगाया करते हैं। उन की कैंची जैसी जबान दूसरों के कीर्तिपट को कतरने से नहीं चूकती, वे खुद तो आलस्य का निकम्मा जीवन व्यतीत करते ही हैं, किंतु दूसरों को भी हतोत्साह करना उन का धर्म सा हो जाता है। वे यह खयाल करना भूल जाते हैं कि वाद विवाद से उतना काम नहीं बनता जितना उसे क्रियात्मक रूप देने से होता है। 'वादे वादे जायते तत्त्वबोध:' यह बात ठीक है, किंतु इस से यह 'वादे वादे जायते कार्यसिद्धि:' ऐसा कदापि नहीं हो सकता।

सारा ससार पण्डित और मूर्ख इन दो श्रेणियों में विभक्त है। कौन पण्डित है तथा कौन मूर्ख है? इसका निर्वचन करना बहुत कठिन है पर पता लगाने पर यह बात असंभव नहीं है। जो लोग अपने आप को पण्डित मानते हैं या जिन्हें दुनियादारों ने पण्डित करार दे रखा है, उन की जिम्मेदारी समाज के प्रति तथा उनके प्रति जो अनभिज्ञ हैं, मूर्ख हैं बहुत अधिक हो जाती है। पण्डितों को उचित है कि वे अनभिज्ञों को, अनजानों को, मूर्खों को उपदेश ही भर न देते रहें, बल्कि उन से काम भी कराते रहें। अगर कोई बुद्धिमान् अज्ञानियों के साथ किसी विषय पर वाद विवाद करे तो उसे अपनी इज्जत की आशा त्याग देनी चाहिए। यदि कोई मूर्ख यह समझ ले कि मैं ने किसी एक विद्वान को परास्त कर दिया है तो इस में आश्चर्य न करना चाहिए। क्योंकि मामूली पत्थर भी तो बहुमूल्य मोती को तोड़ सकता है। बहुत कम कीमत की लोहे की हथौड़ी सोने को पीट सकती है। जब कौवे काँव काँव करने लगते हैं तो कोयल गाना छोड़ देती है और जिस समय जनता हो हल्ला मचाती हुई अपनी मूर्खता का परिचय देने पर उतारू होती है तो विद्वान् व्याख्याता अपनी उपदेशपूर्ण वक्तृता बद कर देता है। अत पण्डितजन, मूर्खों से विवाद न करें, प्रत्युत उन्हें कार्य में लगाते रहें। भाव यह है कि मूर्ख के अन्याय तथा अशिष्टतापूर्ण व्यवहार से बुद्धिमान पुरुष कुपित और शोकार्त नहीं हुआ करते। अगर एक निकम्मा पत्थर बहुमूल्य सोने के प्याले को फोड तोड दे तो पत्थर बहुमूल्य और सुवर्ण कम कीमती न हो जायगा। क्योंकि—

इभतुरगरथैः प्रयान्ति मूढा

धनरहिता विबुधाः प्रयान्ति पद्भ्याम्।

गिरिशिखरगताऽपि काकपङ्क्तिः

पुलिनगतैर्न समत्वमेति हंसैः॥

जगत् में सब जगह यह देखने में आता है कि मूढ लोग हाथी, घोड़ों और रथों आदि पर चढ़कर बड़े ठाट बाट के साथ सँभल तथा अकड़ कर चलते हैं। किंतु पण्डित लोग निर्धन होने के कारण पैदल चलते दिखाई देते हैं। इस से किसी को यह गलत धारणा न कर लेनी चाहिए कि 'मूर्ख श्रेष्ठ और पण्डित कनिष्ठ होते हैं।' क्या पहाड़ के ऊपर सब से ऊँचे बैठे हुए कौवे उन हंसों से उत्तम समझे जा

सकते हैं जो नदी किनारे के नीचे भाग में बालू पर बैठे हुए हों ? कदापि नहीं। बहुत से मूर्ख ऊँचे आसन पर बैठकर अपने आप को सब से बड़ा मान लेते हैं। किंतु वे यह बात भूल न जायँ कि उन से भी ऊँचा वह कौवा या बगुला है जो बाँस के अग्र भाग में उन से भी ऊँचा बैठा है। यदि उठने बैठने में ही श्रेष्ठता की कसौटी से काम लिया जाता हो तो किसी भी विश्वविद्यालय के धुरंधर विद्वान् से विन्ध्याचल के पहाड़ पर रहनेवाला भील उत्तम गिना जाना चाहिए। क्योंकि वह बहुत ऊँचे पर बैठा है।

बहुत से मनुष्य हैं जो मूर्ख पर धनी हैं, वे धनपात्र होकर दुनियावी ऐशो आराम की जिंदगी व्यतीत कर रहे हैं। जैसे हमारे देश के बहुत से सेठ, साहूकार, राजकुमार, जमींदार और महंत आदि हैं। इन के लिए उन्नत होने का बहुत ही स्वर्णसुयोग हाथ लगा हुआ है। इन के पास उन्नति के सब साधन सुलभ हैं। ये चाहें तो स्वर्ग में सीढ़ी लगा दें, चन्द्रमा का अमृत सर्वसाधारण में बाँट दें। पर ये ऐसा करते नहीं अपने भोग विलास में इतने निमग्न हैं कि इन्हें और कुछ करने का अवकाश ही नहीं मिलता। अतएव इन के लिए काला अक्षर भैंस बराबर है, पोथी पत्थर की पटिया जैसी भारी है, पाठशाला ऊपर खेत के समान है, पण्डित पागलों जैसे हैं और कागज पाले की सफेदी की सतह के समान है। फिर भी—

**निरक्षरे वीक्ष्य महाधनित्वं**
**विद्यानवद्या विदुषा न हेया।**
**रत्नावतंसाः कुलटाः समीक्ष्य**
**किमार्य्यनार्य्यः पतिता भवन्ति॥**

मूर्ख लोगों को धनवान् समझकर समझदारों को विद्यानुराग न त्याग देना चाहिए। क्या नाना रत्नजटित आभूषणों को धारण करनेवाली कुल्टा को देखकर आर्य्य ललना पतित हो जाती हैं ? कदापि नहीं। मूर्ख नट के ढोल के समान है, जो शोर तो बहुत करता है किंतु भीतर से पोला है। पण्डितजन इत्र की शीशी की तरह हैं, वहाँ हल्ला गुल्ला तो कुछ नहीं, पर डाट खोल देने से गुण प्रकट होने लगता है। कहाँ तक कहें अन्धों के घर में सुन्दर कन्या और नास्तिकों के समुदाय में वेद की जो गति होती है वही हालत विद्वान् की मूर्खों में है।

बड़े बड़े उच्च कोटि के महापुरुषों ने मूर्खों में अपनी जान तक दे डाली, एक कापालिक श्री शंकराचार्य का शिरच्छेदन करने पर उतारू हो गया, गौतम बुद्ध पर लोगों ने ढेले फेंके, स्वामी दयानन्द को जहर का प्याला पीना पड़ा, हजरत मुहम्मद को अपने कार्यक्षेत्र से भागना पड़ा और ईसामसीह को शूली स्वीकार करनी पड़ी थी। और भी बहुत से उपकारी, सुधारक, संतों के ऊपर बजाय फूलों के मूर्खों ने अनेक प्रकार के गजब ढाये थे।

चाहे जो हो, संतों को उपकार करने से मुँह न मोड़ना चाहिए। जब कि मूर्ख अपकार करने के लिए हैं तो विद्वान् संतों को उपकार करने से कभी पीछे कदम न रखना चाहिए। काँटे उपवन में आने से मना करते हैं, किंतु पुष्प लोगों को अपने पास आने के लिए आकर्षित करते हैं। यह निश्चय है कि मूर्खता संसार से कभी भी बिल्कुल न मिटाई जा सकी, किंतु उस का विषैला प्रभाव अवश्य कम किया जा सकता है, जो बहुत काल तक स्थायी रह सकता है। पानी नित्य नहीं बरसता, पर उस की तरी का असर अगली बरसात तक काम देता है। भोजन हरदम नहीं खाया जाता, पर उस की तृप्ति बहुत देर तक बराबर बनी रहती है। इसी तरह महात्मा सदा नहीं होते। सैकड़ों वर्षों के बाद किसी विशिष्ट

व्यक्ति का आविर्भाव हो जाता है, वे विशेष विभूतियाँ अपना काम करके चली जाती हैं, इस लिए उन के सदुपदेश सदैव नहीं सुनने को प्राप्त होते। पर वे श्रवण किये हुए वचन उस समय भी काम देते हैं, जब कि उन का सुनना बंद हो जाता है। जगत् में मूर्ख बहुत हैं और विद्वान् कम, पर इस से कोई हानि नहीं है। दुनियाँ में मिट्टी, कंकड़ बहुत हैं और अन्न, फल, फूल प्रभृति कम हैं, फिर भी कोई काम रुकता नहीं।

एक संत विद्या की प्रशंसा में कहा करते थे कि विद्या बड़ी चीज है 'विद्याविहीन पशु' कहा गया है, इस के बिना मनुष्य अंधा बताया गया है। कोई कोई इस को विवाद का साधन बना लेते हैं, पर वस्तुत है यह ज्ञान का कारण। विद्या का सब से पहला काम मनुष्यत्व संपादन करना है, फिर बाद में इस से धन कमाना आदि कोई भी काम ले लिया जाय। इसे केवल धन प्राप्त करनेमात्र का साधन बनाने व माननेवाले, मोती के बदले साक खरीदने जैसी भूल करते हैं। जिस ने धन एकत्र करने के लिए अपनी नामवरी और विद्या खर्च कर दी, वह उस के समान है, जिस ने खलिहान बनाया और उसे जला डाला।

नैमिषारण्य में हम ने एक महात्मा से यह सुना—जो विद्वान् संयमी नहीं है वह अंधा मशालची है, वह दूसरों को तो राह दिखाता है, किंतु उसे आप अपने को मार्ग नहीं मिलता। जिस ने अवस्था प्रमाद, अज्ञान में नष्ट कर दी, वह उस के तुल्य है जिस ने रुपया तो खर्च कर डाला, पर खरीदी कोई चीज नहीं। विद्या की शोभा सदाचार के साथ है, जो विद्वान् सदाचारी होते हैं उन का मुकाबला देवता भी नहीं कर सकते। दुराचारी के पास जाकर विद्या, ऐसे दूषित हो जाती है जैसे कुत्ते की खाल में भरा गङ्गाजल। मणि उत्तम पदार्थ है, पर यदि वह साँप के फण पर स्थित हो तो किसी काम की नहीं।

एक समय सिद्धाश्रम में कोई सन्यासी महात्मा कह रहे थे कि हम लोग बहुत से पोथी पत्रे बाँचने या लिखनेवाले को पण्डित नहीं मान सकते, जैसा दुनियाँदार माना करते हैं। हमारे मत से—

यस्य सर्वे समारम्भाः कामसङ्कल्पवर्जिताः।
ज्ञानाग्निदग्धकर्माणं तमाहुः पण्डितं बुधाः॥
परिच्छेदो हि पाण्डित्यं यदापन्ना विपत्तयः।
अपरिच्छेदकर्तॄणां विपदः स्युः पदे पदे॥
मातृवत् परदारेषु परद्रव्येषु लोष्ठवत्।
आत्मवत् सर्वभूतेषु यः पश्यति स पण्डितः॥

ज्ञानी पुरुष उसी को पण्डित कहते हैं कि—जिस के सभी समारम्भ अर्थात् उद्योग फल की इच्छा से विरहित होते हैं और जिस के कर्म ज्ञानाग्नि से भस्म हो जाते हैं। अर्थात् जो फल की इच्छा छोड़कर कर्म करे वही पण्डित है, जो विचार से काम नहीं लेते उन की विपत्ति का कोई ठिकाना नहीं, अतः जो खूब सोच समझकर काम करता है वही पण्डित है। जो दूसरे की स्त्री को माता के समान, पराये धन को ढेले की तरह तथा सब जीवों को अपनी आत्मा के बराबर मानता है वह पण्डित है।

पण्डित लोग राजा महाराजाओं की मित्रता का भरोसा नहीं रखते और न बालकों की मीठी मीठी बातों पर ही विश्वास करते हैं, क्योंकि राजाओं की दोस्ती जरा से संदेह पर टूट जाया करती है, और बालकों की बातें रात भर में बदल जाती हैं। जो पण्डित ऐसा करते हैं वे विद्या को भार बनाते हैं, जब कि विद्या से काम न लिया जाय तो बोझा ही है। विद्या एक दीपक है जो मनुष्य को गड्ढे में गिरने से

बचा लेता है तथा चट्टान से सिर टकराने नहीं देता। एक समय मनुष्य, राक्षस और देवता ये तीनों मिलकर ब्रह्मा के पास गये और उपदेश देने की प्रार्थना करने लगे,ब्रह्माजी ने तीनों को 'द' इस अक्षर का मन्त्रोपदेश दिया। यह श्रवण करके मनुष्य ने 'द' का अर्थ 'दान' लगाया, राक्षसों ने 'द' का प्रयोजन 'दया' समझा और देवताओं ने 'द' का अभिप्राय 'दमन' इन्द्रियनिग्रह माना। इस 'दत्त, दाम्यत, दयध्वम्' के उपदेश को तीनों ने सिद्धान्तरूप से अङ्गीकार कर लिया। क्योंकि ब्रह्माजी विद्वान् थे, अतः उन्होंने तीनों का उपकार एक इशारे से तथा संक्षेप से कर दिया। कहा भी है—

सत्यं तपो ज्ञानमहिंसता च
विद्वत्प्रणामं च सुशीलता च।
तानि यो धारयते स विद्वा-
न्न केवलं यः पठते स विद्वान्॥

जो सत्य, तप, ज्ञान, अहिंसा, विद्वानों को नमन और सुशीलता को धारण करता है वह पण्डित है केवल पोथी पढ़नेवाला ही पण्डित नहीं कहाता।

इसी प्रकार—

मूर्खचिन्हानि षडिति गर्वो दुर्वचनं मुखे।
विरोधी विषवादी च कृत्याकृत्यं न मन्यते॥

जो गर्व, दुर्वचन, विरोध, कटुभाषण, कृत्याकृत्य-विचार से रहित होता है उसे मूर्ख समझना चाहिए।

किसी कवि ने बहुत ही ठीक कहा है—

मूर्खत्वं सुलभं भजस्व कुमते
मूर्खस्य चाष्टौ गुणाः।
निश्चिन्तो बहुभोजनोऽतिमुखरो
रात्रिन्दिवा स्वप्नभाक्॥
कार्याकार्यविचारणान्धबधिरो
मानापमाने समः।
प्रायेणाऽऽमयवर्जितो दृढवपु-
र्मूर्खः सुखं जीवति॥

हे कुबुद्धि जन! मूर्ख बना रह, क्योंकि इस की प्राप्ति में कोई कठिनता नहीं। मूर्खता में आठ गुण रहते हैं एक तो निश्चिन्तता, दूसरे खूब खाने की आदत, तीसरे बकवादी होना, चौथा दिन रात सोना, पाँचवें क्या करना उचित है, क्या अनुचित इस के विचार में अंधे और बहिरे की तरह शून्य रहना, छठे मान और अपमान दोनों में बराबर, सातवें प्रायः रोग-रहित रहना और आठवें मोटा ताजा बने रहना।

यहाँ तक पण्डित और मूर्ख के विषय में विचार हुआ। इस कथन को कोई बुरा न माने, बुरा आदमी बुरा नहीं है, किंतु उस की बुराई मात्र हमें बुरी प्रतीत होती है। जो व्यक्ति जिमेदारी के स्थान को रोककर अपनी मूर्खता से बाज नहीं आता वह वह शिकायत के योग्य है ही। जो सेठ होकर मजदूरों को अपना कुटुम्बी नहीं समझता, भूस्वामी होकर कृषकों के साथ आत्मीयता का व्यवहार करना नहीं चाहता, हमारे मन से वह भी मूर्ख है। जो महंतजैसे महत्त्व के पद को तो प्राप्त हो गया, पर किसी को कुछ नहीं समझा सकता, मन्दिर के पुजारी पद को हथियाकर जो पूजा अर्चा के साधारण मन्त्र और विधान से एकदम शून्य है, वह अवश्य मूर्ख है। किसी व्यक्ति का धर्मगुरु के स्थान को इस लिए दखल किये रखना कि वह भूतपूर्व धर्माचार्य का शिष्य या पुत्र है, तो यह आर्य्य जाति के लिए सब से बड़े दुर्भाग्य की बात है। जिस आसन से बड़ी बड़ी शङ्काओं के समाधान की आशा हो, जो गद्दियाँ

सदाचार की शिक्षा देने के लिए स्थापित हों। उन्हें यदि मूर्ख अधिकृत कर लें तो कितने कष्ट की बात है ?

हमें मालूम है कि हमारी इन सच्ची बातों को शक्तिशाली मूर्ख और उन का पोष्य वर्ग आक्षेप करार देंगे। वे हमें पण्डिताई का गर्व करनेवाला अभिमानी बता सकते हैं। कोई च है जो कुछ भी क्यों न कहे, हम तो अपना कर्तव्य पालन करना चाहते हैं। हमारा उपदेशरूपी चन्द्रमा अपनी चन्द्रिका सर्वत्र फैलावेगा ही, कोई भी जगह बची नहीं रह सकती, इस लिए चातक की प्रसन्नता और चारों के ताप की हमें जरा भी परवाह नहीं। भले बुरे, सत्य असत्य, पाप पुण्य, सुख दुःख आदि का सदैव साथ रहना सांसारिक नियति है। अतएव विधाता की सृष्टि में रहकर हम प्रसन्नता और ताप को कदापि अलग अलग नहीं कर सकते। जहाँ एक है वहाँ दूसरा रहेगा ही, दोनों की ओर ध्यान देते हुए अपना काम करते ही रहना होगा। हमारे कथन से मर्मोहत सज्जनों को रुष्ट न होना चाहिए, क्योंकि हम उन की गद्दियाँ हथियाने की गरज से तीव्र समालोचना में प्रवृत्त नहीं हुए हैं। जो अपने स्वरूप के अनुरूप और अपनी पद प्रतिष्ठा के अनुकूल अपना कर्तव्य पालन करने में प्रवृत्त है उस का कोई कुछ नहीं कर सकता।

संन्यासी धर्मप्रधान है, उसे धर्म के विषय में विचार और प्रचार करने का अधिकार आचार्यचरण श्री शङ्कर भगवान् से प्राप्त है। वैदिक काल के सन्यासी भले ही 'जडवत् मूकवत् चरेत्' हों। पर श्री शङ्कराचार्य्य के सन्यासी योग और उपदेश के लिए ही अवतरित हुए हैं। अतः वे किसी स्थान के अधिष्ठाता का दुराचारी और मूर्ख देखना नहीं सहन कर सकते, या तो वे अपनी स्थिति सुधारें जो कि यत्न से सम्भव है। अन्यथा उस पद या स्थान को खाली कर दें जो इन की अयोग्यता से अनुपयोगी हो रहा है।

# गीतागौरव-गभस्ति

( आगामी विशेषाङ्क—गीतागौरवाङ्क, पाचवें भाग के एक सदंर्भ की झलक )

**नियतस्य तु संन्यासः**
**कर्मणो नोपपद्यते ।**
**मोहात्तस्य परित्यागस्तामसः**
**परिकीर्तितः ॥ ७ ॥**

नियत कर्म का त्याग नहीं बन सकता है, अविवेक से उस को छोड़ देना तामस त्याग कहा गया है।

गी० गौ०—हे अर्जुन, कर्म करते रहना मनुष्य-स्वभाव के लिए अनिवार्य है, इस लिए निषिद्ध कर्मों से बचने के लिए शास्त्रों ने जिन यज्ञ, तप आदि शुभ कर्मों का मनुष्यहित की दृष्टि से निश्चित कर दिया है, उन नित्य नैमित्तिक कर्मों का त्याग अस्वाभाविक और अहितकर है। जो व्यक्ति उन कर्मों से होनेवाले अन्तःकरणशुद्धिरूप आत्महित और लोकोपकाररूप परहित का अविचारवश न समझकर कर्म त्याग कर देते हैं उन का यह तमोगुणी त्याग है।

क० प्र०—प्रिय सज्जनो, जिस में हिताहित के लिए निरन्तर चेष्टा बनी रहे उस का नाम शरीर है—'चेष्टाश्रयं शरीरम्' यह तार्किकों का सिद्धान्त है। अतएव कोई शरीरधारी कितना ही निष्कर्म बने किसी न किसी रूप से

उस में चेष्टा होती ही रहेगी जब तक कि देह का संबन्ध है। वह चेष्टा सत्कार्योन्मुखी होती रहे इस के लिए ऋषि मुनियों ने नित्य नैमित्तिक यज्ञ, दान, तप कर्मों का विधान कर दिया है साथ ही इन के अङ्गभूत पठन पाठन, प्रजापालन, दुष्टदमन, कृषि, वाणिज्य और इन कामों में सहायता आदि के कर्म स्वभाव और परिस्थिति की अपेक्षा से नियत कर दिये हैं। इन कर्मों का स्वरूप से त्याग करनेवाला मनुष्य अपने कर्तव्य का पालन न करने के कारण पाप का भागी होता है। क्योंकि इस तरह से कर्मों की परंपरा टूट जाती है और संसार भर में विप्लव मच जाता है। अच्छे कर्म छोड़ दिये जायँ तो उन का स्थान बुरे कर्म ले लेंगे यह निश्चित है, इस लिए भगवान् कह रहे हैं कि स्वभावसिद्ध नियत कर्मों का त्याग बन ही नहीं सकता है। जैसा त्याग करने का आदेश भगवान् कर रहे हैं वह ऐसा त्याग नहीं, किंतु आसक्ति और फल का त्याग है। ऐसा त्याग करने से संसार का भार भी बहुत हलका हो जाता है, नहीं तो कर्ममात्र का या जीवनोपयोगी आवश्यक कर्मों का सन्यास कर देने से उस का भार दूसरों पर पड़ता है। हर एक मनुष्य को जीवित रहने के लिए अन्न जल की आवश्यकता रहती है, त्यागी भी इस से छूटते नहीं। और एक मनुष्य के कर्तव्य कर्म त्याग देने से यदि औरों के कष्ट बढ़ते हैं तो वैसे कर्मत्यागी बहुत से हो जाने पर वह समाज दुखी हो जायगा।

यह कोई आवश्यक नहीं कि अवधूत संन्यासी लोग भी अपना अन्न पकावें और अपने लिए व्यापार रोजगार करें। वे तो ऐसे कर्म करें जिन से जनता सत्य ज्ञान से युक्त होकर अपना कर्तव्य करने में समर्थ बने, यज्ञ, दान, तप में उस की रुचि बढ़े। इन कर्मों के त्याग को तामस कहने का मतलब यही है कि ऐसा करने से दुनियाँ भर में अंधेरखाता मच जाता है। रास्ता कितना ही बुरा हो वह चलने से ही तय हो सकता है, इस के लिए पैरों को ही काट डालना अच्छा नहीं। भूखे के सामने रखा हुआ अन्न कितना ही गर्म हो, यदि वह बुद्धि का उपयोग न कर थाली को फेंककर लङ्घन कर दे तो उस मूढ़ के समान ही कर्मत्यागी कहा जायगा। कर्म की बाधा कर्म करने के रहस्य से ही मिटती है और वह रहस्य है यज्ञार्थ ( सर्वहितार्थ ) कर्म करना। भ्रम से आच्छन्न रहने से तामसी लोग इस बात को नहीं समझ पाते, अतः वे अपने हिस्से में आये हुए कर्मों को भी छोड़ बैठते हैं।

सज्जनो, कच्चेपन में किसी कर्म का त्याग मत करो, तुम में से कोई ऐसा त्यागी न बन जाय कि 'घर पर हुई खटपट, तो हम चले मठ पर। बाबा ने काटी चोटी, तब खाने को दी रोटी। बाबा ने बताया काम, हम तो बचा रमते राम।' इस का उदाहरण यों है कि एक महात्मा किसी वटवृक्ष के नीचे कुटी बनाकर भगवद्भजन में अपना अधिकांश समय बिताते और यथावकाश संध्या समय सर्वसाधारण को उपदेश दिया करते थे। उन की इस निष्काम चर्या से बड़ी दूर दूर तक प्रसिद्धि हो गई, इस लिए विविध विषयों के समाधान और सत्संग के लिए चारों ओर से उन के पास लोग आया करते थे। इसी सिलसिले में एक लड़का उन के आश्रम पर चला आया और वहीं रहने लगा, महात्मा के बहुत मना करने पर भी वह वहाँ से न हटा, किंतु शिष्य बनने के लिए जिद करने लगा। महात्मा ने पता लगाया तो मालूम हुआ कि वह लड़का बड़ा आलसी और पढ़ने से जी चुराया करता था, एक दिन संरक्षकों ने मारा पीटा तो घर से भागकर महात्माजी के यहाँ चला आया। महात्मा तो लोगों को कर्ममार्ग पर चलाने के लिए ही वहाँ रहते थे, उन्होंने यह सोचकर कि जो बात घर पर थी वह यहाँ भी होगी, उस को परीक्षा के तौर पर नकली शिष्य बना लिया और आज्ञापालन का अभ्यास डालने के लिए लड़के से मोटे मोटे काम लेने लगे, जैसे बर्तन माँजना, नदी से जल भर लाना, बगीचा सींचना आदि। दो चार रोज तो चेलाजी ने पक्का पकाया ठाकुरजी का प्रसाद मजे से खाया, पर अब काम अखरने लगा। एक दिन वह नदी पर घड़ा लेकर पानी भरने गया तो तंग आकर घड़े को वहीं छोड़कर भागने लगा।

जब कुछ दूर चला गया तो घड़े ने भनाते हुए स्वर में जोर से आवाज दी कि ए बाबाजी, जरा ठहरिए, कुछ मेरा भी निवेदन सुनते जाइए। चेले ने इधर उधर नजर दौड़ाई कि कहीं गुरुजी ने तो मुझे भागते हुए नहीं देख लिया ! जब कोई नजर न आया तो वह दबे पावँ फिर बढ़ने लगा। इतने में घड़े ने फिर वही आवाज दी तो उसे सुनकर चेला सन्न रह गया, क्योंकि अब चौकन्ना होने से उस की नजर पीछे की ओर भी

इस से घड़े को बोलते हुए स्पष्ट सुन लिया। वह एक बार तो आवाज को सुनकर डर गया कि मालूम होता है गुरुजी ने इस में जादू की करामात भर दी है और जो इस प्रकार बोलता है वह मुझे घेरकर डंडा की मार से मेरी हड्डियाँ तोड़ डाले तो यह भी कोई बड़ी बात नहीं। अब यह सोचकर उस ने घड़े की शरण में आना ही श्रेयस्कर माना और काँपता हुआ घड़े के पास आकर कुछ दूर से ही हाथ जोड़कर खड़ा हो गया

इस पर उस को अभयदान देते हुए घड़ा बोला—बच्चे तू ज़रा सी तकलीफ से घबड़ा गया पर इस हालत में मुझे भूख प्यास, सरदी गरमी के बड़े कष्ट उठाने पड़ते। अरे मूर्ख मुझे तो देख कि मैं जड़ होकर तुझ चेतन के सिर पर नित्य चढ़ता हूँ तूने कभी इस पर भी विचार किया है? लड़का बोला कि हे गोल मटोल महाराज मैं कुछ नहीं जानता हूँ आप जैसा कहेंगे वैसा ही करूँगा पर अभी मुझ पर इतनी दया करो कि पहले की तरह चुपचाप आकर एक बार फिर मेरे सिर पर चढ़ जाओ नहीं तो गुरुजी चिमटा लिए आते ही होंगे और मेरी खाल खींच लेंगे

इस पर हँसते हुए घड़े ने कहा अरे नीच मैं यही तो पूछना चाहता हूँ कि अपने से नाचीज़ मुझ को तू अपने सिर पर खुशी से क्यों चढ़ाता है अगर नहीं मालूम तो कान लगाकर सुन—

मैं पहले मिट्टी में लगातार होकर अपने आप में मस्त रहता था एक दिन एक कुम्हार आया और कुदार मार मारकर मुझे अपने मा बाप से बिछुड़ाकर चूर चूर कर डाला। फिर मुझे गदहे पर लादकर घर लाया और पानी उड़ेलते हुए कूट कूटकर मसल डाला यदि मैं ने अपने किसी अवयव को छिपाकर बचाने की कोशिश की तो उसी क्षण पर मुगरी की अटूट मार पड़ी। मैं ज्यों ही यह सोचता कि मेरे आफत के पहाड़ों की इति होनेवाली है त्यों ही उस से भारी आफत मुझ पर टूट पड़ती एक दो बार गदहे की सवारी और चाक पर फिरते हुए इतना जैसे उस पोने से मुझे बीच बीच में यह भान होता कि अब मैं सकटों से पार पा गया हूँ पर कुछ देर में ही पानी के बुलबुलों की तरह मेरी आशा धूल में मिलती जाती। फिर डंडा से पीटते हुए तो मेरा कचूमर ही निकाल डाला गया और एक मुझ जैसे अभागे के साथ चिपकाकर धूप में तपाने को छोड़ दिया तब मैं ने जाना कि अब राहत मिल गई और बस कृतघ्न कुम्हार से पिण्ड छूटा, इस से मैं ने अपने में जुटे हुए साथी के साथ ठंडी साँस ली तो मेरा रहा सहा विश्वास भी बाष्प बनकर निकल गया। एक सहारा था तो यही कि मुझ जैसे बहुत से दुर्दैवाक्रान्त बन्धु सिसक सिसककर प्राण धारण किये हम घेरकर पड़े थे उन में कुछ हतभाग्य टूट फूटकर अपनी प्यारी प्रकृति मिट्टी में तल्लीन होने की ताक में थे। मैं ने समझा कि शायद इसी तरह हम सब को छुटकारा मिल जाय पर अभी तो मेरा सब से भारी वह सत्यानाश होने को बाकी था जिस की कल्पना मैं अपने क्रूर द्रोही कुम्हार के लिए स्वप्न में भी नहीं कर सकता था यानी पहले तो हम सब एक खास जगह में सजाकर रखे गये हम प्रत्येक के बीच में घास फूस का सहारा दिया गया मैं भी उस समय इस से ऐसे नाच उठा जैसे साँप के मुँह में फँसा हुआ मेंढक मक्खी पकड़ने में रस लेता है बस इतने ही में चारों तरफ से हमारा सम्बन्ध काटकर निर्दयतापूर्वक आँच चेट दी गई और हमारे रहे सहे अस्तित्व को मटियामेट करने में कोई कसर न रखने के लिए विकराल आग की वेदना में धुँधकाया गया उस के समक्ष महारुद्र का कालानल तथा आगे दौज़ख की भी फीकी पड़ जाती और विकराल काल भी ऐसी करनी में कुशल न होता। ऐसी अखण्ड घोर यातना हमें चौसठ पहर भोगनी पड़ी।

नादान बच्चे तू समझता होगा कि यह भी कोरी गप्प हाँककर विलम्ब में फँसाते हुए तुझ पर गुरुजी के क्रोधानल को उद्दीप्त करने में सहारा दे रहा है नहीं तो इतनी व्यथा की धक धक करने के लिए ज्वालामुखी को भी मात करने वाली आग से सही सलामत साबित निकल आना नामुमकिन बात है पर इस बात को तू सच मान क्योंकि उस विपत्तिमाला में शुरू से आखीर तक हमारा सबल एकमात्र वह परम प्रभु था जिस ने हिरण्यकशिपु के राज्य में ऐसी आँवे के बीच हमारे सजातियों को जल जाने दिया और बिल्ली के बच्चों को अछूता रख दिया तथा भक्त प्रह्लाद को होलिका के दावानल और सीता माता को अग्नि के अंगारों से अछूत रखा कम से कम मैं तो अपने इस शुभ विश्वास से नहीं डिगा और जिस ने टीक ठाक को यह टेढ़ा तिरछा या काला कुबड़ा हो गया। इसी से उन सब के बीच इन महात्माओं को मैं ही पसन्द आया और इन्होंने मुझे लाकर यह देवदुर्लभ ( कलश— ) प्रतिष्ठा की शान में ही सम्पूर्ण अवस्था

ालक का चालक होऊँ। महात्माजी ने निगमवाक्यों द्वारा मेरे मुख में विष्णु, कण्ठ में रुद्र, तल में ब्रह्मा और मध्य में सब देवी, देवता और तीर्थों को भर दिया असंख्य नर नारियों के समक्ष विनीत भाव से मेरी पूजा कर के यह प्रार्थना की गई कि 'सर्वकामप्रदो भव।' तब नवरात्र की विजयादशमी के शुभ अवसर पर मैं धान्याङ्कुरों पर समासीन होकर कामधेनु से भी अधिक पवित्र, सामर्थ्यशाली बनकर मस्ती से झूम रहा था तो मैं ने देखा कि वही मेरा चिरशत्रु या परम हितकारी कुम्हार अन्यमनस्क सा सब के पीछे खड़ा था। उस समय मैं ने इन महात्माजी का ही लिहाज किया नहीं तो मन यही कहता था कि उस की गोदी में जा विराजूँ। बचे, बूढ़ा होने से अब मुझे महात्माजी ने अवकाश प्रदान (पेंशन) कर दिया है, पर मैं नहीं चाहता कि बेकार ैठकर मुफ्त में दिन काटूँ। यद्यपि अब मैं कृतकृत्य और क चतुर्थाश्रमी हूँ तथापि अकर्मण्यता को त्यागकर कुछ न ुछ महात्माजी की निष्काम सेवा कर ही दिया करता हूँ, योंकि जीवन का यही आदर्श है। अब तू मेरी इस आप-ीती रामकहानी से समझ गया होगा कि मैं क्यों तुझ चेतन े मस्तक पर सवार हुआ करता हूँ। मेरी तरह तू यदि ष्टों को सहर्ष झेलकर मोहान्धता से कर्मों को न त्यागेगा ो न जाने इन्द्रपद पर चढ़ेगा या ब्रह्मपद पर! क्योंकि ुझ जड़ का पाला तो एक निरे गवाँर कुम्हार से पड़ा था, ूने तो एक नररत्न महानुभाव की शरण ली है। इस लिए ू समझदारी से काम लेकर अज्ञान की ऊबड़ खाबड़ जमीन में मत भाग, ज्ञानचक्षु को खोलकर कर्मयोग का आश्रय ले।

सज्जनो, इस मनमोहक घटना से अचरज में भरकर निर्निमेष दृष्टि से चेला कुम्भोपदेश श्रवण कर रहा था, अतः उसे भान ही न हुआ कि गुरुजी जल की प्रतीक्षा में बैठे हुए जल भुनकर खाक हो रहे होंगे। किंतु दम्य बछड़े के समान उद्दण्ड चेले को राह पर लाने के लिए ही गुरुजी दुर्वासावतार थे, अन्तर में तो उनके वही करुणा की तरङ्गिणी हिलोरे ले रही थी। इस लिए कुछ विलम्ब होते ही वे नदी की ओर चले आये और एक लता की ओट से यह सारा किस्सा सुन लिया। जब घड़े ने मौन मुद्रा बाँध ली तो गुरुजी सामने आये और वात्सल्यभाव से चेले की तरफ देखते हुए उस घड़े को मन्त्रपाठ करते हुए नदी के गंभीर ह्रद में स्थापित कर दिया। अस्तु, यह तो दृष्टान्त की बात हुई, उस चेले के समान तुम लोग इस कुम्भज उपदेश को धारण करोगे तो किसी कुम्भपर्व में नहाने जितना ही पुण्य के भागी होओगे।

केवल विद्या पढ़ लेने से भी अन्तःकरण शुद्ध नहीं हो सकता, उस के लिए कर्मों की कर्तव्यता अनिवार्य है, क्योंकि उस बुद्धिविवेक के आजमाने का अखाड़ा या परखने की कसौटी कर्म ही ठहरेंगे। विकारयुक्त काम तो सभी करते हैं पर विद्वत्ता की चरितार्थता इसी में है कि असंग, अराग, अद्वेष, अफल होकर कर्म किये जायँ। यदि विद्वान् होकर भी कामना, क्रोध, लोभ, मोह आदि रिपुओं को न जीता गया तो मूर्ख और विद्वान् एक से हैं—

काम क्रोध मद लोभ की, जब लग मन में खान।
क्या पण्डित क्या मूरखा, दोनों एक समान॥

यहाँ शुभ कर्म की अनिवार्यता बतलाने का यह तात्पर्य है कि एक सुशिक्षित और एक मूर्ख दोनों तीसरे दर्जे का टिकिट लें, यानी दोनों एक से ही कर्म करें तो इन को यात्रा में साथ साथ एक ही प्रकार की गाड़ी में बैठना होगा और एक ही दरवाजे से निकलना पड़ेगा। यदि उस विद्वान् शास्त्री को मूर्ख के साथ नहीं बैठना है तो ऊँचे दर्जे का टिकिट लेना चाहिए, यानी अच्छे कर्म करने चाहिएँ। शुष्क विद्या पढ़ने से मूर्खों के समाज से भिन्नता नहीं होती, कर्मों से होती है,— 'शास्त्राण्यधीत्यापि भवन्ति मूर्खा यस्तु क्रियावान् स नरो हि विद्वान्।' अतएव भगवान् कहते हैं कि 'यज्ञो दानं तपश्चैव पावनानि मनीषिणाम्' बुद्धिमानों की पवित्रता निष्काम कर्मों से ही प्रकट होती है। यह अन्तःकरण मलिन होने के स्वभाववाले कपड़ों के समान है, राजा रंक, धनी दरिद्र, पण्डित मूर्ख इन सब के कपड़े मलिन होते और धोने पड़ते हैं, इसी तरह अन्तःकरण को शुद्ध करने के लिए भी साव-धानी के साथ कर्मों की आवश्यकता सभी को है; चाहे जोगी जती, सिद्ध साधक, जंगम त्यागी कोई भी हो। अन्तःकरण के शुद्ध रहने पर ही श्रद्धा, भक्ति उपजती हैं,—'स्वस्थे चित्ते बुद्धयः संभवन्ति', और वह शुद्ध न हुआ तो उस में झाड़ झखाड़ों के तुल्य कँटीले अत्याचार पैदा होंगे। विशेषता यह है कि ऐसा होने पर मूर्ख लोग तो कम, पर पढ़े लिखे या चतुर सुजान लोग ही अनाचारों की भयंकरता में बाजी मार ले जाते हैं तथा अपनी बुद्धि, बल या धन के प्रभाव से मूर्खों

# समाधान

(ले०—ज्ञानतपस्वी श्री गीतानन्दजी शर्मा)

**अहिंसासत्यास्तेयब्रह्मचर्यापरिग्रहा यमाः।**

अहिंसा, सत्य, अस्तेय, ब्रह्मचर्य, अपरिग्रह ये पाँच यम हैं। इन प्रत्येक में सुप्रतिष्ठित होने का फल शङ्का में निर्दिष्ट सूत्रों में दिया ही गया है, यथा—

**१—अहिंसाप्रतिष्ठायां तत्संन्निधौ वैरत्यागः।**

अहिंसा में प्रतिष्ठित होने से साधक के प्रति सब कोई वैर त्याग कर देते हैं या वैरि के प्रति वैरभाव नहीं रहता है। अर्जुन में यह अहिंसा की प्रतिष्ठा कहाँ तक हुई थी इस का प्रमाण गीताप्रकरण के पूर्ववर्ती महाभारत के सदर्भ में उस समय मिलता है जब युद्ध का प्रारम्भ करने के पहले अर्जुन आदि पाण्डव निरस्त्र होकर विनीत वेष में शत्रुसैन्य के अंदर पितामह भीष्म और गुरु द्रोण के पास युद्धविजयार्थ आशीर्वाद ग्रहण करने गये थे। उस समय किसी शत्रु ने उन को मारने की तो बात ही क्या, बन्दी भी नहीं बनाया। गीता से ही इस के समाधान का आग्रह हो तो उस के लिए यह श्लोक है—

**कथं भीष्ममहं संख्ये द्रोणं च मधुसूदन।**
**इषुभिः प्रतियोत्स्यामि पूजार्हावरिसूदन॥**

यहाँ पर भीष्म और द्रोण के हमले का जवाब बाणों से देने में अर्जुन अपनी असमर्थता दिखला रहा है। इस से सूचित है कि उस में अहिंसा की प्रतिष्ठा हो गई थी।

**२—सत्यप्रतिष्ठायां क्रियाफलाश्रयत्वम्।**

सत्य में प्रतिष्ठित होने से क्रियाफल की प्राप्ति अवश्य होती है। अर्जुन में इस की सत्ता की सूचना गीता के २।५ वें इस वाक्य से होती है—

**गुरूनहत्वा हि ······रुधिरप्रदिग्धान्॥**

इस श्लोक में गुरुओं को मारकर पापपूर्ण राज्य भोग की अपेक्षा गुरुओं को न मारकर भिक्षा के अन्न से निर्वाह करने को सुखकर बतलाना अर्जुन की सत्यनिष्ठा को ही सूचित करता है।

**३—अस्तेयप्रतिष्ठायां सर्वरत्नोपस्थानम्।**

दूसरे की चीज को आत्मसात् न करना अस्तेय है, इस की प्रतिष्ठा से सर्वरत्न उपस्थित होते हैं। अर्जुन में इस की प्रतिष्ठा के लिए यह श्लोकांश दिखाया जा सकता है—

**'येषामर्थे काङ्क्षितं नो राज्यं भोगाः सुखानि च।'**

इस श्लोक के अनुसार अर्जुन राज्य को कुटुम्ब या दूसरों की वस्तु मानता था, अपने लिए इस की जरूरत उसे नहीं थी। 'प्रतिष्ठा' माने बाहरी दिखावा नहीं किंतु उस पर टिके रहने का हृदय से असल इरादा चाहिए, यह नहीं कि 'मन में भावे मूँड हिलावे।' इस प्रतिष्ठा के साथ यह श्लोक भी संबन्ध रखता है—

**'अवाप्य भूमावसपत्नमृद्धं**
**राज्यं सुराणामपि चाधिपत्यम्।'**

यहाँ पृथ्वी और स्वर्ग का एक छत्र निष्कण्टक राज्य भी अपने लिए हेय बतलाया गया है।

**४—ब्रह्मचर्यप्रतिष्ठायां वीर्यलाभः।**

ब्रह्मचर्य में प्रतिष्ठित होने से वीर्यलाभ होता है। यहाँ ब्रह्मचर्य शब्द का अर्थ है गुरु के पास जाकर शिष्यभाव से रहना। सो अर्जुन कह ही रहा है—

**'शिष्यस्तेऽहं शाधि मां त्वां प्रपन्नम्।'**

मैं शिष्य होकर आप की शरण में पड़ा हूँ, मुझे आदेश दीजिए। इस ब्रह्मचर्य व्रत से अर्जुन को वीर्यलाभ के लिए भगवान् की यह आज्ञा है—"युद्ध्यस्व जेतासि रणे सपत्नान्।"

**५—अपरिग्रहस्थैर्ये जन्मकथन्तासंबोधः।**

अपरिग्रह माने अलोभ; इस का आधार गीता का १८।५३ वाँ यह वचन है—

**'अहंकारं बलं दर्पं कामं क्रोधं परिग्रहम्।'**

यहाँ क्रम से छः रिपुओं का उल्लेख होने से परिग्रह का अर्थ लोभ हुआ, जो कि पाँचों का मूलभूत है। अतः सूत्र का अर्थ यों हुआ—योगी लोग निर्लोभ होते पर यह जान लेते हैं कि हमारा आगामी जन्म कैसा होगा। यह फल अर्जुन को हाथों हाथ मिल चुका था, क्योंकि वह कहता है—

**'अवाप्य भूमावसपत्नमृद्धं**
**राज्यं सुराणामपि चाधिपत्यम्।'**

इस विवेचन से अर्जुन में पाँचों सिद्धियों की सत्ता सुस्पष्ट होती है।

સંસ્થાપક:—શ્રીમત્પરમહંસ, પરિવ્રાજકાચાર્ય, બ્રહ્મનિષ્ઠ, લોકપ્રસિદ્ધ, ગીતાવ્યાસ,
શ્રી ૧૦૮ જગદ્‌ગુરૂ, મહામંડલેશ્વર, સ્વામી શ્રી વિદ્યાનંદજી, મહારાજ.




સર્વધર્માન્ પરિત્યજ્ય મામેકં શરણં વ્રજ, અહં ત્વા સર્વપાપેભ્યો મોક્ષયિષ્યામિ મા શુચઃ.

વર્ષ: ૭ મું } કારતક નવેમ્બર ૧૯૪૨ : { અંક ૧૧ મો

# શરણ પ્રતિજ્ઞા.

સત્ય કહોં મેરો સહજ સુભાઉ;
સુનહુ સખા કપિપતિ લંકાપતિ તુમ્હ સન કૌન દુરાઉ.
સબ બિધિ હીન દીન અતિ જડમતિ જાકો કતહું ન ઠાઉ;
આયે સરન ભજૌ ન તજૌ તિહિ યહ જાનત ઋષિરાઉ.
તિનહિ લાગિ ધરિ દેહ કરોં સબ ડરો ન સુજસ નસાઉ;
પુનિ પુનિ ભુજા ઉઠાઇ કહત હોં સકલ સભા પતિયાઉ.
નહિં કોઉ પ્રિય મોહિ દાસસમ કપટ પ્રીતિ બહિ જાઉ;
સુનિ રઘુપતિ કે વચન બિભીષન પ્રેમ મગન મન ચાઉ.
'તુલસિદાસ' તજિ આસ ત્રાસ સબ ઐસે પ્રભુ કહેં ગાઉં;

— ગોસ્વામી તુલસીદાસજી

# આત્મભાવ

(લે૦—ધર્મધુરંધર શેઠ રમણલાલ લલ્લુભાઇ)

देहिनोऽस्मिन्यथा देहे कौमारं यौवनं जरा।
तथा देहान्तरप्राप्तिर्धीरस्तत्र न मुह्यति ॥
—गी॰ २।१३

મનુષ્યની બાલ્યાવસ્થા ગયા પછી જ્યારે તેને યુવાવસ્થા પ્રાપ્ત થાય છે, ત્યારે પણ જે હું બાળક હતો તેજ હું જુવાન થયો છું, એવી રીતે બેય અવસ્થાઓમાં પોતાનું અસ્તીત્વ અને એકપણું તેને જણાઇ રહે છે. માટે દેહાભીમાનની જીવની બાલ, [illegible] તથા વૃદ્ધાવસ્થામાં જે ફેર જણાય છે તે તો [illegible]ત્ર શરીરની અવસ્થા બદલાવાથી જણાય છે, [illegible]ત્મા બદલાવાથી નહીં. એજ પ્રમાણે બીજું [illegible]રીર પ્રાપ્ત થવું, એ પછી આગલા દેહના નાશને [illegible]ધે છે; પૂર્વ શરીરમાં રહેલા આત્માનો નાશ થવાથી નહીં. વળી તુરતના જન્મેલા બાળકની સ્તનપાનમાં પ્રવૃત્તિ થાય છે તે પણ પૂર્વ જન્મના સંસ્કારને લીધે થાય છે. માટે બુદ્ધીમાન પુરૂષો શરીરનો નાશ થવાથી આત્માનો નાશ માનતા નથી તેમ અજ્ઞાની જેમ શોક કરતા નથી.

આત્માનું યથાર્થ સ્વરૂપ જાણનારા મહાપુરૂષોએ સત્ તથા અસત્ પદાર્થો વિષે નીર્ણય કરેલો હોય છે તેથી આત્મા સત્ય સ્વભાવવાળો સાક્ષી રૂપે વ્યાપી રહેલો છે તેનું સ્વરૂપ નાશ રહીત છે. ક્ષય તથા વૃદ્ધી આદિ છએ વિકારથી રહિત છે અને તે આત્માનો નાશ કરવાને કોઇ પણ સમર્થ નથી.

તત્વવેત્તાઓએ કહ્યું છે કે આત્માનો કોઇ કાળે નાશ થતો નથી. સુખ દુખાદિ સાથે સંબંધ નથી અને સદાય એકરૂપ રહેનાર, નાશ રહિત તથા અમાપ અને સર્વવ્યાપક છે.

આ આત્મા કોઇ કાળે જન્મતો નથી અને મરતો પણ નથી તેતો જન્મ તથા નાશના વિકારોથી રહિત છે તે કંઇ ઉત્પન્ન થઇને કે જન્મીને અસ્તીત્વ ભોગવતો નથી. પણ પોતે સત્ રૂપ છે. અજન્મા છે. તે જેવો છે તેવેજ રૂપે તે સદા એક રસ રહે છે. તે વૃદ્ધીના ક્ષીણતાના વિકાર રહિત છે તેથી શરીરનો નાશ થવા છતાં આત્માનો નાશ થતો નથી.

માટેજ તત્વજ્ઞાની મહાપુરૂષો સર્વથા આનંદી શોક મોહ વિગેરેથી પર રહીને અખંડીત આનંદ અનુભવે છે. આવા મહાન પુરૂષો પોતે જ્ઞાનનો પરમાનંદ અનુભવે છે અને પરોપકારાર્થે જીજ્ઞાસુઓને આત્મજ્ઞાનનો ઉપદેશ આપી જીવન મરણના ફેરામાંથી મુક્ત કરાવે છે અને પોતે મુક્તી મેળવે છે અને જીજ્ઞાસુ જનતાને મુક્તી અપાવે છે.

પણ મુક્તી મળે ક્યારે?
પ્રથમ જીજ્ઞાસુતા થાય ત્યારે.

ॐ તત્સત્



તૂર્ણીં બભૂવ હ' અહીં સુધીના વચ્ચેના શ્લોકોનું તાત્પર્ય એ છે કે અર્જુનની માફક દરેક પ્રાણીની અંદર શોક, મોહ, રાગ, દ્વેષ, વિગેરે સંસાર બન્ધનના કારણભૂત દોષ પ્રકટ થયા કરે છે. અહિં જીજ્ઞાસા થાય છે કે તેનાથી બચવાનો કે તેમાંથી નિકળવાનો ઉપાય કયો થઈ શકે છે ? તેનું સમાધાન એ છે કે એ પણ સંસારનો સ્વભાવ છે, તેમાં એક બાજુ બળતી આગની ચીનગારીઓ છે, તો બીજી બાજુ ઠંડક આપનાર નિર્ઝર કેટલાક ઝરા પણ છે, એક બાજુ ઉથલપાથલ છે, તો બીજી બાજુ સ્થિરતા, શાંતી પણ છે. મનુષ્ય પ્રયત્ન કરવાથી કર્મ બન્ધનની જાળથી છુટીને સુખશાંતીના માર્ગમાં જઈ શકે છે. જ્યારે તે પોતે કર્મની જાળમાં ફસાય છે.ત્યારે તે પોતેજ નિષ્કામ કર્મ કરીને નિકળવામાં પણ સમર્થ છે. વસ્તુતઃ સંસાર એવો પકડી લેવાવાળો નથી, મનુષ્ય પોતાની અજ્ઞાનતાથી એવો થઈ જાય છે કે જેમ કોઈ ઝાડના થડને બાથમાં પકડીને કહે કે ઝાડે મને જબરદસ્તી પકડી રાખ્યો છે, એવીજ દશા બન્ધનગ્રસ્ત મનુષ્યોની છે.

બુદ્ધિમાનને ઉચિત છે કે બન્ધનના કારણ સ્વરૂપ અવાસ્તવિક શોક મોહને, કર્મની સકારતાને, છોડી દે. ઇશ્વરને સાક્ષી રાખીને એવું કરવાથી બન્ધન પોતેજ કપાઈ જાય છે, વગર કારણે કામનો ઉદ્યોગ કેવી રીતે થશે ? અહંરૂપ જે અભિનિવેશ છે તે કલ્પનામાત્ર છે, અખંડ વિજ્ઞાનઘન વસ્તુમાં આ અહંકારનો આરોપ માત્ર મનોરાજ્ય છે. અનુભવિયોનું કહેવું છે—

अविद्यायोनयो भावा सर्वेऽमी बुद्बुदा इव ।
क्षणमुद्भूय गच्छन्ति ज्ञानैकजलधौ लयम् ॥

અવિદ્યાથી ઉત્પન્ન થયેલા જેટલા પદાર્થ છે તે સર્વ પાણીના પરપોટાની માફક ઉત્પન્ન અને વિલીન થયા કરે છે. મનમાં કોઈ સંકલ્પની કામના થઈ અને મનનો સારો કે બુરો ભાવ તેના પર પડ્યો, તેજ અનુકુલ પ્રતિકૂલ ભાવ રાગ દ્વેષને જન્મ આપે છે. આ અવિદ્યાયુક્ત મન જ્યાં સુધી છે, ત્યાં સુધી રાગ દ્વેષ છે, સુષુપ્તિમાં મન નથી રહેતું તો રાગ દ્વેષ પણ નથી રહેતો. મનુષ્યની બુદ્ધિ પર આ એક પડદો પડ્યો છે. જેનાથી તે અસલીયતને જાણતો નથી, ફલસ્વરૂપ ભય અને અજ્ઞાન તેને દબાવી રાખે છે. તેનાથી બચવાનો ઉપાય એ છે કે બુદ્ધિ અને વિવેકને ચૈતન્ય બનાવી રાખે, ચિત્તને એવું બનાવવામાં આવે કે તેમાં વિષયોનો પ્રબલ પ્રભાવ પડીજ ન શકે. તે કોઇથી ન ઘૃણા કરે ન મોહ, ન કોઈ કૃતકૃત્યતા પર ફુલાઈને અહંકારી બની જાય.

સિદ્ધાન્ત એ છે કે નિષ્કામ કર્મયોગનાં અનુષ્ઠાન ઉપાસના અને જ્ઞાન દ્વારા પ્રાણી પોતાના સર્વ સંસ્કારોને સંસારમાં રહીનેજ પવિત્ર કરી શકે છે. અને જીવત્વને નષ્ટ કરીને નિત્ય શુદ્ધબુદ્ધ મુક્તસ્વરૂપ સચ્ચિદાનંદ સત્તામાં પ્રેરીત થઇને સર્વ પુરૂષાર્થોના અંતીમ લક્ષ મોક્ષ પદને પ્રાપ્ત કરી શકે છે. ત્યારે તે જીવનમુક્ત સિદ્ધના ક્રિયમાણ કર્મસંસ્કાર સ્વરૂપજ્ઞાન દ્વારા વાસનાનાશની સાથેજ મુળમાંથી નષ્ટ થઈ જાય છે, સંચિત કર્મ સંસ્કાર તેના કેન્દ્રને છોડીને અનંતવ્યાપી મહાકાશનો આશ્રય કરી લે છે. કેવલ વિદેહ મુક્તિ થતા પર્યંત ભોગ દ્વારા ક્ષય થવાને માટે પ્રારબ્ધ સંસ્કાર બચી જાય છે. વાસનાનો નાશ થવાને કારણે અવશિષ્ટ પ્રારબ્ધ ભોગથી ક્રિયમાણ કર્મની ઉત્પત્તિ થવા પામતી નથી. તે પ્રારબ્ધ સંસ્કાર જ્યારે શેકી નાખેલાં બીજની માફક જીવન્મુક્તની અંદર રહીને

છે. શ્રી ગીતાજીમાં વિભૂતિ યોગમાં કહ્યું છે તેમ તે દરેકમાં છે. આપણે તુળશી પત્ર કે પુસ્તક—ધર્મનાં પુસ્તકો ગીતા આદીને આંખે શા માટે અડાડીએ છીએ ? કારણ, તેમાં ઇશ્વર છે, તેથી તે આંખે અડાડવાથી આંખો પવિત્ર થાય છે.

કેટલાકને સ્વર્ગમાં જવાની પણ ઇચ્છા નથી. કારણ ત્યાંથી મોક્ષ નથી. કોઈ કોઈ સકામ સાધકો તે ચાહે છે. એ મળી પણ શકે છે, એ કાંઈ મોટી વાત નથી. કોઈ ઈશ્વર સાથે એક રૂપ થવાનું માગે છે.

"Hinduism is the Empire of all Religions" કારણ દરેક ધર્મના સિદ્ધાન્તો આપણે તેમાં લેઇએ છીએ. દાખલા તરિકે, પારસી અગ્નિને માને છે, આપણા ધર્મમાં અગ્નિ દેવ છે, મુસલમાન પોતાને ખુદાના બંદા ( દાસ ) માને છે, આપણામાં પણ દાસ—સખા ભક્તિ છે. દાખલા તરિકે હનુમાન, અર્જુન વગેરે. ખીસ્તીઓ પોતાને Son of God માને છે, ચીના Confucious ( પવિત્રતા ) પરોપકાર માને છે.

વિવેકાનંદ કહે છે "Buddhism is not Legitimate" ( વિદ્રોહિ સંતાન છે ) છતાં બુદ્ધ ધર્મ શંકરાચાર્યે તજ્યો નથી. પણ જરૂર પડતાં તેને અંદર સમાવ્યો છે. "Hinduism" માં એવી એક મોટી તાકાત છે, ભારે ઉદાર ધર્મ છે.

મૂર્તિ પૂજા.

બધાજ મૂર્તિપૂજક છે. છતાં કેટલાક હિન્દુઓની નીંદા કરે છે. એવો એક પણ ધર્મ કે પંથ નથી કે જેમાં મૂર્તિપૂજા નથી. મુસલમાન મસીદ કાં બનાવે ? પરમેશ્વર એક નાની સરખી મૂર્તિમાં પણ સમાઈ શકે છે અને સમગ્ર જગતમાં પણ વ્યાપી શકે છે. "परमात्मा अणोःअणीयान महतो महीयान्" છે. ખ્રીસ્તીઓમાં "Roman catholic" તો પૂજે છે, "Protestent" ના ચર્ચમાં ક્રોસ છે, આર્ય સમાજીઓ ના પાડે છે. કારણમાં જણાવે છે કે પૂજા કરીને જ્યાં ત્યાં ફૂલો ફેંકાય છે, તેથી ત્યાં દુર્ગંધ મારે છે. અને દયાનંદ સરસ્વતિની છબી તેઓ પોતાની પાસે રાખે છે. વેદમાં મના કહેવાય છે, પણ હવન તો એ લોકો પણ કરતા. આગ તો મૂર્તિ જ છે. જડ ( માટી પત્થર જેની મૂર્તિ બને તે ) પણ ચેતન છે ઘણા દેવ દેવોની વાત છે તેથી ગલતી થઇ જાય. આર્યોના હવનમાં પણ ઘણાય છે.

इन्द्राय स्वाहा, प्रजापतये स्वाहा, वायवे स्वाहा, अग्नये स्वाहा તેઓ બધા બ્રહ્મ છે, તો અમારા બધા પણ બ્રહ્મ કેમ નહિ ? અમે પણ કહી શકીએ કે કૃષ્ણ, કાર્તિક સ્વામી, લક્ષ્મી, પાર્વતિ વગેરે બ્રહ્મ છે. જેને જે ચાહે તે રૂપે તે પૂજે.

साधकानां हितार्थाय ब्रह्मणो रूपकल्पना હકીકત આમ છે કે સાધક ભક્તની ખાતર ભગવાન સાકાર બન્યા છે. મૂર્તિમાં તમે કલ્પો તો ત્યાં પણ વસ્યા છે. જુઓ—

"તુલસીદાસ કે કારણે કૃષ્ણ ભયે રઘુનાથ" એ સત્ય વાત છે. તે સાધારણ નિયમ છે. મોટા માટેજ છે એમ નથી, બધાને માટે છે. તુલસીદાસ તો મોટા હતા, તેવી ઉચ્ચ સ્થીતિમાં પણ પૂજા તો કરતા. ( તુલશીદાસ ચંદન ઘસે તિલક કરે રઘુવીર ) રામકૃષ્ણ ( અદ્વૈતવાદમાં ) સિદ્ધ હતા. सोहम् शिवोहम् હતા. તે પણ કાલિની પૂજા તો કરતા. આ બધા માટે સત્ય છે. કોઇને પ્રેમ ન હોય એ જૂદી વાત છે. નિરાકાર રૂપમાં જોવા માગતા હો તો એ પણ હિન્દુ ધર્મમાં છે. "નિંદા ન કરો" એ સિદ્ધાન્ત છે. એ મોટી અને સત્ય વાત છે.

ચૈતન્યજી પંડિત નામે શાસ્ત્રી હતા. તેઓ શાક્ત સરાવતા, હતા તે વખતે શક્તિનો સંચાર

થયો બસ થઈ ગયું ! તે પાગલ બની ગયા ! કૃષ્ણ ! કૃષ્ણ ! બોલવા લાગ્યા. ન્યાય દર્શનની ચોપડીઓ જળમાં ડૂબાડી દીધી, રાધા માફક સખી ભાવને પ્રાપ્ત થયા આવા પંડિત પણ પ્રકાશ થતાં મૂર્તિ પૂજક બન્યા કેટલાય પ્રખર "યૂરોપીય" નાસ્તીક જીવનની છેલ્લી ઘડીએ આસ્તીક બન્યાના દાખલા છે

ભગવાન ગુરુ રૂપમાં આવે છે ગુરુને મૂકી શિવ ભાવ કરો તો દોષ છે "નાદ્વૈતમ્ ગુરુણા સહ" ગુરૂ પાસે રહી એની સેવા આજ્ઞા પાલનથી ચિત્ત શુદ્ધિ થાય, આ ગુરૂ મંત્ર છે વિદ્યા મેળવવા માટે સેવા નહિ કરે અને ચોરી કરે, તેથી કંઈ વળે નહિ વિદ્યા તો મળે નહિ અને મળે તો ફળે નહિ અને જેવા હોય તેવા રહી જાય, લાભ તો ન મેળવો ગુરૂ પ્રભુ થઈ આવે ત્યારે પાગલ બની જાય, અને તે ચીજ આવી ગયે બધું વ્રત તપ છોડી દો એજ ભગવાનની ગુરુની પૂજા અને તેની વાણીનો પ્રચાર

ઋષીઓ તપ કરતા હતા, ત્યાં ફરતા ફરતા રામચંદ્રજી પધારે છે, ઋષીઓ પ્રણામ કરીને કહે છે—અમે જાણીએ છીએ આપ સ્વયં પ્રભુ છો. આદેશ આપો અમે પૂજા કરીશું, સેવા કરી શું રામે કહ્યું અત્યારે હું રાજા—મનુષ્યની મર્યાદામાં આવ્યો છું માટે તમે કહો છો તેમ ન થાય હમણાં વ્રત કરો વૃંદાવનમાં ગોવિંદ બાળ સ્વરૂપે અવતરશે ત્યાં પૂજા થઈ જાય બુદ્ધાવતાર થયો તો એને સેવો બીજી વાત નહિ બુદ્ધમ્ શરણમ્ ગચ્છ, સંઘમ્ શરણમ્ ગચ્છ વેદાન્તને હાથે રાખો પણ ગુરૂ (પ્રત્યક્ષ પ્રભુને) ન મૂકો

મૂર્તિ પૂજા કેમ કરવી "ફોટો" મૂર્તિ પર ભગવાન પર ભાવ કેમ આવે, કલ્પનાનો આશરો લો સારામાં સારી મૂર્તિ રાખો શ્રદ્ધાથી ભાવ આરોપો, વિશ્વાસ રાખો કે "છે" તુલસીદાસે અનુભવ્યો, રામકૃષ્ણે અનુભવ્યો, વિશ્વાસ મોટી વાત છે "નેપોલિયન" નું પહેલું વાક્ય—

'There Shall be no Alps in my way"

યાદ હશેજ પ્રહલાદનો વિશ્વાસ "તે સ્તંભમાં છે" ક્રાઈસ્ટ કહેતા "મને ઇસુમાં વિશ્વાસ છે, એના નામે ઉઠો" વગેરે આંધળા દેખતા થતા. આજ વિશ્વાસ નથી. બધા આર્ય સમાજી છે અથવા બનશે વિશ્વાસ જાય તો પ્રાર્થના કરીને મેળવો. કલ્પના (Imagination) કરતા રહો પછી શું કામ થાય છે તે જુઓ

મિત્ર અમેરિકામાં છે, કલ્પનાથી તેનાથી મળાશે પતિ દૂર દેશ છે, કલ્પનાથી તેનાથી મળાશે સુદામાના ગુરુ દૂર બેઠે તેની સ્થીતિ જોઈ શક્યા, આમ તે હાજર છે તે કહે છે હું તમારી સાથે—હાજર છું મૂર્તિમાં એકતાર થવાથી—પ્રત્યક્ષ ભાવે થાય છે "Try" ધીરે ધીરે આપણા દિલમાં પ્રકટ થશે પ્રત્યક્ષ થશે ભગવાનનું સ્થાન રાખે ઘરમાં તેના માટે ઉત્તમ સ્થળ પસંદ કરો, ઘડીકલાક નહિ મૂર્તિ પાછળ પ્રાણાર્પણ કરો આ સિવાય હિન્દુ જાતિ—હિન્દુ સમાજનો પુનરૂધ્ધાર નથી સંગઠીત થાઓ, પ્રચાર કરો, પ્રેમ ભાવ રાખો, તે સિવાય ભારત કે દુનિયામાં ક્યાંય પણ શાન્તિ નથી.

ૐ શાન્તિ

——o——

# શંકા

( પ્રે૦—શ્રી સુદર્શન )

श्रुतिविप्रतिपन्ना ते यदा स्थास्यति निश्चला ।
समाधावचला बुद्धिस्तदा योगमवाप्स्यसि ॥

—ગી૦ ૨।૫૩

"અનેક પ્રકારનાં વેદ વાક્યોથી વિચલિત થએલી તારી બુદ્ધિ જ્યારે સમાધિ વૃત્તિમાં સ્થિર અને નિશ્ચલ થશે ત્યારે સમત્વ બુદ્ધિરૂપ યોગ તને પ્રાપ્ત થશે."

આ શ્લોકમાં નિશ્ચલ અને અચલ શબ્દ એકજ અર્થના માલુમ પડે છે. આવી દ્વિરૂક્તિ કરવામાં ગ્રંથકારનો શું અભિપ્રાય છે?

એક પ્રશ્ન એ છે કે 'श्रुतिविप्रतिपन्ना' આ વિશેષણનો શો અર્થ છે? विप्रतिपत्ति મતભેદને કહે છે, તો શું શ્રુતિના વિષયમાં મતભેદ હોવો સારો છે કે મતભેદ ન હોવો સારો છે? ગ્રંથકાર શું એમ ચાહે છે કે અર્જુનની બુદ્ધિ શ્રુતિના અર્થના વિષયમાં ડાંવાડોલ થઈ જાય?

# સમાધાન

( લે૦—જ્ઞાનતપસ્વી શ્રી ગીતાનંદજી )

આ શ્લોકનો અર્થ અવ્યવહિત પૂર્વ શ્લોકના અર્થને નજર સામે રાખીને કરવો જોઇએ. તે શ્લોક આ છે—

यदा ते मोहकलिलं बुद्धिर्व्यतितरिष्यति ।
तदा गन्तासि निर्वेदं श्रोतव्यस्य श्रुतस्य च ॥

—ગી૦ ૨।૫૨

'જ્યારે તારી બુદ્ધિ મોહના પડદાને ચીરી નાખશે ત્યારે તું તે વાતોથી વિરક્ત થઈ જઇશ, કે જે સાંભળી છે અને સાંભળવાની છે.'

આ શ્લોકમાં શ્રોતવ્ય અને શ્રુતનો અર્થ ક્રમથી ઐહિક ભોગ અને પારલૌકિક ભોગ છે, જેવું કે બીજા અધ્યાયના આઠમા શ્લોકમાં અર્જુને કહ્યું છે—'પૃથ્વીનું નિષ્કંટક સમૃદ્ધ રાજ્ય અને સ્વર્ગના દેવતાઓ ઊપર સ્વામિત્વ મળી જાય, છતાં પણ મને એવું કોઇ સાધન દેખાતું નથી, જે મારા મનને તપાવનારા શોકને દૂર કરી નાખે' અહિં પૃથ્વીનું રાજ્ય શ્રોતવ્ય અને સ્વર્ગનું સ્વામિત્વ શ્રુત સમજવું જોઇએ. ઉપરના શ્લોક પછીથીજ 'श्रुतिविप्रतिपन्न' એ શ્લોક આવ્યો છે, એટલા માટે એ પદનો અર્થ એ થયો, કે શ્રુતિ એટલે કે શ્રોતવ્ય તથા શ્રુત, તથા વિપ્રતિપન્નનો અર્થ છે નિર્વિણ્ણ કે વિરક્ત ( કંટાળી જવું ) શંકાકાર એમ સમજે છે કે श्रुतिविप्रतिपन्न અર્થાત્ વેદાન્ત વાક્યોના અર્થમાં મતભેદ હોવો. પરંતુ એવો અર્થ નથી. મહામુનિ કપિલજીએ પોતાના દર્શનના ચોથા અધ્યાયમાં ઘણાં ઘણાં દૃષ્ટાન્તો તથા વાર્તાઓ દ્વારા મુમુક્ષુને માટે સદુપદેશ આપ્યો છે. ત્યાં તેવીસમું સૂત્ર શંકા વિષયક આ શ્લોકનેજ અનુસાર રચવામાં આવ્યું છે.

विरक्तस्य हेयहानमुपादेयोपादानं हंसक्षीरवत् ।

એનો શ્લોકના અર્થ સાથે મેળ કરતાં એવું તાત્પર્ય નીકળે છે કે બુદ્ધિને હેયનો અર્થાત્ શ્રોતવ્ય તથા શ્રુત કર્મફળનો ત્યાગ કરવો જોઇએ તથા ઉપાદેય અર્થાત્ સમાધિનું ઉપાદાન કરવું જોઇએ. એટલાજ માટે નિશ્ચલ અને અચલ બે વિશેષણોનો પ્રયોગ કરવામાં આવ્યો છે; આ દ્વિરૂક્તિ સાર્થક છે નિરર્થક નથી. બન્નેનો અર્થ એજ છે કે ત્યાગમાં સ્થિર બુદ્ધિ થાય અને યોગમાં પણ સ્થિર બુદ્ધિ થાય; અહીં સ્થિર શબ્દમાં પણ પુનરૂક્તિ દોષ નથી, એક સ્થિર શબ્દનો અર્થ છે વિક્ષેપ, ચલન વર્જીત અને બીજાનો અર્થ છે સંદેહ રહિત. ઇત્યોમ

# મહાપુરૂષ

( લે૦—સ્વામી શ્રી રામાનન્દજી સન્યાસી દર્શનશાસ્ત્રી વ્યાકરણાચાર્ય )

'विपदि धैर्यम्'

આ સંસાર સાગર જેવો અથાહ અને દુર્ગમ છે એમા મનુષ્ય જીવન એક તુચ્છ નૌકાની માફક છે એ જીવન નૌકાને કેટલાય આઘાત અને પ્રત્યાઘાતોનો મુકાબલો કરવો પડે છે કોઈ કોઈ વખત તો તેનો આપત્તિયોના મજબુત પત્થરો સાથે અથડાઇને ભૂકેભૂકો થઈ જાય છે અને કોઈકવાર તે ચતુર નાવીકની સાવધાનીથી પાર પણ લગી જાય છે મનુષ્યના આયુષ્યનો મોટો ભાગ દુઃખોથીજ રીબાતો વ્યતિત થતો જોવામા આવે છે હમે તો સમજીયે છીએ કે અખો સંસાર દુઃખરૂપ કારૂ ઉપર પથારી પાથરીને સુઈ રહ્યો છે સુખ શાંતીનો મહીમા તો અમે બહુજ સાંભળ્યા કરીએ છીએ પરંતુ તે ત્યાં પણ બહુજ થોડી જોવામા આવે છે કે જ્યા તેનું સ્થાન બતાવવામા આવે છે સાંભળવામાં આવ્યું છે કે તીર્થોમા સુખ શાંતીનું વાતાવરણ હમેશા રહે છે, પણ જઇને જોવાથી તો તેનાથી વિપરીત દશાનોજ અનુભવ થયો. કેટલાક લોકોને એવું કહેતા સાંભળ્યા છે કે મોટાના મહેલાની અંદર સુખ સંતોષનું સામ્રાજ્ય સુશોભિત થઇ રહ્યું હોય છે, પરંતુ જઇને જોવાથી ત્યા રાગ દ્વેષ અને કામનાની જ્વાળાઓ શરીરને સળગાવી દેતી હોય તેવી લાગી. એમ પણ સમજાયું હતું કે ઉચા મહેલોમા, બજારના બંદરોમાં, ભ્રમણમાં, મેળમિલાપના મેળાઓમા અને નાચ ખેલ, કુદ આદિના તમાસામા, સુખ શાંતી પ્રાપ્ત થશે, પરંતુ એ ધારણા પણ સાચી ન નીકળી

એ નિર્વિવાદ સાચુંજ છે કે મનુષ્યજીવનાકાશ આપત્તિના વાદળોથી ઘેરાયેલું છે, અથવા તેનો માર્ગ કાંટા અને કાંકરાથી પથરાએલો છે, અર્થાત્ આપત્તિ એની સાથેજ લાગેલી રહે છે, જ્યારે એવીજ વાત છે, તો પછી સમજદારી એમાંજ છે કે મનુષ્ય આપત્તિયોથી બચે અને સૌથી પહેલો તેને ઓળખી લે, તથા તેને આવવાના માર્ગને શોધી કાઢે તેનો સામનો કરે, તેનાથી હારે નહિ, આપત્તિયો તેનાથી ડરી જવાથી—કે નાસી છુટવાથી પણ મટી જતી નથી, તેનો તો સામનો કરવો પડે છે રાજા હરિશ્ચંદ્ર આપત્તિઓને જીતતા હસતા હસતા પાર ઉતરી ગયા, રાજા રામચંદ્રજીએ વિપત્તિયોને ગળાની ફુલમાળાની પેઠે ધારણ કરીને વીતાવી દીધી, તથા નળ, પાણ્ડવ, પ્રતાપ, અને શિવાજી આદિએ આ વિપત્તિરૂપ સાગરને ગાયની ખરીની પેઠે ગણીને પાર કરી દીધો, આ સર્વ પ્રકારની આપદાઓનો સામનો કરવાનો સરલ ઉપાય ભર્તૃહરિએ 'विपदि धैर्यम्' સુત્રમા બતાવી દીધો છે અસલમા તો આપત્તિ એ મનુષ્યનું ખરા અને ખોટાપણુ પારખવાની પરિક્ષા છે, આપત્તિની ભઠ્ઠીમા ન પડ્યો હોય, એવો સંસારમા કોઇ મહાપુરૂષ નથી જેઓ આપત્તિનો સાગર તરવા-માં સફળતા પ્રાપ્ત કરી ચુક્યા છે, તેઓનેજ જીવનસુખનું રત્ન મળી શક્યું છે

> सुखंरू होता है इन्सां, आफत आने के बाद।
> रंग लानी है हिना, पत्थर पे पिस जाने के बाद ॥

જ્યા સુધી મેંદીને પથ્થર ઉપર બરાબર ન

दीपावली के विषय में पुराणों में कई तरह के इतिहास मिलते हैं। यद्यपि सब का अन्तिम उद्देश्य एक ही है—समान ही है। पर इस महोत्सव मनाने के अनुष्ठानों की विधि विधानों में कुछ भेद सा है। हमें सब से अच्छा आजकल के उपदेशोपयोगी यह इतिवृत्ति मालूम पड़ा कि—"जब राजा बलि ने राजलक्ष्मी को छीनकर अपने वश में करके कैद कर दिया तब जनता लक्ष्मीहीन हो गई। श्रीहत देवगण दैत्यराज बली के बन्दी हो गये। देश में दारिद्र्य और दुःख का अवाञ्छनीय दौरदौरा हो गया। भगवान् विष्णु ने इन्हीं तीन दिनों में लक्ष्मी का देवताओं-सहित उद्धार किया था। जिस दिन लक्ष्मी बन्धन से छूटी थी उस दिन यही कार्तिक की अमावास्या थी। इस लिए लोगों ने लक्ष्मी की छूटने की खुशी में आकर घर घर दीपावली का आनन्दोत्सव मनाया था। आज भी ऐतिहासिक विजय की दृष्टि से यह दीपावली फिर हमें उस गई हुई भारतलक्ष्मी के उद्धार की याद दिलाती है। जिस का उद्धार विष्णु भगवान् ने किया था। आज भी हमारी लक्ष्मी बलपूर्वक बलिलोक में याने बलवानों के देश में प्रतिदिन चली जा रही है। आज हमारी लक्ष्मी और हमारे देवता हम से जुदे हो गये हैं। हम फिर उन के संपर्क में आने का मार्ग ढूँढ रहे हैं, पर अज्ञानान्धकार में रास्ता नहीं सूझता। इसी से हम सब लोग एकत्र हो, एकभावना से प्रेरित हो दीपावली का प्रकाश कर रहे हैं कि इस वर्षारम्भ में हम अपने गन्तव्य मार्ग को अन्वेषण करके उस पर चलें।"

आज हम 'नमः शान्ताय तेजसे' वचन से प्रभु का स्मरण करते हुए, इस वर्ष—

'यत्र योगेश्वरः कृष्णो यत्र पार्थो धनुर्धरः।
तत्र श्रीर्विजयोभूतिर्ध्रुवा नीतिर्मतिर्मम ॥'

इस भगवद्वाक्य का उपदेश देते हुए यह मङ्गलकामना करते हैं कि—

(१) यह वर्ष साङ्ग सपरिवार आप के हृदय-मन्दिर को दीपावली के दीपसमूह के प्रकाश की तरह विज्ञान, आनन्द, सत्य, त्याग और प्रेम के दीपकों से प्रकाशित करे।

(२) इस वर्ष आप लोगों का अन्तःकरणसरोवर विश्व के प्राणिमात्र के प्रति अखण्ड स्नेहभावना के अमृतरस से परिपूर्ण हो।

(३) यह संवत् आप को बुद्धि, लक्ष्मी और शक्ति का उपासक बनावे।

(४) इस वर्ष जो कुछ खाया पहना जाय उस से निष्पन्न वीर्य, स्वास्थ्य से वर्द्धित यह आप लोगों का भौतिक देह सब की सेवा के उपयोग में आने के योग्य हो।

(५) इस वर्ष हमारे सब काम मिल जुलकर एकदिल से हो सकें जिस से मतभेदमूलक कार्यभेद से हमारा समय और शक्ति व्यर्थ व्यय न हो।

(६) इस साल हमारे रक्षक राजा की पूरी शक्ति हमारी रक्षणावेक्षण के उपयोग में सङ्गोपाङ्ग आ सके और प्रजा तथा राजा में यत्किञ्चित् कटुता सर्वथा न रहने पावे।

(७) इस वर्ष सब का ईश्वर, वेद, धर्म पर विश्वास और भी अधिक दृढ हो जावे और मातृभूमि, जाति, तीर्थ, मन्दिरों मठों पर श्रद्धा अधिकाधिक बढ़े।

(८) इस वर्ष चोरी, हिंसा, व्यभिचार, असत्य और मादक द्रव्यों के सेवन का हृदय से परित्याग करके सब लोग, 'रामराज्य' के सुख का अनुभव करने में समर्थ हों।

(९) "इस वर्ष सर्वशक्तिमान् प्रभु अपनी विनाशलीलाताण्डव बन्द करा दें, जिस से प्रभुप्रदत्त विभूतियों का दुर्बल, प्रबल सबल लोग यथेच्छ यथाशक्ति उपयोग कर सकें।"

(१०) इस वर्ष सब लोग अपने अपने वर्णाश्रम-धर्मानुष्ठानपुःसर भगवान् से इस संकटकाल से त्राण पाने की इच्छा से यह प्रार्थना करें कि—

सर्वेऽत्र सुखिनः सन्तु, सर्वे सन्तु निरामयाः।
सर्वे भद्राणि पश्यन्तु, मा कश्चिद्दुःखमाप्नुयात् ॥
काले वर्षतु पर्जन्यः पृथ्वी शस्यशालिनी।
देशोऽयं क्षोभरहितः साधवः सन्तु निर्भयाः ॥

# कार्यसिद्धि क्यों नहीं होती?

( ले०—विभूति देवी अध्यापिका )

## 'जिह्वा दग्धा परान्नेन'—

संसार के सब काम कहने, सोचने और करने से होते हैं, पर सब कामों में कहने का नम्बर पहला है। जैसे किसी पाठशाला में कुछ लोग पढ़ाने और बहुत से पढ़ने जाते हैं। वहाँ पहले कहा जाता है फिर उसे सुना सोचा जाता है। कह वह सकता है जिसे कहना आता हो, याने जिस ने कहना सीखा हो। कथन करना वाणी का विषय है, याने जीभ का काम है। जिह्वा खराब न होगी, याने दग्ध न होगी तभी कहा जा सकता है। सभी नहीं कह सकते, कथन करने की सामर्थ्य संपादन करने के लिए तपश्चर्या करनी पड़ती है, गुरु के चरणों में रहकर तपोमय जीवन बिताना पड़ता है। जिसे कहना आता है वह चाहे तो संसार में आग लगा दे तथा लगी अग्नि को सहज में बुझा दे। पहले समय में जो जिस को भला बुरा कुछ भी कह देता था, वह कथन सफल हो जाता था। पुराणादि ग्रन्थों में शाप देने की बातें आती हैं। उन का प्रयोजन यह है कि प्राचीन पुरुषों की वाणी सफल होती थी। यदि यह बात है तो आजकल ऐसा क्यों नहीं होता? इस प्रश्न का उत्तर है कि—'जिह्वा दग्धा परान्नेन' याने दूसरे का मुफ्त का माल उड़ाने से जीभ जल गई। मतलब यह है कि दूसरे का दिया हुआ भोजन करनेवाला की वाणी में कुछ भी सामर्थ्य नहीं रह जाता, अतः वे अपनी वाक्शक्ति की अभिवृद्धि नहीं कर सकते। मनुष्य का स्वभाव है कि जब उस का काम बैठे बैठे चल जाता है तो वह मेहनत नहीं करना चाहता। भला दूसरों के दिये भोजन से जिन का निर्वाह हो जाता हो वे 'गुरुगृह' में जाकर क्यों पढ़ने की खटपट में पड़ने लगे हैं?

'जिह्वा दग्धा परान्नेन' इस वाक्य में 'पर' शब्द से अपने से दूसरे सभी का समावेश मानना चाहिए। वह 'पर' चाहे कोई अपने कुटुम्ब, जाति या देश का हो या अपना पिता, दादा, भाई आदि हो। कहने का प्रयोजन यह है कि पराई कमाई पर (चाहे वह अपने बाप, दादा ही की क्यों न हो?) मौज मारनेवालों की वाणी जलकर खाक हो जाती है। इसी कारण अमीरों के लड़के अपने बाप दादों का धन पानी की तरह बहाकर भी याने साधनों के होते हुए भी ऐसे बड़े विद्वान नहीं होते जैसा एक गरीब का लड़का हो जाता है, क्योंकि दूसरों की कमाई पर पलनेवाले जबान के धनी नहीं हो सकते। देश की वे ही जातियाँ विदेशों में जाकर व्यापार द्वारा धन-कुबेर हो सकी हैं जिन्हें अपने बाप दादों की कमाई का सहारा या भरोसा नहीं था।

फिर बात यह भी है कि दूसरे का दिया अन्न खानेवाला अन्नदाता को नेकसलाह नहीं दे सकता। क्योंकि वह उस के सामने दबता है। यदि अन्नगृहीता दबीजबान से कुछ कहेगा भी तो उस का असर अन्नदाता पर नहीं पड़ सकता। दग्धजिह्व का प्रभाव किसी पर ऐसे ही नहीं पड़ता जैसे भुना हुआ अन्न का दाना अंकुरित नहीं हो सकता। भीष्म पितामह जैसा महापुरुष, भरी सभा में अपने कुटुम्ब की रजस्वला युवति की को नंगी करने का बीभत्स दृश्य

देखता रह गया, परंतु चूँ तक नहीं कर सका। मौका आने पर "अर्थस्य पुरुषो दासः" इत्यादि वचनों से अपनी दुर्बलता को खुद स्वीकार किया है। कारण स्पष्ट है कि परान्न से उस की जिव्हा जल चुकी थी। अन्न का प्रभाव शरीर पर अवश्य ही पड़े बिना नहीं रहता। सुना करते हैं कि अनिष्ट अन्न खाने से किसी ब्रह्मनिष्ठ महात्मा ने एक रानी का हार चुरा लिया था। परान्नदोष से बचने के लिए ही संन्यासियों को भिक्षाचर्या का विधान किया गया है। वे अनग्न अनिकेत होते हैं, अतः घूम घूमकर भिक्षा से माधुकरी लाने के परिश्रम के कारण उन के आहार का 'परान्नता' दोष दूर हो जाता है। और वे प्रणवजप और प्राणायाम द्वारा अपने भोजन में परान्नत्व दोष नहीं आने देते। जो दूसरे से प्राप्त अन्न खाकर उस का कार्य कर देगा उस को दोष कहाँ रह गया? इसी से संन्यासी लोग प्रणवजप, प्राणायाम, कथा, उपदेश आदि द्वारा जो लोकोपकार साधन कर देते हैं उन की जिव्हा सफल रहती है, दग्ध नहीं होने पाती।

यह अनुभव की बात है कि जो लोग दूसरों की रोटियों के मोहताज हैं, वे सदा हतश्री देखे गये हैं। धर्म का खानेवाले छाया में रहते हैं, परिश्रम से बचे रहते हैं, अच्छे अच्छे माल खाते हैं, चाहे जहाँ जा आ सकते हैं इत्यादि बहुत से सुभीते की जिन्दगी व्यतीत करते हुए भी वे तेजहीन से प्रतीत होते हैं। इन की बातें सुननेमात्र से प्रतीत हो जाता है कि इन को संतोष भी नहीं है। नित्य अच्छे अच्छे पदार्थ खाते रहने पर भी तृप्त जैसे नहीं मालूम पड़ते। कोई खास वस्तु मिलने पर अंदाज से अधिक खाकर दिन भर परेशान बने रहते हैं, जब देखो खाने ही की बातें करते रहेंगे। सब से बड़ी दुःख की बात तो यह है कि इन के पास पहाड़ जैसा विपुल समय रहता है, इन्हें रात दिन फुरसत ही फुरसत रहती है, खाने पीने की चिन्ता नहीं रहती है। फिर भी ये विद्या नहीं पढ़ते, न भजन ही करते हैं, क्योंकि उन की वाणी परान्नभक्षण से निकम्मी हो जाती है।

सौ आदमी ऐसे एकत्र किये जाँय जिन का जीवन धर्मादाय पर निर्भर हो, याने जो धर्म के नाम पर पराया अन्न खाते हों और सौ आदमी उसी स्थिति के वे एकट्ठे किये जाँय जो कमाकर खाते हों। दोनों समूहों का मुकाबला करके देखा जाय तो परान्नभक्षी समुदाय ही हतश्री प्रतीत होगा, उन के विचार भी संकुचित होंगे। क्योंकि मँगनी के भोजन में वह दम नहीं है जिस से ओजस्विता प्राप्त हुआ करती है।

जब कि मनुष्य समर्थ है, अविकलेन्द्रिय है फिर अपनी जीविका के लिए अपने ही जैसे साङ्गोपाङ्ग मनुष्य पर क्यों निर्भर रहता है? मनुष्य को चाहिए कि वह किसी से लेने की इच्छा न करे। बिना काम किये किसी की वस्तु की तरफ देखे भी नहीं। राजा, धनी आदि ऋषि, मुनि, साधु संतों, भक्तों को श्रद्धापूर्वक देना चाहते थे, मगर वे न लेकर वन्य कन्द मूल फलों से अपनी जीविकानिर्वाह करते थे। उन्हें यह मालूम था कि—'जिव्हा दग्धा परान्नेन।'

**'करौ दग्धौ प्रतिग्रहात्'—**

अर्थात् जब दान लेने से हाथ दग्ध हो जाते हैं तो उन में कुछ भी करने का दम बाकी नहीं रह जाता। मनुष्य की कार्य सिद्धि का सर्वोपरि साधन हाथ उस दशा में निकम्मा हो जाता है जब कि वह दान लेने के लिए किसी के हाथ से नीचा हो जाता है। आजकल के लोगों की मनोवृत्ति जितनी ले लेने में तेज है उस की शतांश भी देने में नहीं है। लोग लेने में सहस्रबाहु को भी मात कर देते हैं और देने में जगन्नाथजी की तरह

दूँठा होने का कमाल कर देते हैं। अब कि राजा दिलीप आवश्यकता से अधिक देना चाहता था और वरतन्तु जरूरत से ज्याद' लेना अङ्गीकार नहीं करता था वह भी एक समय था। और आज भी यह जमाना है कि गृहीता दाता के कपड़े तक उतारने पर आमादा हो जाता है। जिन हाथों में अपनी जाति, देश तथा दुर्बलों की रक्षा के लिए और आततायियों को दण्ड देने के वास्ते, अकृपण कृपाण होनी चाहिए थी, दान लेने से उन हाथों को माना लकवा सा मार जाता है। आजकल जिसे देखो चाहे समर्थ ही हो, सभी दान लेने के अधिकारी बनते हैं। पहले राजा राज्य करते थे, पर अपनी जीविका के लिए कोई खास काम किया करते थे। आजकल की मनोवृत्तियाँ अजब हो गई हैं। वर्तमान काल में वे चतुर कहाते हैं जो दूसरों की कमाई पर मौज उड़ा रहे हों। हाथ पर हाथधरे बैठे रहना आजकल की अमीरी में दाखिल है। पहले की अमीरी अधिक से अधिक संख्या में गरीबपरवरी में थी। जिन हाथों से कोई कमा नहीं सकता जो हाथ दान लेने से आग में लकड़ी की तरह जल चुके हैं उन हाथों से सोने की थाली में हलवा खाने की इच्छा करने का किसी को कोई अधिकार नहीं है। न्याय तो यह है कि जितना करो उतना खाओ।

दूसरे देश के लोग स्वावलम्बन से जीवन बिताना उत्तम समझते हैं। स्वामी सत्यदेवजी परिव्राजक कहते थे कि अमेरिका में मेरे साथ जो विद्यार्थी पढ़ते थे, वे कालेज के अतिरिक्त समय में कहीं न कहीं मजदूरी करते थे और उसी से वे अपनी पढ़ाई का खर्च चलाते थे। एक दिन स्वामीजी ने अपने मित्र सहपाठी को बाजार में इक्का हाँकते देखा, स्वामीजी बड़े तपाक से उस के पास हँसते हुए गये और कुछ बात करनी चाही। मगर उस ने स्वामीजी की तरफ देखा तक नहीं। बात तो क्या करनी थी और अपने पैसेंजरों से बोलता रहा ? अपने घनिष्ठ मित्र का यह व्यवहार स्वामीजी को बहुत बुरा लगा। अगले दिन जब वह विद्यार्थी स्वामीजी से कालेज में मिला तो स्वामीजी ने कहा 'तुम बड़े असभ्य हो' ऐसी सोता-चश्मी, वह विद्यार्थी स्वामीजी के कथन की उपेक्षा सी करते हुए मुस्कराकर बोला—'भाई! उस समय मैं ड्यूटी पर था यदि मैं आप से बातें करने लगता तो मेरी सवारी (पैसेंजर) हाथ से निकल जाती, मैं पेशेवर मजदूर तो हूँ नहीं, जो दिन भर खटूँ, मेरे पास सिर्फ दो घंटे का समय रहता है। शहर में मेरे बहुत से परिचित हैं। यदि सब से ५-५ मिनट भी बातें करने में गुजार दूँगा तो मेरा सारा समय व्यर्थ बरबाद हो जायगा, फिर एक काम करते समय उस का न समाप्त करके उस से असम्बद्ध काम करने लग जाने की आदत डालकर अपना स्वभाव न बिगाड़ना चाहिए। छात्रजीवन में स्वभाव अच्छा न बनाया गया तो पढ़ना बेकार है, क्योंकि यही स्वभाव जन्म भर काम आता है, इस में आप व्यर्थ बुरा मानते हैं, आशा है अब आप नाराजी दूर कर देंगे।' स्वामीजी कहते थे कि यह बात सुनकर मुझे बड़ी शरम आई। हमारे देश में तो समय का कोई मूल्य नहीं है। और मेहनत मजदूरी तो बड़प्पन को धूल में मिला देनेवाली मानी जाती है। और हमारे देश में बाप दादों की कमाई पर दिन व्यतीत करनेवाले, भाग्यशाली और मौज मारनेवाले समझे जाते हैं। एक रईसजादे अपने पूर्वजों की कीर्ति की बड़ी प्रशंसा कर रहे थे। मेरी समझ से बुजुर्गों की बड़ाई भर करके अपना कर्तव्य पूरा कर लेना समझनेवाले कुछ नहीं कर सकते। किसी प्राचीन सम्माननीय महा-

पुरुष की प्रशंसा करने से कुछ लाभ नहीं, जब तक उन के प्रदर्शित मार्ग पर न चला जाय। हम कहाँ तक कहें, सब को यह याद रखना चाहिए कि— 'करौ दग्धौ प्रतिग्रहात्।'

## 'मनो दग्धं परस्त्रीभिः'—

'मन एव मनुष्याणां कारणं बन्धमोक्षयोः' अर्थात् मनुष्य का जब कि मन ठीक है, उस में किसी प्रकार के पाप की कालिमा नहीं पुती है तो फिर आदमी जहाँ रहे, जहाँ जाय और जिस स्थिति में रहे उसे कोई हानि नहीं पहुँचा सकता, उसे कोई नहीं बाँध सकता। डाक्टर किसी रोगी का अंगच्छेद कर देता है, मगर उसे कोई दोषी नहीं ठहरा सकता, क्योंकि उस का दिल साफ है। और जो अपने मन में बुगज भरे फिरते हैं, जो कपट से लिपट रहे हैं और जिन के मन द्वेष से भरे हैं, उन्हें सब जगह बेचैनी है, भय है तथा बन्धन है।

फिर जिन का मन ठीक नहीं, जिन का मन स्थिर नहीं, वे कोई कार्य यथार्थतः नहीं कर सकते। यद्यपि मन का स्वरूप ही 'संकल्प विकल्पात्मक' है, पर वह अभ्यास करने से सदा नहीं तो उतने समय के लिए उस काम में एकाग्र होकर लग सकता है, जो कार्य मनुष्य करना चाहता है। क्योंकि सब काम मनोयोग-पूर्वक हो सकते हैं। चिन्ता, चञ्चलता, आलस्य, भ्रम, प्रमाद प्रभृति दोषों से मन अधिक डाँवाडोल हो जाता है, पर इन दोषों की निवृत्ति के उपाय इतने कठिन नहीं हैं जितना 'मनो दग्धं परस्त्रीभिः।' यह कठिन है। अर्थात् दूसरे की स्त्रीविषयक चिन्ता से मन जलकर राख हो जाता है। रामचन्द्र से परास्त होने के कारण रावण की निन्दा नहीं है, क्योंकि वीरों की हार से निन्दा नहीं होती। उस प्रतापी राजा की अपकीर्ति दूसरे की स्त्री पर कुदृष्टि डालने के कारण हुई। परस्त्री पर दृष्टि डालनेवाले अपना यश, धन और बल सौन्दर्य आदि नाश कर बैठते हैं, क्योंकि उन का मन जल जाता है। जब कि मन का मटिया-मेट हो गया, फिर कुछ भी पास नहीं रह जाता, पर-स्त्री के कारण सुन्दोपसुन्द जैसे किसी से परास्त न होनेवाले दो प्यारे भाई परस्पर लड़कर मर गये। नहुष राजा स्वर्ग के ऊँचे स्थान से गिर गया, चन्द्रमा कलङ्की हो गया। वाली मारा गया। शिशुपाल की भी यही दशा हुई। कीचक भी इसी हालत को पहुँचा। परस्त्री के पीछे यवन नृपतियों ने राजस्थान के महल स्मशान में परिणत कर दिये। विश्वामित्र की दुर्दशा का हाल सब जानते हैं। जिन्होंने 'मातृवत् परदारेषु' की शिक्षा नहीं मानी, उन्होंने अपना सब कुछ गवाँ दिया।

कहाँ तक कहें—परस्त्रीविषयक दूषित भावों से जिन का मन दुष्ट हो गया है, वह क्या अपनी भलाई सोच सकता है? और क्या दूसरे की? प्रत्येक अभ्युदयाकाङ्क्षी पुरुष को—

**'जिह्वा दग्धा परान्नेन करौ दग्धौ प्रतिग्रहात्।
मनो दग्धं परस्त्रीभिः कार्यसिद्धिः कथं भवेत्॥'**

इस कुलार्णव तन्त्र के वचन पर सदा ध्यान रखकर वाणी, हाथ और मन को दूषित होने से बचाने का सदा यत्न करना चाहिए। ये तीन संसार की कार्य-सिद्धि के प्रधान साधन हैं।

एक संत कहा करते थे कि जब कि संयमी पुरुषों के सब कार्य सुचारु रूप से संपन्न हो जाते हैं, फिर और लोग यह विचार क्यों नहीं करते कि हमारी "कार्यसिद्धि क्यों नहीं होती?"

# सुखी जीवन

( ले०—पौ० श्री वासुदेवशास्त्री तैलङ्ग, शु० द्वै० वे० विशारद )

शिष्य—प्रभो, आज सुखी जीवन के अन्तर्गत धर्म का मर्म समझाने की कृपा कीजिए।

गुरु—वत्स, प्रत्येक व्यक्ति को धर्म के सहारे चलना पड़ता है और अधर्म से बचना पड़ता है, अथच मरणसमय पर भी प्रिय मित्र धर्म का सहारा लेकर जाना पड़ता है। मरणसमय न भाई, न बन्धु, न पुत्र, न स्त्री, न घर, न धन कोई भी दुःख से विमुक्त नहीं कर सकते और दुर्दान्त, भीषण यमदूतों के कराळ पाश से तिळमात्र भी अभय नहीं दिला सकते। यदि विश्वासी, परमप्रिय मित्र कोई है तो वह धर्म ही है, शास्त्रों में कहा है 'धर्मोनुगा गच्छति जीव एक' भागवत महापुराण के माहात्म्य अध्याय ४ में भी तो गोकर्ण ने अपने पिता से कहा है कि—

'धर्मं भजस्व सततं त्यज लोकधर्मान्'

हमारे धर्म की पुष्टि में 'वेदप्रणिहितो धर्मः अधर्मस्तद्विपर्ययः।' वेद से कहा हुआ धर्म और वेद से जो नहीं कहा गया उसी को अधर्म कहते हैं। यह तो सर्वसिद्ध है कि वेद ईश्वर के श्वासरूप हैं और उन में से इस धर्म की उत्पत्ति है, अतः अनायास ही इस धर्म की ईश्वर के साथ ही अनादिता सिद्ध हो जाती है और इस धर्म की संसारप्रियता का कारण यही है, तभी तो समय समय पर ईश्वर का अवतार लेना पड़ता है और स्वकीय धर्म की रक्षा करनी पड़ती है। इसी को गीता में कहा है—'परित्राणाय साधूनां ··· ···धर्मसंस्थापनार्थाय च।' भगवद् ज्ञानशक्ति के अंशावतार वेदव्यासजी का मत है कि 'धारणाद्धर्ममित्याहुर्धर्मो धारयते प्रजाः' धारण करने से धर्म कहते हैं और वह धर्म प्रजाओं का धारण करता है।

शिष्य—ऐसा सुना गया है कि धर्मानुसार न चलकर प्रत्युत जो अधर्म से मित्रता करता है वह पशुवत् है। यह कथन कहाँ तक संगत है।

गुरु—मनुष्य और पशु बराबर हैं, जो कार्य मनुष्य करता है उसी को पशु भी करते हैं, खाना, पीना, सोना, घूमना, स्त्रीसेवन आदि सभी समान हैं। यदि हम शास्त्ररीति से देखते हैं तो मनुष्य में जो विशेष गुण रहता है वह धर्म है। नीति पुकार पुकारकर कहती है—

आहारनिद्राभयमैथुनं च
सामान्यमेतत्पशुभिर्नराणाम्।
धर्मो हि तेषामधिको विशेषो
धर्मेण हीनाः पशुभिः समानाः॥

शिष्य—भगवन्, प्रायः देखा जाता है कि अनेक मनुष्य कभी किसी एक धर्म का और कभी किसी दूसरे का स्वीकार कर लेते हैं। जैसे—'अन्तः शाक्ता बहिः शैवाः सभामध्ये च वैष्णवाः।' यह ठीक है या नहीं?

गुरु—गीता में कहा है—'श्रेयान्स्वधर्मो विगुणः।' 'स्वधर्मे निधनं श्रेयः।' अन्यत्र भी कहा है—'धर्म एव हतो हन्ति धर्मो रक्षति रक्षितः।' जो धर्म की रक्षा करता है उस की धर्म भी रक्षा करता है। जो धर्मनाश करता है उस का धर्म नाश कर देता है।

शिष्य—पूर्वकाल में थी आजकल जैसी अदालतें

नहीं थीं और कानून भी ऐसे नहीं थे, तो फिर अराजकता खूब मची रहती होगी।

गुरु—वेदव्यासजी कहते हैं—

**न वै राज्यं न राजासीन्न दण्डो न च दाण्डिकः।**
**धर्मेणैव प्रजाः सर्वाः रक्षन्तिस्म परस्परम्॥**

प्राचीन काल में न कोई राज्य था, न राजा था, न दण्ड था और न कोई दण्ड देनेवाला ही था। किंतु परस्पर प्रजा की रक्षा धर्म से ही होती थी। इसी बात को तो वेद भी कहता है—"सत्यं वद, धर्मं चर" सत्य बोलो, धर्माचरण करो। जब से अधर्म का प्रभाव अधिक हुआ है तभी से राजा और राज्य तथा कानून आदि बने हैं, इस के पहले तो न्याय से ही धर्म पर तत्पर रहकर प्रजा सुखी रहती थी।

शिष्य—गुरुवर्य, धर्म और समाज का कुछ संबन्ध है या नहीं ?

गुरु—धर्म समाज का वस्तुतत्त्व आधारस्तम्भ है, इसी से धर्म को समाज से पृथक् नहीं कर सकते। वस्त्र से सूतों को जिस प्रकार अलग नहीं कर सकते, इसी प्रकार धर्म को समाज से पृथक् नहीं कर सकते। ऐसा होने से समाज निःसार तत्त्वरहित हो जाता है। उस समाज से हम अपने आप को उन्नत नहीं कर सकते। अतएव सुखी जीवन के लिए 'धर्मान्न प्रमदितव्यम्' धर्म से विमुख मत बनो।

शिष्य—गुरुदेव धर्म के कितने, कौन से लक्षण हैं ये भी बताइए।

गुरु—नारदजी युधिष्टर को तीस लक्षण बताये हैं और कहते हैं कि—

**'वक्ष्ये सनातनं धर्मं नारायणमुखाच्छ्रुतम्।**
**सत्यं दया तपः शौचं तितिक्षेक्षा शमो दमः॥**
**अहिंसा ब्रह्मचर्यं च त्यागः स्वाध्याय आर्जवम्।**
**सेवेज्यावनतिर्दास्यं सख्यमात्मसमर्पणम्॥**
**नृणामयं परो धर्मः सर्वेषां समुदाहृतः।**
**त्रिंशल्लक्षणवान् राजन् सर्वात्मा येन तुष्यति॥'**

अर्थात् तीस लक्षण ये हैं—सत्य बोलना, दया रखना, तप करना, पवित्रता रखना, सहन करना, ज्ञान, मन को रोकना, इंद्रियदमन, किसी को दुःख न देना, ब्रह्मचर्य, त्याग, पढ़ना, सरलता, सेवा, नमस्कार, दास्य, सख्य, आत्मसमर्पण इत्यादि तीस हैं। ये मनुष्य को, प्रत्येक समाज को पालनीय हैं। इन नियमों का खण्डन कभी हो ही नहीं सकता।

शिष्य—किंतु यह विषय बड़ा जटिल है क्या आप दृष्टान्तरूप से मुझे समझाने की कृपा करेंगे, यह बात मुझे एवं संसार के प्रत्येक मनुष्य को हितकर होगी।

गुरु—अच्छा, प्रश्न तो तुम्हारा बड़ा गम्भीर है और लोकहितार्थ दृष्टि से पूछा है तो अवश्य हमें अब विशद विवेचन सहित कहना चाहिए। क्या तुम्हें मालूम है कि सनातनधर्म की प्रत्येक बातें और प्रत्येक शब्द, अक्षर समाज का क्षेम कुशल करनेवाले हैं। इन से मूर्ख से मूर्ख निरे जड़ मनुष्य भी लाभ उठाते रहते हैं और फिर आजन्म सनातनधर्म के कृतज्ञ बने रहते हैं। पहले इसी को दृष्टान्त से समझने की चेष्टा करो। एक अधम पापी जीव डाँकू था, जो सर्वदा अच्छी बातों से कोसों दूर रहता था और कभी अपने उद्धार का मार्ग सोचने का कष्ट भी नहीं करता था। एक दिन किसी कार्यवश डाँकू जा रहा था, रास्ते में श्रीमद्भागवत की सप्ताह हो रही थी। उस ने सोचा कि ये कहाँ की आफत है यहाँ से तो कान बन्द करके चले जाना चाहिए। जिस समय वह जाने लगा, न जाने उसे ये शब्द कैसे

सुनाई पड़े कि "देवताओं के पैर पृथ्वी पर नहीं टिकते और वे बोलते भी नहीं हैं।" अस्तु ये शब्द उस के हृदय में जम गये। जिस समय वह अपनी देवी के पास जाता है तो वहाँ पहले ही से कुछ जासूसी सिपाहियों ने डाँकू को पकड़ने के लिए देवी को तोड़कर गिरा दिया और एक सिपाही खड़ा कर दिया। जिस समय वह डाँकू चोरी करने के लिए देवी से, अमुक स्थान का नाम निर्देशकर लाभविषयक प्रश्न पूछता है कि मुझे आज कितना रुपया मिलेगा, उसी समय वह सिपाही बोल देता है कि इतनी संख्या में आज तुझे रुपया मिलेगा और तेरा मार्ग निष्कण्टक होगा। इन शब्दों के सुनते ही उसे भ्रम होने लगा और उस के मस्तिष्क में "देवों के पैर नहीं टिकते और वे बोलते नहीं हैं" ये शब्द दौड़ने लगे। फिर क्या था उस ने तलवार से सिपाही के दो टुकड़े कर दिये, उसी समय से वह डाँकू सनातनधर्म पर श्रद्धा करने लगा और उस ने निषिद्ध कर्म छोड़ दिया, क्योंकि जब मुझे एक धर्मवाक्य ने मृत्युमुख से बचा दिया तो अच्छी प्रकार बारबार मनन, चिन्तन, निदिध्यासन करने पर लाभप्रद वस्तु क्यों न हितैषी होगी। वत्स, इसी से तो मैं ने कहा है कि इन *नियमों का* पालन करनेवाला कभी कुपथ में नहीं फँसेगा। अच्छा अब अन्य लक्षणों को सुनो। सब से पहले धर्म का लक्षण है सत्य। आज यदि संपूर्ण भारतवर्ष में देखा जाय तो हमें कोई विरले ही सत्यवक्ता मिल सकते हैं। आजकल जहाँ देखते हैं वहीं धोखे की टट्टी और असत्य का साम्राज्य दृष्टिगत होता है, सभी ढोंगी, कपटी, धूर्त, आडम्बरी, 'हृदि हालाहल विषम्' की उक्ति को चरितार्थ कर रहे हैं, कलिदेव! तेरी बलिहारी है, तूँ सबों में समाया हुआ है, जहाँ 'सर्वं खल्विदं ब्रह्म' का पाठ भारतीय सदैव पढ़ा करते थे, वहाँ आज 'सर्वत्र कलि' का पाठ सत्य दिखाई दे रहा है, चाहे अन्त परिणाम भयंकर हो।

शिष्य—गुरुवर, इस से पहले तो अवश्य सत्य का पालन होता होगा।

गुरु—हाँ, यदि हम रामचन्द्रजी के समय का वातावरण इतिहास में देखते हैं तो हमें स्पष्ट मालूम हो जाता है कि उस समय सत्य ही सब कुछ था और उसी से सब सुखी जीवन व्यतीत करते थे। जिस समय श्री रामचन्द्र शरणागत विभीषण को लंकेश बना देते हैं तो सुग्रीवादिक वानरों को खलबली मच जाती है और वे कहते हैं कि, नाथ विचारके काम करें। 'राम विनती सुनिए जगतारन।' अर्थात् आप ने जो विभीषण को लंकेश बना दिया है इस में हमें सन्देह है, शायद रावण आकर आप से संधी कर ले तो फिर क्या होगा। तब भी राम कहते हैं कि यदि ऐसा होगा तो मैं भरत को अपने साथ रखूँगा और अवध का राज्य रावण को दिला दूँगा। किंतु मेरी प्रतिज्ञा कभी असत्य नहीं हो सकती। 'द्विशरो नाभि संधत्ते रामो द्विर्नाभिभाषते' राम एक शत्रु को एक बाण ही छोड़ते हैं और एक बात को दूसरे रूप में नहीं बदलते।

शिष्य—गुरुदेव, यह आप ने अत्यन्त रोचक ऐतिहासिक, सामाजिक, पौराणिक उपाख्यान अच्छा सुनाया। आज के समय में ऐसे ही उपाख्यान कुछ असर कर सकते हैं।

गुरु—इसी का एक दृष्टान्त और भी सुनो जो थोड़े समय का ही है। जिस समय शंकराचार्य, दिग्विजयार्थ भ्रमण कर रहे थे उस समय प्रयाग में उन्होंने एक जलती चिता देखी, पूछने पर मालूम हुआ कि ये कुमारिल भट्ट थे, जिन्होंने आजन्म सत्य बोलते बोलते ही समय व्यतीत किया था। एक समय

के असत्य से प्रायश्चित्तरूप अपना मरना ही निश्चय किया, शिष्य, ये सत्यप्रतिज्ञ के लक्षण हैं। ये सब हमारे भारत ही में तो हुए थे, अन्यत्र नहीं।

शिष्य—अब दया पर भी समझाइए। सत्य का अब मैं आज से आचरण करूँगा।

गुरु—यदि प्रत्येक मनुष्य सत्य, दया पर दृढ़ रहे, तो वह अपने देश की, अपनी जाति की रक्षा कर सकता है अन्यथा संदेह है। इस को छोटे से दृष्टान्त से ही तुम समझ सकते हो। समुद्रमन्थन के समय विष को पीने का किसी को साहस नहीं हुआ, किंतु शिव ने दया करके उस विष को पी लिया, तभी से नीलकण्ठ नाम हो गया है। इस के सिवाय कुछ दिन पूर्व शिवि राजा ने अपने शरीर का मांस काटकर ही तो कबूतर के बदले में दिया था, क्या तुम्हें मालूम नहीं। इसी से तो कहा है कि—

"बड़े दीन को दुःख सुनि, लेत दया उर आनि।
हरि हाथी सो कबहुति, कहु रहीम पहिचानि॥"

शिष्य—ठीक है इस को भी अच्छी प्रकार से समझ गया हूँ, सत्य दया तो हो चुके। अब तप पर भी कुछ दया होनी चाहिए। मेरी धृष्टता को क्षमा करें।

गुरु—तीसरा लक्षण तप है। एकादशी आदि व्रत को तप कहते हैं। वैसे तो निष्काम ईश्वर का मनन, चिन्तन ही तप कहा जाता है। किंतु विशेष में मन और इन्द्रियों का वशीकरण ही तप है। अब तुम्हें सूक्ष्म रूप से सभी लक्षणों का विवेचन कर देता हूँ, क्योंकि मुझे समय बहुत कम है। इसी में पढ़ाना और अणुभाष्य का हिंदी भी लिखना, इस की भी बहुत माँग है। अस्तु, चतुर्थ लक्षण है शौच अर्थात् पवित्रता। यह दो प्रकार की होती है। अभ्यन्तर और बाह्य। सात्विक अन्न खाने से सात्विक मन बनेगा और तामस अन्न से तामस मन बनेगा, राजस से राजस 'यादृशं भक्षयेदन्नं बुद्धिर्भवति तादृशी' मनुष्य जैसा अन्न खाता है उसी प्रकार की उस की बुद्धि बन जाती है।

शिष्य—गुरुवर्य, यह तो आप को स्पष्ट करके समझाना होगा।

गुरु—जिस समय भीष्म शरशय्या पर पड़े थे और धर्मोपदेश दे रहे थे उस समय द्रौपदी हँसी। भीष्म ने पूछा, द्रौपदी क्यों हँसी। तब द्रौपदी ने कहा कि जिस समय मैं सभा के बीच नङ्गी की जा रही थी उस समय आप ने न्याय अन्याय, धर्म अधर्म नहीं कहा और आज बड़े गहन विषय का तत्त्व सुना रहे हैं। भीष्म ने कहा द्रौपदी ठीक है। उस समय अधर्मी दुर्योधन का अन्न खा रहा था, इस से मन भी अधर्मी हो गया था, अब अर्जुन के बाण से पापमय अन्न का खून निकल गया और मन शुद्ध हो गया। यही अन्तर है। इसी लिए तो हमारे पूर्वजों ने पवित्र अपवित्र की सीमा बाँध दी है और कहा है कि नीच जाति के अन्न नहीं खाना। पाँचवाँ लक्षण है तितिक्षा, सहनशीलता को कहते हैं। इस का उदाहरण भी बहुत कम मिलता है। क्या तुम्हें मालूम नहीं है कि इस का प्रत्यक्ष ज्वलन्त उदाहरण ईश्वरचन्द्र विद्यासागर हैं। जिन्होंने, बंगाली बाबू का सामान उठाकर घर तक पहुँचा दिया और चूँ तक नहीं किया, क्या ऐसा आज भी कोई है। ऐसा करने से कोई छोटे थोड़े ही हो जाते हैं, किंतु आज तो इस विदेशी सभ्यता से स्वयं घर के कार्य करने में भी लज्जा आती है, क्योंकि अपटूडेट मैन फिर कहाँ से हो सकते हैं, फिर तो कुली हो गये। धन्य है नवीन शिक्षा! तुझे धन्य है!! किंतु स्मरण रहे कि फिर वही प्राचीन सभ्यता

का प्रवाह बहनेवाला है। थोड़ा थोड़ा तो प्राचीन रंग अब जमने लगा है। ईश्वर रक्षक है।

छठा लक्षण है अहिंसा। किसी को दुःख नहीं देना, मारना नहीं यही अहिंसा कहलाती है। शास्त्रों में कहा है कि 'अहिंसा परमो धर्मः' अन्य सब लक्षणों का अर्थ तो स्पष्ट ही है। किंतु सत्य और आत्म-समर्पण कुछ विशेषता रखते हैं। सत्य, सत्रों से मित्रता का व्यवहार ही सत्य कहलाता है। देखिए हमारे ऋषियों ने धर्म का कितना सुन्दर लक्षण बनाया है। आज यदि हम सभी सत्य धर्म का पालन करें तो समाजसंगठन, सुधार, उन्नति, कला कौशल, व्यवसाय सभी का क्षेत्र विस्तृत हो सकता है। धन्य हो ऋषि महर्षियों! आप धन्य हो!! आप की ये सन्तानें कितने गहन गर्त में पड़ी हुई हैं। इन्हें कुछ सुमति प्रदान करिए और भारत, समाज, जगत् का उद्धार कराइए तभी भारतसपूत का दावा हो सकता है।

शिष्य—आत्मसमर्पण क्या है। य शब्द तो कई बार सुना है।

गुरु—आत्मसमर्पण भी एक बड़ा भारी यज्ञ है। भोग्यसामग्री ईश्वरार्पण कर, अपने उपयोग में लेना और सम्पूर्ण इन्द्रियों को ईश्वराधीन कर देना ही आत्मसमर्पण कहाता है। इस का विवेचन अन्यत्र 'मङ्गलसन्त्य में' किया जायगा।

शिष्य—जो इन लक्षणों का छोड़कर प्रत्युत इस के विरुद्ध आचरण करते हैं उन्हें क्या होता है।

गुरु—उन का सर्वनाश हो जाता है। और यहीं दुःख भोगना पड़ता है। उन का मन यहाँ से वहाँ और वहाँ से यहाँ घूमा करता है। उन्हें घर की स्त्री, पुत्र, माता, पिता कुछ अच्छे नहीं लगते, वे स्त्री को भी अनुचित शिक्षा देते रहते हैं और उन का रूप ही अन्य हो जाता है। जिस प्रकार एक गङ्गा है वह स्वर्ग में गङ्गा ही रहती है। किंतु नीचे गिरने पर रूप बदल देती है।

'शिरः शार्वं स्वर्गात्पतति शिरसस्तत्क्षितिधरं।
महीध्रादुत्तुङ्गादवनिमवनेश्चापि जलधिम्''''''
विवेकभ्रष्टानां भवति विनिपातः शतमुखः।

अत जो धर्मानुसार आचरण करते हैं वे धन्य, मान्य, आदरणीय एवं वन्दनीय हैं।

---

# गीतागौरव-गभस्ति

( आगामी विशेषाङ्क—गीतागौरवाङ्क, पाचवें भाग के एक सन्दर्भ की झलक )

**तत्रैवं सति कर्तार-**
**मात्मानं केवलं तु यः।**
**पश्यत्यकृतबुद्धित्वा-**
**न्न स पश्यति दुर्मतिः ॥ १६ ॥**

ऐसी दशा में जो मनुष्य असंस्कृतबुद्धि होने के कारण केवल अपने को ही सब कर्मों का कर्ता समझता है, वह दुर्बुद्धि वस्तुतः कुछ नहीं समझता।

गी० गौ०—हे अर्जुन, जब वास्तविक स्थिति ऐसी है कि आत्मा साक्षीरूप केवल आभासकमात्र कर्ता है, कार्य करने का अपने में साक्षात् अनुभव करनेवाले दूसरे ही चार हैं, तब जो मन्दबुद्धि इस बात को समझने के लिए सत्संग, विवेक, विचार आदि का सहारा नहीं लेता और असंग आत्मा को कर्मों के

साथ जोड़कर कर्ता मान बैठता है वह अभिमानिक पुरुष आत्मा के अकर्तृत्व का रहस्य नहीं समझता है। आत्मतत्त्व तो निष्कल, निष्क्रिय, शान्त, नित्य, शुद्ध, बुद्ध, मुक्त, सूक्ष्म, परिपूर्ण सदानन्द चिन्मात्र है। जो उस को कलाओंवाला, क्रियावान्, चञ्चल, बदलनेवाला, दूसरे के साथ विकारवान्, अज्ञ, फँसा हुआ, मोटा पतला, अतृप्त, दुखी सुखी और जड़वत् समझता है वह महामूर्ख है।

क० प्र०—प्रभुप्रेमी सज्जनो, कर्तृत्वाभिमानी जीवगण पूर्वोक्त पाँच हेतुओं को अपने ऊपर आरोपित करके अपने को ही कर्ता भोक्ता मानते हैं, यही उन का काल्पनिक बन्धन है। विचारपूर्वक देखा जाय तो इन पाँचों में आत्मा कहाँ दिखाई देता है? वास्तविकता यह है कि सूर्य जैसे विषयरूप न होकर नेत्रों के विषय को प्रकाशित करता है वैसे ही आत्मा कर्मरूप न होकर कर्मों को प्रकट करता है। जैसे तरह दर्पण देखनेवाला प्रतिबिम्ब या दर्पण दोनों से पृथक् है, पर प्रतिबिम्ब का प्रकाशक वह है, उसी तरह आत्मा कर्म या कर्तारूप न होकर उन दोनों को प्रकट करता है। परंतु जिस की बुद्धि को यह भान होता है कि मैं कर्ता भोक्ता हूँ, वह अपने चैतन्य का अपलाप कर अपने को जड़ बनाता है, वह आत्मा के विषय में मध्य रात्रि के अन्धकार में डूबा हुआ है। इस पर उसे विश्वास नहीं होता कि आत्मा कर्मों से परे, और साक्षीरूप है। कर्मलिप्त संसारी जन जल में पड़े हुए सूर्य के प्रतिबिम्ब की तरह आत्मा को भी समझता है, उस के विचार से जल सूख गया तो मानो सूर्य भी नष्ट हो गया, जल में लहरें उठती हैं तो वह सूर्य को भी हिलता हुआ कल्पना कर लेता है। निद्रित मनुष्य को जब तक चेत नहीं होता तब तक स्वप्न सत्य ही मालूम देता है, जब तक आँखों में पीलिया रोग है तब तक सब ओर पीलापन ही नजर आता है, व्यामोहवश मृग भी मृगतृष्णा को सच मानने लगता है; यही हाल अज्ञान व अभिमान से आच्छन्न पुरुष का है। वह सज्जन, महानुभाव या गुरुओं के सामीप्य को तथा शास्त्रविचार की छाया भी अपने पर नहीं पड़ने देना चाहता, लोग जैसे बादलों के गतिवेग को चन्द्र पर आरोपित करते हैं वैसे ही वह देहात्मबुद्धि के कारण आत्मा पर देहरूपी जाल के बन्धन को मजबूत करता है। और फिर वह उस भूल के कारण देहरूपी कैदखाने में कर्म की दृढ़ गाँठ से बँध जाता है। अतएव जो निर्मल आत्मस्वरूप पर प्रकृति के किये हुए कर्म आरोपित करता है वह कोटि कल्पों तक संसार से मुक्त नहीं होता है।

यहाँ संदेह हो सकता है—जो पुरुष अकर्ता आत्मा को कर्ता समझता है वह क्या गलती करता है? नित्यप्रति का अनुभव तो यही कहता है कि देह आदि जड़ अधिष्ठानों में यह कार्यानुभवकर्तृत्व कभी नहीं देखने में आया जो चेतन आत्मा में अनुभूत है। इस लिए प्रत्यक्ष प्रमाण के बल पर आत्मा में ही कर्तृधर्म सिद्ध होता है, यदि ऐसा नहीं है तो मृत शरीर में कोई चेष्टा देखने में क्यों नहीं आती? अतः यही सिद्धान्त मानना चाहिए कि जैसे वायु चलने पर वृक्ष हिलता है वैसे ही आत्मा के चेष्टा करने पर शरीर चलता फिरता है। इस शङ्का पर कह सकते हैं कि यह बात ठीक है कि कर्तृत्व आत्मा में है, क्योंकि वह मृत देह आदि जड़ वस्तुओं में नहीं देखा जाता। परंतु श्रुतिवचन और युक्तिबल पर विचार करने से आत्मा की कर्तृता सिद्ध नहीं होती। आत्मा आकाश की तरह अक्रिय निरवयव है इस से उस में चलनक्रिया संभव नहीं। क्रिया को आत्मा का निजी धर्म मानें तो कोई रुकावट न होने पर धर्म धर्मी में अवश्य रहना चाहिए, पर सुषुप्ति अवस्था में पूर्ण निष्कण्टक एकाग्रता रहने पर भी आत्मा में कोई चेष्टा नहीं होती; इस से सिद्ध होता है कि आत्मा का कर्तृत्व धर्म नहीं है। यह शरीर का धर्म है, पर आत्मा के सहकार से प्रकट होता है, जैसे कि किसी अश्मकान्त (चुम्बक) के समीप साधारण लोहे के टुकड़े नाचने लगते हैं। सुषुप्तिकाल का यह भान सर्वजन विदित है कि 'मैं ऐसा सुख से सोया कि कुछ भी न जान सका;' "सुखमहमस्वाप्सं न किंचिदवेदिषम्।" और उस काल में आत्मा तो रहता ही है, जैसे स्वप्न का अनुभव होता है वैसे ही सुषुप्ति का भी आभास होता है। वहाँ आत्मा सुख का अनुभव करता है, पर उस में कर्तृत्व नहीं रहता, क्योंकि उस समय देह के सब व्यापार शान्त रहते हैं। यदि कहो कि सुषुप्ति में भी सुख से सोनारूप क्रिया तो आत्मा में है ही, तो यह कहना भी संगत नहीं, क्योंकि 'है' 'पड़ा है' आदि क्रिया सामान्य से निरवयव वस्तु की सत्तामात्र प्रतीति होती है न कि किसी विशेष क्रिया की, इस लिए सुषुप्ति में सोना तो ऊपरी बात है, असल में वहाँ सुखी रहना ही

मालूम होता है कि उस में भी कुछ परमसूक्ष्म अटकाव है। इसी से उस का अनुमान हो जाता है, पर विद्युत् तत्त्व इतना महासूक्ष्म है कि इन्द्रियों से उस का अनुमान भी नहीं हो सकता। अब अर्थापत्ति प्रमाण के बल से जानकर लोगों ने नये साधनों द्वारा उस को विकसित कर लिया है, पर यह आकाश से भी अधिक विभु सर्वव्यापक है। ऐसे ही प्रमाणों के बल पर साधक लोग परमात्मा का अन्दाज लगाकर उस की टोह लेते रहते हैं और उपासना द्वारा उस को प्रकट भी कर लेते हैं। उस की सूक्ष्मता इसी से समझ लो कि पृथ्वी, तेज, बाष्प ( जल ) वायु और आकाश की अपेक्षा विद्युत् अतिपरम सूक्ष्म है, उस से भी कितना ही गुना परमात्मा १०८ परमसूक्ष्म है। अब जिस प्रकार परमस्वतन्त्र विद्युत् तत्त्व को मशीनों द्वारा पुञ्जीभूत कर, तरह तरह से प्रवाहित करके काम में लिया जाता है वैसे ही निर्लेप, निराकार, ईश्वर, प्रकृति (माया) के सान्निध्य से कर्ता, भोक्ता बद्ध जीव बन जाता है। उस विद्युत् में प्रकाश और जलन नहीं होती, क्योंकि वह आकाश से ज्यादा निर्गुण है, तो भी विविध पदार्थों के संयोग से उस में प्रकाश और ताप भी आ जाता है, वैसे ही जीव में कर्तृत्व भोक्तृत्व आदि धर्म न होते हुए भी प्रकृतिवश आरोपित हो जाते हैं। अब उस कार्यबद्ध विद्युत् की मुक्ति हो कब ? जब जलन, ताप, आकर्षण करते करते ठंडे तार द्वारा जमीन में चली जाय तब ! नहीं तो बहुत दिन तक उस को 'पावरहाउस' में कैद रहना पड़ेगा। एवमेव यह जीवात्मा कर्मों में व्यापृत रहकर ही अपने को खपा डाले तब उस की मुक्ति हो, प्रकृति ने उस को इसी लिए कैद किया है।

यहाँ देखना चाहिए कि विद्युद् तत्त्व कितना अधिक सूक्ष्म, तीक्ष्ण, असंग, निर्लेप, निर्विकार और नीरूप है तथा अपरोक्षरूप से हमारे पृथ्वीलोक का धारण, पोषण, आकर्षण और अघमर्षण कर रहा है। इस महत्त्वपूर्ण पदार्थ को मनुष्य ने बुद्धि के बल पर आबद्ध करके क्रियावान् कार्यक्षम बना डाला, वस्तुतः क्रियाकारिता विद्युत् में नहीं, पदार्थों में होती है, परंतु वह विद्युत् प्रभाव से ही है। हम कहते हैं कि पंखे को बिजली चला रही है, पर असलियत यह है कि बिजली के धर्म का असर पड़ने से पंखा अपने स्वभावश स्वयं घूमता है और हम घुमानेवाले का आरोप बिजली पर कर देते हैं। यही न्याय पूरी तौर से परमात्मा पर लागू है। वह स्वयं अकर्ता होकर प्रकृति के साथ कर्ता मालूम पड़ता है। एवं विद्युत्स्वरूप के ज्ञाता वैज्ञानिक की अपेक्षा इतर लोग जैसे मूर्ख हैं, फिर भी उस के काम में अपने विचारानुसार टाँग अड़ाकर अनधिकारचेष्टा का कुफल भोगते हैं वैसे ही आत्मतत्त्वज्ञ सज्जनों की बात न मानते हुए अपने को ही कर्ता, भोक्ता मानकर संसार के स्वभावनियत कर्मों में हस्तक्षेप करते हैं वे दुर्मति हैं।

इस रीति से भगवान् ने यह बतलाया कि केवल अपने को कर्ता मानना अहंकारभरी दोषयुक्त बुद्धि का द्योतक है, जैसा नहीं है वैसा अपने को मानना, यह निराधार अहंता का लक्षण है। कर्म का कर्तृत्व अपने पास कितना है कितना नहीं, इस का विचार करने से स्पष्ट होगा कि मनुष्य के पास अहंकार करनेयोग्य कर्तृत्व नहीं, जो कुछ कर्तृत्व मनुष्य के पास आ सकता है वह अधिक से अधिक पाँचवाँ हिस्सा है और वह भी दूसरों की अनुकूलता होने पर ही मिलनेवाला है, कोई अपने बल पर नहीं। इस लिए जो कर्तृत्व का घमंड करता है उस का घमंड अयोग्य, असत्य और त्याज्य है।

## शङ्का

( प्रे०—एक जिज्ञासु )

"अपरिग्रहस्थैर्ये जन्मकथन्तासंबोधः ।"

इस पातञ्जलसूत्र का जो अर्थ गताङ्क में दिया गया है वह संतोषजनक नहीं मालूम पड़ता। विशेषतः "कथन्ता" पद का विवरण बहुत ही अस्पष्ट है। अहिंसा, सत्य इत्यादि चार यमों का फल जैसा वर्तमान काल से संबन्ध रखता है वैसा ही इस यम का भी होना उचित है। सो मेरा जिज्ञास्य यह है कि अर्जुन को अपने इस जन्म संबन्धी कार्यकारणभाव के विषय में कौन सा सत्य ज्ञात हुआ।

## समाधान

( ले०—ज्ञानतपस्वी श्री गीतानन्दजी शर्मा )

बहूनि मे व्यतीतानि जन्मानि तव चार्जुन।
तान्यहं वेद सर्वाणि न त्वं वेत्थ परंतप॥
—गी० ४।५

आख्याहि मे को भवानुग्ररूपो
नमोस्तु ते देववर प्रसीद।
विज्ञातुमिच्छामि भवन्तमाद्यं
न हि प्रजानामि तव प्रवृत्तिम्॥
—गी० ११।३१

इन वचनों से मालूम पड़ता है कि कृष्ण वस्तुतः कौन है और मेरा कर्तव्य क्या है इस बात में अर्जुन की बुद्धि चकरा गई थी।

११ वें अध्याय के ३२,३३ और ३४ वें श्लोकों में भगवान् ने इस का खुलासा किया है।

तुम्हारी आत्मा जन्ममरणरहित होने पर भी तुम्हारा जन्म "निमित्तमात्र" है। तुम्हारे द्वारा मैं लोकसंहार कराना चाहता हूँ। कारण, महारूप से मैं अरूपी हूँ।

यही तुम्हारी जन्मकथनता है। और यह तुम्हारे अपरिमेय यम में स्थैर्य का फल है। जैसा कि अर्जुन आगे कहता है—

"स्मृतिर्लब्धा"
—गी० १८।७३

ॐ तत्सत्

# गीताजयन्तीपर्व

गीताजयन्ती महोत्सवपर्व—यह महापर्व—इतना रूढ़ हो गया है कि पञ्चाङ्गघोषित मङ्गलदिनों में भी इस को आदर का स्थान प्राप्त है। तथापि वार्षिक प्रथानुसार हम अपने पाठक पाठिकाओं तथा अन्यान्य हितचिन्तकों को इस का शुभ स्मरण कराते हैं।

१८ दिसम्बर को सब गीताप्रेमियों का कर्तव्य होना चाहिए कि गीता देवी की यथाशक्य पूजा करें, जिस का गीतापाठ प्रवचनादि एक प्रधान अङ्ग रहे।

मनःस्थैर्य के लिए स्थूल रूप की कल्पना करने की शास्त्र स्वयं व्यवस्था देता है, जिस का महामण्डलेश्वर श्री स्वामी विद्यानन्दजी ने बड़ोदा, अहमदाबाद इत्यादि स्थानों में गीता देवी की प्रतिमा प्रतिष्ठापित करके केवल लोकसंग्रह के उद्देश्य से अनुमोदन किया है।

हमारे गी० ध० प्रे०, कार्यालय में गीताजयन्ती का कार्यक्रम तो यथाविधि संपन्न होगा ही।

व्यवस्थापक—
गीताधर्म, काशी।

# ગીતા જયન્તી પર્વ

ગીતા જયન્તી મહોત્સવ પર્વ—આ મહાપર્વ—એટલું રૂઢ થઈ ગયું છે કે પંચાંગોમાં પણ એની તહેવારના દિવસોમાં ગણના ગણાવા લાગી છે. છતાં પણ વાર્ષિક પ્રથાનુસાર અમે અમારાં વાંચક ભાઈ બ્હેનોને તથા અન્યાન્ય હિતચિન્તકોને એનું શુભ સ્મરણ કરાવીએ છીએ.

તા. ૧૮ મી ડીસેમ્બરે સર્વ ગીતા પ્રેમીઓનું એ કર્તવ્ય ગણાવું જોઇએ કે તેઓ તે દિવસે ગીતાદેવીની યથાસાંગ પૂજા કરે, જેના અંગે ગીતા પાઠ, પ્રવચન આદિ ખાસ કરવા કરાવવામાં આવે.

મનની એકાગ્રતા માટે સ્થૂલ રૂપની કલ્પના કરવાની શાસ્ત્ર પણ આજ્ઞા આપે છે, જેને મહામંડલેશ્વર શ્રી સ્વામી વિદ્યાનન્દજીએ વડોદરા, અમદાવાદ, ઇત્યાદિ સ્થાનોમાં ગીતાદેવીની પ્રતિમાઓ પ્રતિષ્ઠાપિત કરીને કેવળ લોકસંગ્રહના ઉદ્દેશથી અનુમોદન આપ્યું છે.

અમારા ગી૦ ધ૦ પ્રે૦ કાર્યાલયમાં ગીતાજયન્તીનો કાર્યક્રમ તો યથાવિધિ સંપન્ન થશેજ.

વ્યવસ્થાપક—

**ગીતાધર્મ, કાશી.**

# શ્રી મદ્ભગવદ્ગીતા આલ્બમ

મુલ્ય માં રૂ. ૧) કમી. 

 મુલ્ય માં રૂ. ૧) કમી.

આ આલ્બમમાં શ્રીમત્. ૫૦ ૫૦ પ્ર૦ લો૦ ગી૦ જગદ્‌ગુરૂ, મહામંડલેશ્વર શ્રી ૧૦૮ સ્વામી વિદ્યાનંદજી મહારાજની ગીતા પ્રવૃત્તિને અંગે ભારતવર્ષના જુદા જુદા પ્રાન્તો અને નગરોમાં ગીતાનો ઉપદેશ તથા ગીતા પ્રવચનોના સમયનાં ચિત્રો બહુરંગી તથા એકરંગી મળીને કુલ ૭૨ છે. અને ગીતા સંસ્કૃત શ્લોક તથા તેના અર્થ ગુજરાતીમાં રંગીન બોર્ડરમાં છાપેલા છે, તેની કીંમત. પ્રથમ. રૂ. ૨) બે રાખેલી હતી. પણ એક ગીતાપ્રેમી ગૃહસ્થ તરફથી એક હજાર રૂપીયા ગીતા આલ્બમના પ્રચાર વાસ્તે અમને મળેલા છે. જેથી હાલ કીંમત રૂ. ૧) એક રાખેલો છે. શાખાઓમાંથી પારસલ ખર્ચ છ આના વધુ લઈ અપાશે. અને અત્રેથી ટપાલ મારફતે મંગાવનારે પોસ્ટ ખર્ચ બાર આના આપવા પડશે. માટે જેમ બને તેમ મેળવી લેવા ઉતાવળ કરવી. એક હજાર કોપી આ કીમતમાં આપવાની છે. તે પછી તેની અસલ કીંમતેજ વેચાશે.

વ્યવસ્થાપક—

ગીતાધર્મ, કાશી.

સંસ્થાપક:—શ્રીમત્પરમહંસ, પરિવ્રાજકાચાર્ય, બ્રહ્મનિષ્ઠ, લોકપ્રસિદ્ધ, ગીતાવ્યાસ,
શ્રી ૧૦૮ જગદ્ગુરુ, મહામંડલેશ્વર, સ્વામી શ્રી વિદ્યાનન્દજી, મહારાજ.




સર્વધર્માન્ પરિત્યજ્ય મામેકં શરણં વ્રજ ; અહં ત્વા સર્વપાપેભ્યો મોક્ષયિષ્યામિ મા શુચઃ.

વર્ષ: ૭ મું } કાશી ડીસેમ્બર ૧૯૪૨ : { અંક ૧૨ મો

## શ્રી ગીતાદેવીની આરતી.

હે માત દેવી ગીતે! સંતાન સૌ તમારાં;
કરીએ મળીને વંદન, સ્વીકારજો અમારાં. હે–
હિન્દુ અને મુસલમીન, વિશ્વાસી, પારસી, જિન;
દેવી! સમાન રીતે સંતાન સૌ તમારાં. હે–
રોગી અને નિરોગી, નિર્ધન અને તવંગર;
જ્ઞાની અને નિરક્ષર, સંતાન સૌ તમારાં. હે–
વાલ્મીકિ, વ્યાસ, નાનક, મીરાં, કબીર, તુલસી;
અકબર, શિવાજી, માતા! સંતાન સૌ તમારાં. હે–
સૌની સમાન માતા, સૌએ સમાન તેથી;
ના ઉચ્ચ નીચ તારે, સંતાન સૌ તમારાં. હે–
ચાહો બધા પરસ્પર, ચાહો બધા પરસ્પર;
એ પ્રાર્થના કરે આ, સંતાન સૌ તમારાં. હે–

# હું કોણ ?

( લે૦—ધર્મધુરંધર શેઠ રમણલાલ લલ્લુભાઈ )

ઘણાએ મનુષ્ય પોતાના જીવનમાં ઘણીએ વાર વિચાર કરે છે કે હું કોણ છું ? પરંતુ માયામાં લીન થએલો મનુષ્ય પછી આગળ વિચાર કરતો નથી. પરંતુ પુર્વ જન્મનો સંસ્કાર હોય તેવો મનુષ્ય આ બાબત પૂર્ણ વિચાર કરીને તેની શોધમાં રહે છે, પરમાત્માની કૃપા હોય તો પરમાત્માના ચિન્તવનમાં પોતે પોતાનો વખત ગાળે છે અને કોઇ બ્રહ્મનિષ્ઠ મહાત્માની શોધમાં રહે છે. બ્રહ્મનિષ્ઠ મહાપુરૂષનો ઉપદેશ અને વચનામૃત ગ્રહણ કરી મોહ, લોભ, માયાનો ત્યાગ કરવાની વૃત્તી ધારણ કરી, આ સંસારમાંથી ચિત્ત મનોવૃતીઓ એકાગ્ર કરી શ્રી ભગવદ્ વિચારમાં લીન રહે છે.

મનુષ્ય વિચાર કરે છે કે હું એટલે ? આ શરીર છે કે તે સીવાય બીજી વસ્તુ છે ? જો શરીર હું છું તો શરીરમાંથીચેતન વસ્તુ જતી રહે છે. એટલે મૃત દેહ કાંઇ બોલતો નથી, ચાલતો નથી, કોઇ પ્રકારની ક્રિયા તે કરી શક્તો નથી. માટે આ શરીર તે હું નથી. બાકી જે ચેતન વસ્તુ હું છું, એજ વસ્તુ તે આત્મા, બ્રહ્મ, માટેજ તત્વજ્ઞાની પુરૂષો આત્મવિચાર એટલે હું આત્મા છું. હું બ્રહ્મ છું, હું ચેતન છું, એમાં મગ્ન રહી આ સંસારની અસત્ય વસ્તુઓનો ત્યાગ કરી માયાથી પર રહી સુખદુઃખ રહિત આ સંસારમાં વિચરતો છતાં નિસ્પૃહી રહી પરમ આનંદ અનુભવે છે અને છેવટે જીવન મુક્તી મેળવે છે, આ વિષે એક દ્દષ્ટાંત જરૂરી છે.

એક ઓરડામાં કેટલાંક માણસો બેઠેલા છે તે ઓરડામાં વિજળીની બત્તીઓ છે અને બીલકુલ અંધારૂ છે. હવે બેઠલા માણસે ને પ્રકાશ તો જોઇએ છે. પરંતુ કેટલાએક તેમાં એવા છે કે પ્રકાશ લાવવા માટે પ્રયાસ કરવા તૈયાર નથી અને કેટલાક એવા છે કે આ ઓરડામાં પ્રકાશ તો આવવોજ જોઇએ અને પ્રયાસ કરવોજ જોઇએ, તેથી કોઇ વીજળીના નિષ્ણાત પુરૂષને બોલાવી લાવી સ્વીચો દબાવી, પ્રકાશ થયો અને ઓરડામાં પોતે ખુબ આનંદ લીધો. એટલે સંસારરૂપી ઓરડામાં માયારૂપી અંધકારને દૂર કરવા અને પ્રકાશ લાવવા બ્રહ્મનિષ્ઠ મહાપુરૂષની જરૂર રહે છે. અને બ્રહ્મનિષ્ઠ તત્વજ્ઞાની પુરૂષ પોતાના જ્ઞાનના અનુભવથી જ્ઞાનનો ઉપદેશ આપે છે તેથી મનુષ્ય તત્વજ્ઞાન, આત્મજ્ઞાન મેળવે છે અને હું કોણ છું ? તેનું જ્ઞાન, મેળવી પરમાનંદની પ્રાપ્તી મેળવે છે ?

પરંતુ આ વસ્તુ બને ક્યારે ?

અંતઃકરણની શુદ્ધી થાય ત્યારે. ( ૐ ઇતિ )

# ગણપતિ અને ગીતા

(લે૦—શ્રીમત્પરમહંસ પરિવ્રાજકાચાર્ય પ્રસિદ્ધ લોકસંગ્રહી ગીતાવ્યાસ શ્રી ૧૦૮ જગદ્ગુરુ મહામંડલેશ્વર સ્વામી શ્રી વિદ્યાનંદજી મહારાજ)

(ગયા ગણેશોત્સવના અવસર ઉપર વડોદરા નરેશના 'લક્ષ્મીવિલાસ' રાજમહેલમાં સરકારી ગણપતિ પૂજાના ઉપલક્ષ્યમાં મહારાણી સાહેબ, રાજબાળકો, સરદારો અને આમન્ત્રીત સદ્‌ગૃહસ્થો સમક્ષ પૂજ્ય સ્વામીજીનું જે પ્રવચન થયું હતું તેનો સારાંશ.)

अन्तरायतिमिरोपशान्तये
शान्तपावनमचिन्त्यवैभवम्।
तमरं वपुषि कुञ्जरं मुखे
मन्महे किमपि तुन्दिलं महः॥

વિઘ્નરૂપી અંધકારની નિવૃત્તિને માટે અમે આવા કોઈ અનિર્વચનીય (અવર્ણીત) તેજનું ધ્યાન કરીએ છીએ કે જે શાંતીની મૂર્તિ તો છેજ સાથે સાથે પાવન પણ છે, જેના વૈભવનો પ્રકાશ બુદ્ધિની કલ્પનાની બહાર છે, જે મોઢેથી હાથીના આકારના અને બીજાનું શરીર નરાકાર તથા લંબોદર (મોટા પેટવાળા) છે. તે ગણપતિ અનાદિ અને અનન્ય છે. તેમને શંકરપુત્ર કહેવાનું તાત્પર્ય એ છે કે જેમ શંકરજીના આદિ અંત અને જન્મ વિગેરેનો નિશ્ચય નથી તેવીજ રીતે તેમના પણ આદિ અંતનો નિર્ણય થઈ શક્યો નથી. શંકરજી અષ્ટમૂર્તિ કહેવાય છે, અર્થાત પૃથ્વી, જલ, અગ્નિ, વાયુ, આકાશ, સૂર્ય, ચંદ્ર, અને યજ્ઞકર્તા એ સર્વ તેમના સ્વરૂપ છે. ગીતાના શબ્દોમાં કહીએ તો એ ભગવાનની પરા અને અપરા પ્રકૃતિ છે. પરંતુ, આ સામગ્રી એકઠી કરવાવાળા તો શંકરજી કર્યાં એટલા માટે તેઓ પિતા કહેવાય છે, તથા એ સામગ્રીથી યજ્ઞ (કર્મ) કરવાવાળા જીવોને સિદ્ધિદાતા ગણેશજી છે, એટલા માટે તે તેમના પુત્ર કહેવાય છે. તેમની અનાદિતા એનાથી સિદ્ધ છે કે શિવ પાર્વતીના વિવાહમાં પહેલી પૂજા તેમની થઈ અને પ્રત્યેક પૂજામાં તેમનું આસન આગળ છેજ, વળી એમ પણ કહેવામાં આવે છે—

"कलौ चण्डी विनायकौ"

કલીયુગમાં દુર્ગા અને ગણપતિજ પ્રત્યક્ષ ફલ આપનાર જાગતા દેવતા છે. કહેવામાં તો રીદ્ધિ સિદ્ધિ તેમની બે પત્નિયો છે પણ તે એટલું નિષ્કામ વ્રતનું આચરણ કરે છે કે તેમને તેઓ પોતાના ભક્તોનાં કાર્યોને સફલ બનાવવામાંજ પ્રયત્નશીલ રાખે છે. તેથીજ કદાચ વૃદ્ધ શંકરજીને પૌત્રનું મુખ જોવાનું સૌભાગ્ય પ્રાપ્ત ન થયું. કેમકે આજસુધી એવું સાંભળવામાં આવ્યું નથી કે ગણપતિજીનો અમુક પુત્ર છે. તુલસીદાસજી તો તેઓમાં ઘણા ઘણા ગુણ જુએ છે— 1

सिद्धिसदन गजवदन विनायक।
कृपासिन्धु सुन्दर सब लायक॥
मोदकप्रिय मुद मङ्गलदाता।
विद्यावारिधि बुद्धिविधाता॥

તે તેમના બુદ્ધિવિધાતાપણાને લીધે (ગણેશજી પાસેથી) એમ માગે છે કે 'બસહુ રામસિય માનસ મોરે.' અર્થાત તે બુદ્ધિના દેવતા પણ છે, જે મનુષ્યમાં જેટલી બુદ્ધિ હોય છે, તે તેટલોજ વધારે બહાદુર, પણ હોય છે. તેમના માથાને હાથીનું

મસ્તક કહેવાનો એજ ભાવ છે, કેમકે ગજરાજ ઘણાજ ગંભીર અને સમજદાર હોય છે—

गजपुङ्गवस्तु धीरं विलोकयति चाटुशतैश्च भुङ्क्ते।

—भर्तृहरि

ઉંદર ઉપર તેમની સ્વારી છે. તેનો એવો અભિપ્રાય છે કે ઉંદરોનો સ્વભાવ બીજાઓની વસ્તુઓને નિરર્થક કાપી કાતરીને નષ્ટ ભ્રષ્ટ કરી નાખવાનો હોય છે. આ એવા આદમીઓનું રૂપક છે કે જેઓ વ્યર્થજ પારકાના હિતનું હનન કરે છે અને નિંદા બુરાઈ કે નકામો બકવાદ કર્યાં કરે છે. ગણેશજી જ્યારે કૃપા કરે છે ત્યારે તેમની ઉંદરના જેવી કુપ્રવૃત્તિ ઉપર સુબુદ્ધિસ્વરૂપ સ્વયં પોતે આવીને બેસાજે છે. અને એ પ્રકારે લોકોને સન્માર્ગ ઉપર ચલાવીને તેઓ ઉંદરની સ્વારી કરે છે.

ગીતાધર્મીયોની દૃષ્ટિથી જોવામાં આવે તો તેઓ તેમને પરબ્રહ્મ ૐકાર સ્વરૂપ વિજ્ઞાનમયજ માને છે. ગણેશજીની લાંબી સૂંઢાકૃતિ, જે 'ૐ' કારની સાથે સુસાદૃશ્ય રાખે છે. તેનું એજ તત્વ છે, ગીતામાં ભગવાને તો તેમની સાથે એટલી તાદાત્મ્યતા બતાવી કે (ભાગવતમાં શ્રી રાધાજીની માફક) નામ ન લેતાં ઈસારાથી એટલુંજ કહ્યું કે—'પ્રણવઃ સર્વ વેદેષુ' તથા 'બુદ્ધિર્બુદ્ધિમતામસ્મિ' અને ગીતામાં યમ, કુબેર, વરૂણ, સૂર્ય, ચંદ્ર, શુક્ર, કંદર્પ, જેવા નાના નાના દેવતાઓની સાથે રૂદ્ર અને ગણેશજીના પ્રસિદ્ધ ભાઈ સ્કંદનું નામ આવ્યું છે, પણ એટલા પ્રસિદ્ધ, અગ્રપૂજ્ય, રીદ્ધિસિદ્ધિદાતા ગણેશજીનું નામ ન આવ્યું તેનું એ પણ કારણ છે કે ગીતાના અસલી મૂળ લેખક તો ગણેશજીજ છે. પોતાની વિભૂતિયો દર્શાવતાં ભગવાને તેમનું નામ તો અવશ્ય લીધું હશે. પણ ગણેશજીને પોતાનું નામ પ્રગટ કરવાનું ઠીક ન લાગવાથી તે કાઢી નાખ્યું હશે. કેમકે પ્રસિદ્ધ ગ્રંથકર્તાઓના નિબંધોમાં પોતાનું નામ પ્રગટ નહિં કરવાની પદ્ધતિ પહેલાના લોકોમાં કેટલાક સમય પહેલાં સુધી ચાલતી આવી છે. એટલે કદાચ ગણેશજીએ આ સંકેતોમાંજ પોતાનો પરિચય રહેવા દીધો હશે. જ્ઞાનેશ્વરજીના શબ્દોમાં તેમના સ્વરૂપની વ્યાખ્યા આ પ્રમાણેની છે—હે વેદોથી વર્ણનીય આદિ રૂપ ૐકાર, આપને નમસ્કાર છે. આપજ સકલ અર્થ અને બુદ્ધિને પ્રકાશિત કરનારા ગણેશ છો, જે આ સઘળા વેદ છે તેજ આપની સુંદર મૂર્તિ છે, વેદોના અક્ષર આપનું નિર્દોષ શરીર છે, સ્મૃતિઓ આપના અવયવ છે, શરીરનો ભાવ જોઇએ તો અર્થની સુંદરતા આપના લાવણ્યની દ્યુતિ છે. અઢાર પુરાણ મણિભૂષણ છે, પ્રમેય રત્ન છે, પદ રચના તેમનું કુન્દન છે. ઉત્તમ પદલાલિત્ય રંગાયેલું વસ્ત્ર છે, જેમાં સાહિત્યશાસ્ત્રજ ઉત્તમ તાનાવાના (આડા ઉભા તાર) છે અને કાવ્ય નાટક રૂમઝુમ કરવાવાળી ક્ષુદ્ર ઘંટડીયો છે, કાવ્ય નાટકોનો અર્થજ તે ઘંટડીયોનો ધ્વનિ છે. વ્યાસ આદિ રૂષિયોની બુદ્ધિ મેખલા સરખી સુંદર ભાસે છે. જે ષડદર્શન કહેવાય છે તેજ આપના હાથ છે અને જે ભિન્ન ભિન્ન મત છે તેજ આપના હાથોમાં શસ્ત્રો છે. તર્કશાસ્ત્ર ફરસી છે, ન્યાયશાસ્ત્ર અંકુશ છે અને વેદાંત અત્યંત સુરસમય મોદક છે. એક હાથમાં જે આપોઆપ તૂટી ગયેલો દાંત છે તે વાર્તિકકારોના વ્યાખ્યાનથી ખંડીત કરેલા બૌદ્ધમતનો સૂચક છે. વરદાયક કરકમલ સત્કાર્યવાદનું સૂચક છે, ધર્મની પ્રતિષ્ઠા આપના અભય હાથ છે. જેમાં મહાસુખનો આનંદ છે તે અત્યંત નિર્મલ વિવેક આપની લાંબી સૂંઢ છે. ઉત્તમ સંવાદ આપના સફેદ દાંત છે, જ્ઞાનદૃષ્ટિ આપનાં સૂક્ષ્મ નેત્ર

છે, બન્ને મીમાસાઓ આપના દીર્ઘ કાનોના સ્થાનમા જોવામા આવે છે, જ્ઞાનામૃત મદ છે અને વિવેકી મુની તેમનુ સેવન કરનાર ભમરા હોય એમ માલમ પડે છે તત્વાર્થ જ પ્રકાશમાન વાળ છે, દ્વૈત અને અદ્વૈત નિકુંભ છે અને બન્ને દ્વૈતાદ્વૈતોનુ જ્યા મીલન થાય છે તેજ આપનુ શોભિત કપાળ છે વેદાત અને ઉપનિષદ જે ઉત્તમ જ્ઞાનામૃતથી ખુલ્લા છે તે મસ્તકસ્થિત મુગટમા પુષ્પની સમાન છે' અકાર આપના બન્ને ચરણ છે, ઉકાર વિશાલ પેટ છે અને મકાર મસ્તકાકાર મહામડલ છે, એ ત્રણે જ્યા એકઠા થાય છે ત્યા વેદ સમાવિષ્ટ છે તે આદિબીજ ૐકારરૂપ ગણેશજીની ઉપાસના યોગીજન કર્યા કરે છે.

આ તો ગણેશજીની આધ્યાત્મિક વ્યાખ્યા થઈ તેમની દૈવિક મૂર્તિની સફલ ચરિતાર્થતા મહાભારતના લેખકરૂપથી સર્વ વિદિત છેજ ભાર તાન્તર્ગત ગીતામા જે ઉત્તમ બુદ્ધિયોગનુ પ્રતિપાદન છે, તેના સુબોદ્ધા લેખક તેમનાથી વધીને બીજો કોણ હોઈ શકતો હતો ? જ્યા એ બુદ્ધિયોગના જ્ઞાતા એ લોકોને બતાવવામા આવ્યા છે—

अहं वेद्मि शुको वेत्ति सञ्जयो वेत्ति वा न वा ।

એ વચનમા ગણેશજીને પણ અગ્રસ્થાન આપવુ જોઇએ, કેમકે વ્યાસજીએ કરાર કર્યો હતો કે તમે વગર સમજે કઈ પણ લખશો નહિ અસ્તુ, જેવી રીતે આ ગીતાનુ પ્રતિપાદ્ય તત્વ રાજવિદ્યા ( રાજા, ક્ષત્રિયોની વિદ્યા ) કહેવાય છે અને ઉપનિષદોમા અનેક ક્ષત્રિય રાજા આ વિદ્યાના પ્રવક્તા કહેવામાં આવેલા છે ( ભક્તા રાજર્ષયસ્તથા— ગી० ૯।૩૩ ) તે ન્યાયે ગણેશજીએ પોતાના સેનાપતિ ભાઈ સ્કદને તેનુ તત્વ અવશ્ય સમજાવ્યુ હશે. એટલા માટે અત્યારના રાજા, પ્રજા, સૈનિક સૌએ આ ગીતાને અપનાવવી જોઇએ. તેના ઉપર ક્ષત્રિયોએ તો પોતાનો વિશેષાધિકાર સમજવો જોઇએ, કેમકે ગીતાના વક્તા ભગવાન ક્ષત્રિય અને શ્રોતા અર્જુન ક્ષત્રિયજ હતા, જોકે એક શોધક કોઈ તત્વનો આવીષ્કાર કરે છે તો તેના પર વિશેષાધિકાર તો તેનો જ રહે છે, પણ તેનો લાભ સર્વ કોઈ ઉઠાવે છે, તેવીજ રીતે ક્ષત્રિયોનો ગ્રથ હોવા છતા પણ એ સર્વનો ગ્રથ છે અવિષ્કારક તો એક વ્યક્તિ હોય છે, પણ ગીતા તો રાજાઓનો એક સાપ્રદાયીક ગ્રથ છે, ઘણા લાબા કાલથી તેમનો તેમા પ્રવેશ છે, જેમ કે ભગવાન કહે છે—

इमं विवस्वते योगं प्रोक्तवानहमव्ययम् ।
विवस्वान् मनवे प्राह मनुरिक्ष्वाकवेऽब्रवीत् ॥
एवं परम्पराप्राप्तमिमं राजर्षयो विदुः ॥

—ગી० ૪।૧, ૨

'મે આ તત્વ સૂર્યનારાયણને કહ્યુ, તેમણે રાજા મનુને સભળાવ્યુ, મનુએ ઇક્ષ્વાકુને, આ રીતે તેને ઘણાય રાજર્ષિ કુલપરપરાથી શીખતા ચાલ્યા આવ્યા છે ' પરતુ 'યથા રાજા તથા પ્રજા' અનુસાર સર્વ સાધારણને પણ આ ઉત્તમ ગીતા ગ્રથથી પોતાનુ ગૌરવ વધારવુ જોઇએ તેના અભ્યાસિયોને અગર જો ભગવાન પ્રસન્ન થઇને શ્રી વિજય, ભૂતિ અને નીતિ આપે છે તો ગીતા ગણેશજીનુ પ્રિય આલેખન હોવાથી, તેઓ પણ તેની સાથે રિદ્ધિ અને સિદ્ધિયોને અવશ્ય ભેટ કરી આપશે, એમા કોઈ સદેહ નથી

ૐ તત્સત્

